—चाल—स्त्री. दुलकी जल्द चाल (घोडे की).

देवडी } स्त्री. ड्योढी. चौखट. बैठक.
देवढी } चौगाल१.

देवता—स्त्री. देव१. प्रतिमा.

देवदार—पु. सनोवर देवदार.

देवन—पु. जुआ. द्यूत.

देवळ—न. मंदिर१.

देवळी—स्त्री. दे. देवरुखी. देवमंदिरमें सेवा करनेवाली जाति की स्त्री.

देवाकडे जाणे—मरना.

देवाचें नाव घेणे—श्रीगणेश करना.

देवानां प्रिय—पु प्रभुका प्यारा. सन्यासी. मूर्ख.

देवान्न—न .अुत्तम भोजन१. पक्वान्न१.

देवापुढचा—पु. नंदो. बछिया. के ताअू.

देवाला वाहिलेली वस्तु—स्त्री. चढावा१.

देवावर हवाला—जो बनेगा सो बनेगा. प्रभुकी अिच्छा.

देवासारखा बसणें—चुपचाप बैठना.

देवाज्ञा—स्त्री. मृत्यु.

देवाण घेवाण—न लेना देना१. आदान प्रदान१. समझौता१.

देवी—स्त्री. देवपत्नी. भवानी. दुर्गा. सितला. चेचक१. रानी

देव्हारा—पु. देवहरा. भक्ति का दिखावा

—माजविणें—क्षुद्र जीव को आसमानपर चढाना. साधारण व्यक्ति की प्रशसा. के पुल बाँधना.

देश—पु. प्रांत प्रदेश. राष्ट्र. मूलस्थान. सह्याद्री, बालाघाट कर्णाटक अेवं गोदावरी नदी से घिरा हुआ भूभाग.

—त्याग—पु. निर्वासन. देशनिकाला.

—द्रोह—पु. राष्ट्र वा विश्वासघात

—द्रोही—वि नमकहराम.

—भक्त—वि देशभक्त. देश को सबसे अधिक प्यार करनेवाला.

—भक्ती—स्त्री. निरपेक्ष देशसेवा. देशभक्ति.

—मूख—पु. परगनेका अधिकारी. सुनार का अेक औजार डोलची२. मटका, जिसका पीकदानी के लिअे अुपयोग हो.

—वटा—पु. देश-निकाला.

—वही—स्त्री. जनगणनाका लेखा पुस्त.

—सेविका—स्त्री स्वयसेविका. देशसेवा करनेवाली स्त्री.

—स्थ—पु. महाराष्ट्रीय ब्राह्मणों की अेक अुपजाति२.

देशाभिमान—पु. अपने राष्ट्र की सेवा में गर्व

देशोधडी—क्रि वि. देश देश में पेट के लिअे (घूमना).

—स लागणें—सब कुछ नष्ट हो जाना.

देह—पु शरीर. देह२. बदन. काया२.

—खड—पु. साढे तीन हाथ का शरीर.

—झिजविणें—देह खपाना.

—टाकणें } शरीरत्याग करना. मरना.
—ठेवणें }

—त्याग—पु. मृत्यु२.

–दंड–पु. तपसे शरीर का दमन. फाँसी२.
–धर्म–पु. मल-मूत्रादि विसर्जनका काम.
–भान–न. होश१. चेतना२.
– –विसरणे–हिराना होश न रहना.
–स्वभाव–पु. प्राकृतिक मनोगति२. स्वभाव. आदत२.
देहांत प्रायश्चित्त–न. मृत्यदण्ड१.
देहावसान–न. मौत२.
दैनिक–वि. प्रतिदिनका. अेक दिनका. –न. दैनिक पत्र१.
दैना–स्त्री. दुर्दशा. दीनता. दैन्य१.
दैव–न. भाग्य१. प्रारब्ध१. नसीब१. –वि. देवता के बारे में.
–अुघडणें– } भाग जागना. भाग्य
–अुपटणें } खुलना.
–अुभे राहणे–भाग्य का जोर होना. अनचाही बात होना.
–काढणे–भाग चमकाना.
–गती–स्त्री. भाग्य का फेर१.
–फिरणे–भाग्य अुलटना.
–फळफळणे–सितारा चमकना. भाग जागना.
–योग–पु. भाग्य. भाग्य का बल.
–योगें } क्रि. वि. अेकाअेक.
–वशात् } भाग्य से.
–लेख–पु. होनहार१. भाग्यरेखा२.
–वान्–वि. भाग्यवान.
–विपाक–भाग्य का खेल.
–हीन–वि. अभागा. भागफूटा.
–ज्ञ–पु ज्योतिषी. जोशी. सुनार.
दैवाचा–वि. भाग्यवान्.
–खेळ–पु भाग्य की लीला.
–पुतळा–पु. बडा भागवान.
दैवाची कहाणी–स्त्री. रामकहानी.
दैवाची परीक्षा पाहणे–भाग्य आजमाना.
–रेषा अुपटणे–भाग्योदय होना.
दैवत–न. देवता१. प्यारी मूर्ति२. पूज्य व्यक्ति१.
दैवी–वि. अीश्वरीय. आकस्मिक.
दो } वि. दो.
दो }
दोआब–पु. दुआबा. अंतर्वेदी.
दोकडा–पु, आधा पैसा. अेक कच्चा (महाजनी में).
दोघे–पु. } दोनों. दोनों जन.
दोघें–न. }
दोघी–स्त्री. दोनों जनियाँ.
दोडा–पु अेला२. अिलायची२. कच्चा कठिन फल१.
दोडका–पु. धान की अेक जाति. तोरअी२. तुरैया.
दोण } स्त्री. नाँद(गोरू को पानी
दोणी } पिलाने की). तोंद. दोन के आकार की डोंगी.
दोंद–न. तोंद२.
दोन–वि. दो.
–दिवस–कुछ समय तक. अस्थायी.
– –सासूचे, दोन दिवस सुनेचे–सब दिन होत न अेक समान.
–बोटें स्वर्ग अुरणें–आकाशपर दिया जलाना.

-हाताचे चार हात होणें-ब्याह होना.
दोन्ही-वि. दोनों.
-दरडीवर हात ठेवणें-दो नांवों में पैर रखना.
-सांज-क्रि. वि. दोनो जून.
दोर-पु. रस्सा. डोर२. अदुक(हाथी को बाँधने का रस्सा).मोटा रस्सा.
-खंड-न. मोटा रस्सा.
दोरवा-पु. गबरून. धारीदार कपडा.
दोरा-पु. डोरी. सूत. धागा. लकीर१. संबध. तंतु
दोरी-स्त्री. डोरी. रसरी. भूमापन का अेक परिमाण१. १२० बीघे१. अिंचका आठवाँ हिस्सा१.
-वळण्याचा पेंच-पु. अेंठा
दोऱ्याची गाठ-स्त्री. गुर्री.
दोष-पु दोष. अपराध अभियोग. कसर२. अैब२. खोट२. पाप. न्यून.
-लागणें-हरफ आना.
-लावणें-दोष मढना. अुंगली अुठाना
दोषारोप-पु आरोप. दोष लगाना
दोस्त-पु. मित्र. स्नेही.
दोही } वि. दोनों.
दोहों }
-घरचा पाहुणा अुपाशी-दोनों ओर पडे लाले. घरका न घाटका.
-सांज-क्रि. वि दोनों जून.
दौड-स्त्री दौड. दौडने की क्रिया.
दौंडी-स्त्री डौंडी. ढिंढोरा१.
-वाला-पु. सौंदिया. डुग्गी पीटनेवाला.
दौत-स्त्री. दावात. मसिपात्र१.
दौरा-पु. चक्कर. दौरा (फिरना). यात्रा२.
दौर्बल्य-न. दुर्बलता२.अशक्ति२. कमजोरी२.
दौलत-स्त्री. धन१. संपत्ति वैभव१. राज्य१. सेना. साम्राज्य१.
-जादा-स्त्री भांडों की गंमत में नाचनेवाली को अुत्तेजनार्थ दिया हुआ धन शृंगारचेष्टा
दौलतीचा खांब-प्रमुख नेता.
द्योतक-न. चिन्ह१. निशानी२.
द्रव-पु रस. नमी२. आर्द्रता२. स्राव
-येणें-पसीजना.
द्रव्य-न धन१. संपत्ति२. मौलिक अंश१. निर्वाचक१. तत्त्व१. वस्तु२.
द्रव्याचा धूर निघणें-अनगिनत धन होना.
द्राविडी प्राणायाम-पु. टेढा लम्बा ढग. (काम करने का).
द्राक्ष-स्त्री. अंगूर१.
द्राक्षा-स्त्री. अंगूरी. द्राक्षा मद्य१.
द्राक्षे आंबट-प्रयत्न करनेपर भी प्राप्त न होनेवाली वस्तु को बुरा बताना. अंगूर खट्टे हैं जो !
द्रोण-पु. दोना. पत्तो का कटोरा. पत्थर की नाँद२ (पानी पिलाने को). डोंगी२. आधा मन
द्रोणीचे मीठ-न. द्रोणीलवण१. बरतन का नमक१.
द्रोह-पु. बैर. शत्रुता२. मत्सर.

द्वद्व–न. जोडी२. युगुल१. कुश्ती२.
द्वाड–वि. दुष्ट अधर्मी नटखट.
द्वार–न. दरवाजा१. मार्ग१. द्वार१. चारा१. मुहारा१. सहौटी२.
–पूजा–किसी से घर के द्वारपर चक्कर लगाना.
द्वारें–अव्य. द्वारा. जरिये. ओर से.
द्वाही–स्त्री. घोषणा. शपथ. दुहाअी.
–फिरविणें–डौंडी पीटना.
द्वीप–न. टापू१. द्वीप१.
–कल्प–पु. प्रायद्वीप.
द्वेष–पु. डाह. द्वेष. ओर्ष्या२. हिर्स२. दुर्भाव. शत्रुता२.
–वागविणें–डाह करना. चकपकाना.
द्वैत–न. अलगाव. दो का भाव. भेदभाव.

## ध

ध चा मा करणें–किसी लेख में अपने स्वार्थ के हेतु कुछ अक्षरों को चुपचाप बदल देना.
धकणे–क्रि. अ. निभना गुजारा होना. नीचे अुतरना (रोटी). धकेला जाना.
धकधक–न. धकधक२. धडकन२.
धकधकणें–क्रि. अ धकधकाना.
धकलवार–पु. पूर्वास्पृश्यों (अछूतों) की अेक अुपजाति.
धका } धक्का } पु. घिस्सा१. धक्का. टक्कर. औंझड. ठेल. टकराहट२. हानि२. चह (जहाज के लिअे). घाट.
धकाधकी } धकाबुकी } स्त्री. धकापेली. झमेला१. स्पर्धा.
–चा मामला–पु. संघर्ष.
धक्का–दे. धक्का.
–बुक्की–दे. धकाबुकी.
धग–स्त्री. आँच. ज्वाला. अुष्णता.
धगड–पु. यार. अुपपति. चट व्यक्ति.
धगधगणें–क्रि अ. धकधकाना. धडधडाना. चमकना.
धगधगीत–वि. प्रज्वलित. धधकता हुआ. तेजःपुंज.
धगी–स्त्री. आँच. लौ आग
धजणें } धजावणें } क्रि. अ. जी लगाना. हिम्मत करना. आगे बढना.
धजी–स्त्री. लंगोट का तिखूँटा कपडा.
धट–वि. ढीठ. मोटा ताजा.
धटिंगण–वि. असभ्य. राक्षस. मुस्टंडा.
धटी–स्त्री. रेशम का वस्त्र.
धट्टाकट्टा–वि. हरमुष्ठा. मोटा ताजा. हट्टाकट्टा. हृष्टपुष्ट.
धड–न. कबंध१. धड (शरीरका).
–स्त्री. मुंह१ (किसी वस्तु का). अेक बाजू. किनारी.
–वि. पूरा अव्यंग. अखंड. धनी. साबित. अुपयुक्त. जानकार स्पष्ट सीधा.
–गत–स्त्री. अच्छे लच्छन१.
– –नसणें } – –लागणें } आ बनना. शामत आना. अबतब होना. टिक न सकना.

–धाकट–वि. तगडा. हट्टाकट्टा. अखण्ड. पूरा.
घडान् गोडाचा–वि. बिलकुल साधारण. रद्दी.
घडक–स्त्री. टक्कर१. आघात१. धक्का१. ठोकर.
घडकणें–क्रि. अ. भभक अुठना. क्षुब्ध होना. धकपकाना-धडधडाना.
घडका–पु. धमाका. धडाका. आघात. –वि. हट्टाकट्टा. मजबूत. ठीक.
घडकी–स्त्री. धडकन. धक्का१. डर१.
घडघड–स्त्री. धडकन. –क्रि. वि. धडधड (आवाज़).
घडघडणें–क्रि. अ. धकपकाना. धकधकाना. धडधडाना.
घडघडाट–पु. धडधडाहट२. गर्जन तर्जन.
घडघडीत–क्रि. वि. साफ साफ. छाती ठोक कर. पूरी तरह.
घडपड–स्त्री. परिश्रम१. प्रयत्न१. छटपटी, हाथ पाँव पटकना. अुछलकूद२.
घडपडणें }–क्रि. अ. छटपटाना.
घडफडणें } बहुत परिश्रम करना. प्रयत्न करना. हाथ पाँव मारना, हडबडाना.
घडपा–पु. पुरानी साडी का बडा टुकडा.
घडा–पु. पाठ. अध्याय. बोध. अुदाहरण. पद्धति२. धीरज. हिम्मत२. दस सेर का वजन. अुससे तौली हुअी वस्तु२. लगातार अुपयोग. जोश. जत्था. टोली२.
–घेणें–बोध लेना. पाठ पढना.
घडाका–पु. धमाका. सपाटा, धडाका. विस्फोट. कडकडाहट२. धूम२.
घडाडणे–क्रि. अ. धडधडाना. भरहराना. सहसा गिरना. भडकना. भभकना.
घडाडी–स्त्री आवेश१. अुमंग. जोश१. तेज१. प्रभाव१. अुत्साह१.
घडाघड–क्रि. वि. धडल्ले से. धडाके के साथ. धडाधड. लगातार.
घडी–स्त्री पाँच सेर की तौल (बटखरा). तराजू१. धडा१.
–नें पैसा मोजणें–अनगिनत धन होना.
घडेवांटप–न. अेक परिवार के सभी हकदारों की भूमि का अलग अलग बँटवारा१.
घडोती–स्त्री. मोटाझोटा कपडा१. प्रतिदिन के अुपयुक्त वस्त्र१.
घणी–स्त्री. संतोष१. आकाक्षा की तृप्ति. समाधान१. –पु. स्वामी. नेता. अधिपति.
धत्तुरा }–पु. धत्ता. ठेगा. धतूरा.
धत्तूरा }
धंदा–पु. धंधा. व्यवसाय. अुद्योग. कारोबार कबार. व्यापार.
–रोजगार–पु. आजीविका के लिअे अुद्योग. नौकरी२.
धंदेवाअीक–वि. व्यवसाय करनेवाला. व्यावसायिक (कलाकार).
–शिक्षण–न. औद्योगिक शिक्षा२.

धन–न. धन१. पैसा२. संपत्ति१. धन परिमाण१ (विद्यु१). नववी राशि. जोड का चिन्ह ( + ) दूसरे का लाभ.
–कनकसंपन्न–वि धनी मानी.
धनको–पु. अुत्तमर्ण. साहूकार. लेनदार.
धन तेरस–स्त्री. आसो वदि १३ (दिवाली का प्रारंभ; लक्ष्मी पूजा का दिन).
–रेषा–स्त्री मानव के हथेली पर होनेवाली अेक रेखा.
––अुपटणे–अनायास धन पाना.
धनगर–पु. गडरिया
धनी–पु. स्वामी. यजमान.
धन्याला धतूरा चाकराला मलीदा– घरके देवता को धतूरा, पराये पीर को मलीदा.
धनुकली–स्त्री. कमानचा१.
धनुष्य–न. कमान२. धनुष१. कुबंड१. चार हात का नाप.
–बनविणारा–वि. कमंगर. गुणी.
धने–पु. धनिया. अेक मसाला.
धन्य }स्त्री. सार्थकता. सफलता.
धन्यता }वि. कृतकृत्य. गौरवपूर्ण. धन्य !
–वाद–पु. आभार. धन्यवाद.
–वाटणें–अपनी सफलतापर संतोष होना.
धपकन–क्रि. वि. धडाम से.
धपका–पु. घूँसा. थप्पड२. मुक्का. मोटी रोटी.

धपाटणें–क्रि. अ. मुक्कों से मारना. पीटना. कचूमर निकालना.
धपाटा–पु. मुक्का. घूँसा. धौल.
धबडगा–पु. अेक साथ बहुत काम.
धबधबा–पु. प्रपात.
धबाधबी–स्त्री. हूल (गेद का खेल).
धमक–स्त्री. क्षमता धैर्य१. आत्मविश्वास१. बाल१.
–क्रि. वि. गाढा, गहरा.
धमकावणी }स्त्री. डाँट. धमकी.
धमकी– }
धमकाविणें–डाँटडपट करना. अुखाड पछाड करना. डराना. धमकाना. चपेटना. धौंस देना.
धमनी–स्त्री. नाडी. धमनी. शिरा. फुकनी. बडी आच्छादित बैलगाडी. घोडानस.
धमासा–पु दमहर अुस्तरखार. धमासा हिंगुणा.
धम्मक लाडू–पु मुक्का. घूँसा. (बालभाषा).
धरण–न. बाँध१. बंध१. सेतु१. गर्भवती स्त्री के गले में बांधने की अेक जड२. २४ रत्ती का बटखरा१.
–खांब–पु. भूमिसे बरेंडीतक का खम्भा
–मूळ–न. भूमि में होने वाला१. पेडके तने का हिस्सा.
धरणी–स्त्री. पृथ्वी. भूमि. धरित्री.
–कंप–पु. भूचाल. भूडोल.

--ची मुलगी-स्त्री. ब्याह के हेतु भगायी कन्या.

--वर पडणें-अंतिम साँस के समय भूमिपर लिटाया जाना.

धरणें-क्रि. स. पकडना. हथियाना. अंकित करना (मनमें).रखना (मनमें).काम में लाना. गिनना. धारण करना. गहना.

—क्रि. अ. लगना. अैठना.

—न. अपराधी को पकडने के लिअे भेजी गयी सशस्त्र सैनिकों की टोली२. धरना१.

-घेणें-सत्याग्रह करना.

--येणें-पकडनेके लिअे आना. जमराज का निमंत्रण आना.

--पारणें-न. अेक दिन खाना अेक दिन अुपवास करना.

धरती } स्त्री. पृथ्वी. धरती.
धरित्री }

धरपकड-स्त्री. अेकसाथ गिरफ्तारियाँ.

धरबंद } पु. नियम. अटकाव. सीमा२
धरबंध } नियंत्रण.

धरमधक्का-पु व्यर्थ परिश्रम. मार२. चूतिया चक्कर.

धरसोड-स्त्री. चंचलता. दुविधा.

धरून बसणें-हठ पकडना.धरना देना.

धर्ती-स्त्री. शैली. प्रकार.

धर्म-पु. धर्म. दान. धर्मश्रद्धा२. कर्तव्यकर्म, सदाचार, आचार-नीति जिन्हों को धर्म कहते हैं (गीतारहस्य; लो. तिलक). स्वभाव. प्राकृतिक गुण. विधि, निर्बंध(कानून). जमराज.

—कर्म-न. धार्मिक कार्य१.

— —संयोग-पु संयोग. सजोग.

—कर्ता कर्म अुभे राहणे-आये थे हरिभजन को ओटन लगे कपास

—ध्वज-पु अपने धर्मपथ का झण्डा

—भोळा-वि. धर्म के विषय मे (बुद्धि का अुपयोग न कर), केवल विश्वास रखनेवाला. अंधविश्वासी.

—मार्तंड-पु धर्मध्वजी. धर्म की दुम बननेवाला.

—लंड-वि धर्म को तुच्छ माननेवाला

--वीर-पु. धर्म रक्षा के हेतु आत्म-बलिदान देनेवाला. हुतात्मा.

—शाळा-स्त्री. सराय. यात्रीभवन१. धरमसाला

—शाळेचें अुखळ-न. वेश्या२.

—शील-वि. सदाचारी.

धर्माचा काटा-पु. सोना, चांदी बिलकुल ठीक तोलने का तराजू

धर्मावर सोमवार सोडणे-अपना अुल्लू सीधा करना.

धर्मार्थ बट्टा-पु. कटौती, जो धर्मादाय के काम में लगाते हैं।

धवळणें-क्रि. स. प्रकाशमान करना सफेद, स्वच्छ बनाना.

धश्चोट-वि. किसी नियम का पालन न करनेवाला. लंठ अुजड्ड.

धष्टपुष्ट-वि. गलगुथना. हट्टाकट्टा. हृष्टपुष्ट. मोटाताजा. चंगा भला भारी. बलवान.

घस–पु खूत्थी२. खुथी२. खूंटी२. नोक२ अनी२. लंठ१. डण्ठल२. घसक२.

घसास लावणें–विचार करने को बाध्य करना अंत बनाना.

घसकट–न नुकीला तिनका१. खूत्थी२.

घसकफसक–स्त्री बेपरवाही से किया काम.

घसका–पु. घसक२. धक्का (मनको). आघात

–बसणे–सन्नाटे में आना.

घसफस–स्त्री. तानेबाजी. झन्नफन्न१.

घसमुसळ्या–वि. अजड्ड. धाँधली करनेवाला. असावधानीसे काम करनेवाला.

धस्स–न. आघात१ (मनको). डरसे धक्का१.

–होणे–सगबगाना. कलेजा मुंह में आना.

धाक–पु. आतंक. दबाब. धाक२. डर. डांट२.

–दपटशा–पु. गर्जन तर्जन. डांट डपट२.

–दाखविणें–डांट बताना.

–धुक–स्त्री. सिटपिट. आशंका.

धाकटा–वि. छोटा (आयु में). सब से छोटा.

धाकटी मुंडी–स्त्री. छोटी मुंडी (वनस्पति).

धागडधिंगा–पु. धींगाधींगी२. स्वैराचार.

धागा–पु. डोरा. सूत. धागा. सुराग.

–दोरा–पु संबंध.

धाटणी } स्त्री शैली. पद्धति. रीति.
धाटी } लहजा१.

धाड–स्त्री. हमला१. धावा१. डाका१. करघे का हत्था.

–पडणें–संकट आ पडना.

–पडावी पण चीत पडू नये–टिड्डियो का हमला भले आवे, किन्तु चित्रा (नक्षत्र) की बारिशे न आवे.

धाडकन–क्रि. वि. धडाम से.

–पडणें–अरराना टूट पडना. धडामसे गिर पडना.

धाडणे–क्रि. स. भेजना. रवाना. करना

धाडधाड–क्रि. वि. धडाम धडाम. (ध्वनि) धकधक.

धाडस–न. हियाव१. साहस१. जीवट१.

धाडशी–वि. साहसी. धैर्यवान्.

धांडोळणें–क्रि. स. ढूंढना. टटोलना.

धात–स्त्री. वीर्य१ (पुरुषका). नाचने का अेक ढग युक्ति.

धातकी } स्त्री. धावअी. धाय
धायटी } (वनस्पति).

धातमात–स्त्री. तर्क२. जंतरमंतर१. काल्पनिक तथा विचित्र कहानी.

धातु–पु पुरुष का वीर्य. धात२. धातु२. शरीर की सप्तधातुओं में प्रत्येक. क्रिया का मूल रूप.

धांदल–स्त्री. गडबडी. बहुत जल्दी. धूमधाम. घोटाला१. हडबडी२.

धादांत–पु. प्रत्यक्ष प्रमाण. अनुभव की बात२. व्यवहार.
–क्रि. वि. प्रत्यक्ष. साफ साफ. स्पष्टरूप से.
धांधरट–वि. हडबडिया. अुतावला. घपलेबाज धामड.
धान्य–न. गल्ला१. अनाज१. अन्न१.
–झटकणें–ओसना. साफ करना.
–फराळ–पु. अनाज भुनकर बनायी रसोअी.
–बाजार–पु. अनाजमण्डी२. अंजही२.
धाप–स्त्री. हँफनी. हाँफने का भाव१. साँस. दमा१. गिरगिट की तरह अेक जंतु.
धापा–पु. अेक घास. बैठा हुआ खपडा.
धापा टाकणे–हाँफना. दीर्घ अुच्छ्वास लेना. हौंकना. हपहपाना.
धाबळ } स्त्री. अूनी मोटी झोटी
धाबळी } धोती. कंबल१. नमदा१. अड्डा (कबूतरोंका).
धाबें–न. ढाबा१. मिट्टी की छत.
–दणाणणे–होश अुड जाना.
धाब्यावर बसविणें–अगूठेपर मारना. सब कुछ छीन लेना.
धाबोटा–पु. खाँड का बोरा.
धाम–न. घर१. स्थान१. शरीर१. प्रभा१. बदरिनाथ, जगन्नाथ, द्वारका अेव रामेश्वर अिन क्षेत्रोंमे से हर अेक.
धामण–स्त्री. अेक मछली. धामनी (वृक्ष). अेक साँप
धामधूम–स्त्री. धूमधाम. धमाधम. चहल पहल. दगा१. शोरशार१.
धामा } पु. अव्यवस्थित व्यक्ति
धाम्या } धामडपन. कजूस.
धामोडा–पु. धो. धावा (वृक्ष). बवचौर
धाय–स्त्री. करुण पुकार. ढाड धीरज१. चिल्लाहट. हँफनि धाय. धात्री सतोष१.
–मोकलणें–ढारें मारकर रोना चिल्लाकर रोना.
धायटी–स्त्री धावअी. धाय (पेड). धाअी. धुब.
धार–स्त्री. धार (शस्त्र की). पहाड की कगार. धारा. दुहना. बहाव१. पहाडो की पंक्ति. क्षितिज१. घलुआ१ (दूध, तेल आदि लेनेपर).
–करणे } धार रखना. पैना करना
–लावणें } कुंदेरना. मान देना. सान धरना.
–करी–पु. तलवार का धनी. पराक्रमी वीर.
–काढणें } (गाय भैंस आदि
–पिळणें } जानवरों का ) दूध दुहना
–चिपोल–न. अगेला,
–देणें–ओसाना. (अनाज)
–धरणें–पानी की धार चढाना.

–बंद–स्त्री. शस्त्र की धार बाँधने का मंत्र (टोटका). धार गिराना.
–भर–क्रि वि. ज़रासा. किंचित्.
–मारणें–पराक्रम करना. शूरता दिखाना.
–लागणें–धारा बँधकर बहना.
–लावणारा–पु. कुँदेरा. कुनेरा.
–वणी–न. दूध गरम करने के पूर्व मिलाया हुआ थोडा सा पानी. बहती हुअी धारा से लिया पानी.
धारजिणा–वि. अनुकूल. मंगलकारी. हितू.
धारण–स्त्री. चालू दर. वर्तमान मूल्य. महँगी. स्वीकार१ धारणा. आधार स्तंभ१
–करणें–ओढना.
धारणा–स्त्री स्मरण शक्ति. बुद्धि. धीरज१. पद्धति.
धारवाडी काटा–पु. बिलकुल ठीक तराज़ू. शुद्ध न्याय. फरुखाबादी तौल,
धारसा–पु. बहाव. धारा२. प्रवाह१. कतार (सेना की).
धार (किनारा)
धारा–पु लगान. परिपाटी२. नियम.
–स्त्री. पैनी धार. धारा. प्रवाह१. घुडदौड.
–वि. छोटा.
–तीर्थ–न तलवार का घाट (यही पवित्र तीर्थ)
–तीर्थी पडणें–खेत रहना.
धाराणें–न. धुवाँकश१. चिमनी२.
धारिष्ट–न. साहस१. धैर्य१. हियाव१.
धारी–स्त्री. धारी. रेखा किनारी (धोती, साडी आदि की).
धारें–न. चिमनी२. छप्पर में झरोखा१.
धारेवर धरणे–कडे अनुशासन से काम कराना.
धारोष्ण–न धैया१. ताजा दूध की धार२.
धार्ष्ट्य–न. साहस१. ढीठपन१.
धाला–क्रि. अघाया. तृप्त हुआ.
धाव } स्त्री दौड. हाल (गाडी की).
धाव } पुरवट के बैलो के चलने की ढाल. पहुँच२. शक्ति२. बाँबी
धावडा–पु धो. धावा (वृक्ष).
धावणें } क्रि. अ. दौडना. दौड पडना.
धावणे }
–न. रक्षक सेना२. सहायता. के लिअे गुहार१.
धावता दोरा–पु. खोप.
– –घालणें–कच्चा करना.
–घोटा–पु. यांत्रिक ढरकी२.
धावती दृष्टि–स्त्री. सरसरी दृष्टि.
धाव दोरा–पु. कच्ची सिलाअी.
धावरा–वि. चपल. वेगवान.
–गुणाकार–पु. अेक साथ गुणा करने की पद्धति.
–भागाकार–पु. अेक साथ भाग देना
धावरें–न अेक चर्म रोग.
धावस–स्त्री. धाअी. धुव (पौधा),
धावा } पु. गुहार२. सहायता के लिअे
धांवा } पुकार२. गोहार२. प्रभु–प्रार्थना.

—करणें—माखी पुकारना. गुहगाना
—धाव—स्त्री. दौडादौड. दौडधूप.
अुछलकूद. गडबडी. हलभली.
— —करणें—हाथ पाँव फटफटाना.
छटपटाना.
धास्ती—स्त्री. हौलदिली. भय१. चिंता.
—खाणे }भय खाना.
—घेणे }
धिक्—अव्य. धिक्कार! छी. छी!
धिक्कार—पु. फटकार. तिरस्कार.
धिक्कारणे—क्रि स. तिरस्कार. करना.
ठुकराना. झिडकना.
धिंगा }पु. अूधम. शोरगुल.
धिंगाणा }धिंग२. धिंग.धोंगो२.
—मस्ती—स्त्री. धिंगाअी. अूधम१.
हाथापायी. कोलाहल१.
धिटाओ—स्त्री. ढीठपन१. धृष्टता.
निडरता. साहस१.
धिंड—स्त्री. सार्वजनिक अप्रतिष्ठा
करने का दंड.
धिंडका—स्त्री. तिरस्कारणीय
व्यक्ति१.
धिंडवडा—पु. अप्रतिष्ठा२. अपकीर्ति२.
—होणें—प्रतिष्ठा की धज्जियाँ अुडना.
धिप्पाड—वि. बहुत लम्बा और मोटा.
अूँचा पूरा.
धिमा }वि. शांत(स्वभावसे). गंभीर.
धिम्मा }ठंडे जी से काम करने-
वाला. धीर. मंद. धीमा
(सुर).
धिम्मेपणा—पु गंभीरता२. दृढता२.
धिरडे—न. चीला१. अुलटा१. खूब
पिटाआ२.
धिरा—पु. आधार. खम्भा. अुत्तेजन.
धीर—पु धीरज. धैर्य. सहनशीलता२.
दम. संयम. आश्रय.
—करणे—हिआव करना. हिम्मत
करना.
—चेपणे—हिल जाना.
—देणे—धीरज बँधना.
—धरणे—गम खाना.
—निघणें—रहा जाना.
धीरानें घेणें—शांति से काम लेना
धुकधुकी }स्त्री. धीमी धडकन.
धुकधुकी }धकधुकी(आभूषण).
धुके—न. कुहरा१. कोहरा१. धुन्ध२.
नीहार१. कुहासा१.
धुगधुगा—स्त्री धीमी धडकन.
धुकधुकी(गहना) गलेकी घाटी
के नीचे का गढा१.
धुडकाविणे—क्रि स निकाल बाहर
कर देना. अंगूठेपर मारना.
अपमान करना.
धुडकूस }पु. अूधम दंगा. थिरक,
धुडगूस }कुदक कर धूम(मचाना).
दुर्दशा(करना).
धुंडणे }क्रि स शोध करना. छान
धुंडाळणें }मारना. ढूंढना. गवेसना.
खोजना. अनुसंधान करना.
पता लगाना, जाँचना.
धुणारा—पु अुजला(धोबी) [रात में
परीट(धोबी) का नाम स्त्रियाँ
नहीं लेती; संकेत से 'धुणारा'
(धोनेवाला) कहती हैं]
धुणावळ—स्त्री. धुलाअी. धाने की
मजदूरी. धोने की क्रिया.

धुणी–स्त्री. स्वच्छता. धूनी.
धुणें–क्रि अ. स. धोना. छाटना. कछारना. साफ करना.
–न. धोने के वस्त्र१.
–झाडणे–धोया हुआ वस्त्र सुखाने के लिअे झटकना.
धुतलेला त्रिस्तव–पु. अुलटा तवा. काला कलूटा व्यक्ति.
धुतल्या तांदुळा सारखा–निर्दोष. निर्मल. सदाचारी.
धुतकारणे–क्रि. स. धुतकारना.
धुद–वि. धुधली (दृष्टि का). अुन्मत. मस्त.
–होणे–अटेरना. नशे में चूर होना.
धुंदी–स्त्री. खुमारी. नशा१. अुन्माद. मस्ती.
धुनकणे–क्रि. स. धुनकना धुनना.
धुनी–स्त्री नदी शुद्धि धूनी.
धुपणी–स्त्री. स्त्रियोंका अेक रोग. प्रदर लुट जाना.
धुपणे–क्रि. अ. धुलना. धुलकर साफ होना. सीझना. धुंआना. कलेजा काटना.
धुपाटणे–न. धूपदान
धुपारती–स्त्री. सायंकालमें आरती (अुनाग्न). फटकार१. सन्मान से बिदा.
धुपावणें–क्रि. अ. असमय गर्भपात होना.
धुपेल–न. धूप का तेल१ (सुगंधी).
धुमश्चक्री–स्त्री. विपुलता. धमासान. हाथा पायी. धूमधाम.
धुमसणें–क्रि. अ. धुधुआना. किसी तरह कूटना, पाटना. कुढ़ना.
धुमाकळ–पु. हुडदग (मचाना). अूधम. धींगाधींगी२.
धुर–पु. गाँव या खेत की सीमा. नेता मुखिया.
–स्त्री. धुर१. जुआ१ (गाडीमें).
धुरकट–वि. धूमिल. धुंधला.
धुरकटणे–क्रि. अ. धुअें से काला बनना.
धुरंधर–वि. चतुर. प्रवीण. गहरा. प्रचड. धुरीण.
धुरळा–पु. धूली२. धूल२. खेह२. गरदा
धुरा–पु सीमादर्शक चिन्ह. रीढ२. मुखिया. धुर (गाडीका). जुआ१. हरिम२ (हल की). अिरसी२. (पहिये की). धुरा.
धुराडी–स्त्री. जुआ१ (गाडी का).
धुराडे / धुराडें –न. चिमनी२. धुआँकश१.
धुरी–स्त्री. धुआँ१. पाँव का अूपरी भाग१. जूतेका अगला हिस्सा. धूर१. अधारिया१. (गाडीवाले की बैठनेकी जगह). भार.
–देणें–औषधि अंगारोंपर डालकर धुंधाना. धोखा देना.
धुरीण–वि प्रवीण. अगुआ. प्रमुख
धुरोळा–पु. धूल२. धूलिकण.
धुवट–वि. धुला हुआ. स्वच्छ. पवित्र.
धुवण–न. चावल का धोवन.
धुव्वा–पु. करारी हार१. धज्जियाँ२. (अुडाना). तितर–बितर (कर देना). चुरकन२.

घुसफुस—स्त्री. जलन. कशाकश. तनतनाहट.
घुसफुसणें—क्रि अ. बार बार बिगडना. तनतनाना. जलना. कुढना. छटपटाना.
धुळधाण—स्त्री. दुर्दशा. सत्यानाश२.
धुळवड—स्त्री. धुलेंडी.
धुळाक्षर—न. बालक को पहलेपहल अक्षर—ज्ञान१.
धुळीस मिळविणें—ओटसे ओट बजाना. मटियामेट करना.
धूड—न. भारी भरकम व्यक्ति. बहुत बडा अजगर.
धूत—वि. धुला हुआ.
धूप—पु. धूप. लोबान.
धूम—स्त्री. चटकसे दौड. धूम. भीड. दगा१ धुआँ१.
—केतु—पु. पुच्छल तारा. धूमकेतु.
—ठोकण—सिरपर पाँव रखकर भागना.
—धडाका—पु. धूमधाम. गडगडाहट२ (तोपो की). सपाटा. धूमधडक्का.
धूम्र—पु. धुआँ.
—पान—न. तप का अेक प्रकार. बीडी पीना. धूम्रपान.
धूर—पु. धुआँ. नशा (गर्व से). तीता खाने से नाक मुँह से निकलने-वाली भाप.
—स्त्री. धुर (गाडी का). जूतेका अगला हिस्सा.
धूर्त—वि. चतुर. लुच्चा. धूर्त. घटिहा. चंट. शठ. घाघ. खुर्राट.
धूलिवंदन—न. धुलेंडी२.
धूसर—वि. धूमिल.
—न. कुहरा१. चूर्ण.
धूळ—स्त्री. खेह. धूल. खेह. गर्द.
—अुडणे—अुजड जाना.
—चारणें—दाँत खट्टे करना.
—धाण }स्त्री. सफाया१. सर्वनाश१.
—धाणी } दुर्दशा
—भेट—न. चार आँखे२ (होना). दूरसे दर्शन१.
धुळीचे दिवे लावणें—अपकीर्ति होना.
—स मिळणें—मटियामेट होना.
— —मिळविणे—मिट्टिमे मिलाना. नष्ट करना.
धेड—पु. ढेढ डोम.
—कावळा—पु. काला कौआ.
—गुजरी—वि खिचडी (भाषा). अरबी, अंग्रेजी के शब्द घुसेड कर बोलने की (भाषा).
—वाडा—पु. पूर्वास्पृश्योकी बस्ती (जो गाँवसे हटकर होती है).
धेंड—न भारी भरकम व्यक्ति१. बहुत प्रसिद्ध व्यक्ति१. गहरा असामी१.
धेंडा—पु. कन्या तथा वर को कंधेपर अुठाकर नाचने की रीति. अिस तरह नाचनेवाला व्यक्ति.
धैर्य—न. धैर्य१. धीरज१. सब्र२. साहस१.
धो धो—पु वेगसे पानी गिरने की आवाज. मूसलाधार (वर्षा).
धोंकटी—स्त्री. किसबत. नाअीकी पेटी.
धोका—पु. धोखा. भय. संकट. खतरा. झोंका. घाटा.

धोटा—पु. ढरकी२. तुरि२. तोड़िया१. चोंगा (गोरू को दवा पिलाने का).
धोंड—स्त्री. शिला. पत्थर१. बोझ१.
—फोड्या—पु. संगतराश.
—भट्टी—स्त्री. बिना नहाये तिलक लगा लेना.
—शीर—स्त्री. घोडानस२.
धोंडा—पु. रोडा१ (अटकाना). चिता. अधिक मास. मलमास.
—पाडून घेणें—अपने पाँवपर कुल्हाडी मारना.
धोडे मारूं लागणे—पागल बनना.
धोड्याचे दोर काढणे—बाल की खाल निकालना.
धोड्या—पु. अेक तरह की सफेद मछली.
धोणी—स्त्री. धोने की जगह. धोने का पत्थर१.
धोण्या—पु. बंदरो का अगुआ.
धोतर—न. धोती.
—जोडा—पु. धोतीजोटा.
धोतरा } पु. धतुरा. कर्बुर. कनक.
धोत्रा }
—चालणें—किसी स्त्रीको धतुरे के बीजो का विष पिलाकर पगली बनाना.
धोप—स्त्री. लम्बी सीधी तलवार. अुत्साह१.
—वि. अखण्ड.
धोपट—न. मोटी रोटी२.
—वि. सीधी, बडी (सडक).
—क्रि. वि. सीधा. ठेठ.
—मार्ग—पु. चौडा, सीधा मार्ग. अपने पुरुखाओं की अच्छी रीति.
—मार्गी—वि. सीधा. भोला. शुद्ध मनवाला. स्पष्टवक्ता.
धोपटणें—क्रि. स. डण्डेसे पीटना. ठोंकना.
धोपटी—स्त्री. नाअी की पेटी. किसबत.
धोबड—स्त्री. भेंस.
—वि. टेढामेढा. खुर्दुरा.
धोबी—पु. धोबी. रजक. अेक पंछी (पेडपर कीडे खाता है)
—पछाड—पु. कुश्ती का अेक दाँव.
धोबीण—स्त्री. धोबन. अुजला.
धोरण—न. रुख१. तर्क१ नीति२. अनुमान१. सूत्र२. पहुँच२ चाल२. ढग१.
धोरणी—वि. सूझवाला. समझदार. दूरदाज. दूरदृष्टि.
धोशा } पु. नगाडा. डका. टीमटाम२.
धौशा } प्रसिद्धि२. हमला. रट२. लगातार प्रयत्न. धाक२. धौंस२.
धौत—वि. धुला हुआ. निर्मल.
ध्याणें—क्रि. स. ध्यान करना. चिंतन करना.
ध्यान—न. ध्यान१. चिंतन१. समझ२. ठवनि२ मुद्रा२. औतार१ (व्यंग). बुद्‌बु१. स्मरण१.
ध्यानांत घेणे } ध्यान रहना. ध्यान
—ठेवणें } देना. कंठस्थ करना.
—येणें—जँचना. समझमे आना.

ध्यानी मनी–क्रि. वि कल्पना तक. सोते जागते.

ध्यास–पु रट२. लगन२.

ध्येय–न. साधना२. ध्येय१. लक्ष्य१. साध२.

ध्वज–पु ध्वज. झण्डा. केतु.

–लावणे–मैदान मारना. झण्डा गाडना.

ध्वजा–स्त्री. झण्डी. पताका. ध्वजा.

–पर्वणी–स्त्री सिहस्थ गुरु होनेपर मेला१ (नासिक में होता है)

–रोपण–न. चैत्र सुदि प्रतिपदा के दिन वर्षारंभ के अुपलक्ष में ध्वजोत्तोलन (जिसे 'गुढा' कहते हैं). झण्डा फहराना.

–वंदन–न. सामूहिक झण्डा–वदन.

ध्वनि }पु. ध्वनि२. शब्द. नाद.
ध्वनी }निनाद. स्वर.

–प्रक्षेपण–न परिसारण. आकाश भाषण (वितन्तु = वायरलेस द्वारा)

–मुद्रिका–स्त्री ग्रॅमोफोन रिकार्ड.

ध्वाक्ष–पु. कौआ.

# न

न–पु. अिनकार. नकार.
–अव्य. नही. न और

नअू–वि. नौ.

नकटा–वि. नाक कटा. नकटा.

नकटोच्या लग्नाला सतराशें विघ्नें–कानी के ब्याह मे नौ जोखों.

नकटें–न नकटा. १० तोले का माप या बटखरा.

नकराओ–स्त्री. हुडी न सीकारनेसे हानिदण्ड.

नकल }स्त्री. प्रतिलिपि. नकल.
नक्कल }चरवा१. हँसी की बात. अनुकरण१. स्वाँग१. अभिनेता का भाषण१. नाश१.

नकली–वि बनावटी कृत्रिम. दिखाअू

–नाणें–न जाली मुद्रा (सिक्का).

–काम करणें–कच्चा खेल खेलना.

नकल्या–वि हँसोड हूबहू नकल अुतारनेवाला [ ढौल. नखरा.

नकशा–पु. मानचित्र. प्रारूप. खाका.

नकशी–स्त्री. नक्काशी.

–दार–वि कामदार. नक्काशीदार. घनबल.

नकमणे–क्रि. स. बेलबूटे बनाना. कशीदा काढना.

नका–क्रि. नही. न (मध्यम पुरुष, आज्ञासूचक, बहुवचन मे).

नकार–पु. अिनकार. अस्वीकृति. नकार.

नकाशा–पु मानचित्र आलेख.

नकास–पु. जानवर खरीदनेवालोंसे आढतिया का दिया गया कर.

नकील–स्त्री. नकेल

नकुल–पु. नेवला. पाडवों में चौथा.

नको–क्रि. मत. नही चाहिये.

–नको होणे–अचाही होना. अूब-जाना अनासक्त होना.

नकोत–क्रि. नही चाहिये (बहु-वचनमें).

नकोस–क्रि. मत ( मध्यम पुरुष अेकवचन. )

नक्कल–दे. नकल.

नक्की–वि. बिलकुल ठीक. निश्चित. अवश्य. यथातथ्य.

नक्त–न. दिनभर व्रत रखकर रातमें भोजन१.

नक्र–पु. गाह. ग्राह. मगर (जलचर).

नक्राश्रु–पु. मिथ्या विलाप. झूठी रुलाअी.

नक्शा–पु. गर्व. अकड२. प्रतिष्ठा२.

–अुतरविणें–दाँत खट्टे करना. गर्व अुतारना.

नख–न. नाखून१. कुछकुछ(परिमाण) सुँनार की अेक हथोडी.

–दृष्टिस न पडणे–(बडे घराने की. स्त्री की) आँकी भी न देखना.

–देणे } गला घोटना.
–लावणे }

–भर–वि. बहुत थोडा,

–विष–न. नाखून का विष (खुरचने से)

–शिखांत–अेडीसे चोटीतक. आपाद-मस्तक.

–क्षत–न नाखून गड जाने का चिन्ह नखछोलिया१.

नखाग्र–न. नाखन (सिंह के)

नखां-बोटावर खेळविणें–अुगलियोंपर नचाना.

– –जेवणें–चखते चाटते खाना.

नखाला मानी न लागणें–अत्यंत पवित्र. निर्मल. निर्दोष.

नखतेल–न तारपीन. पेट्रोल तथा कोयलेसे बना तेल.

नखरा–पु, नखरा. ठसक२. अदा२. चोचला. आनबान२. सजधज२. बनाव सिंगार१ नोंकझोक२.

–करणे–अिठलाना. नखरे करना. अेंठना ठसक दिखाना. बनना ठनना.

नखराअी–स्त्री. नखरेली नारी.

नखरेबाज–वि. बनावसिंगार करनेवाला. डौलदार. नखरैल.

नखरूड } –न नाखून के पास
नखुरडे } होनेवाला फोडा१.

नखला–पु. नख (सुगंधी द्रव्य).

नखी–स्त्री. नखी (सितार बजानेकी). खाने के पान चुनने का औजार. नाखून१ (पशु के). अंकुर१. बीडी के तंग मुँहपर नाखून का दबाव. धुला हुआ रेशम.

नखोदा–पु. मल्लाह

नग–पु. पहाड. पेड गहना वस्तु२. नग. नगीना. कच्चे रेशम की लडी कपास तौलने का परिणाम (१९.२ रतल).

नगास नग देणें–किसी तरह संख्या पूरी करना.

नगद–न रोकडा धन१.

–वि. चुना हुआ. रोकडा. नकद.

नगर–न. नगर१. शहर१.

–पालिका–स्त्री. नगर समिति. नगर-निगम१. म्युनिसिपॉलिटी

–पिता–पु. नगरसमिति का सदस्य.

–भवानी–स्त्री. गाँव भर में घुमक्कड स्त्री. वेश्या.

–शेट–पु. श्रेष्ठी. महाजन.
नगराध्यक्ष–नगर समिति का अध्यक्ष.
नगा–वि. नंगा. वस्त्रहीन. नग्न. निर्लज्ज.
–नाच–निर्लज्जता का बरताव.
नगार खाना–पु. नक्कार खाना.
नगारा–पु नगाडा. डंका. बडा पेट.
नगाऱ्याची घाअी तेथे टिमकीचें काअी–नक्कार खाने मे तूती की आवाज कौन सुनता है।
नग्न–वि. नंगा.
–सत्य सांगणें–कच्चा चिट्ठा खोलना.
नच–अव्य बिलकुल नही. नही.
नजर–स्त्री. दृष्टि. नजर. नायत. ध्यान. बुरा नजर. आँख (होना). दीठ. भेंट. अुपायन१.
–करणे–भेट मे देना.
–कैद–स्त्री. नजरबद. अवरोध१.
–गहाण–न. न्याय्यप्राधि. रेहन (जो संपति रेहन रखी हो वह रेहन रखनेवाले के पास ही रहती है; साहूकार के पास नही).
–चूक–स्त्री. दृष्टिदोष१. लोप१ विभ्रम१.
–टाकणें–सरसरी दृष्टिसे देखना.
–पडणें–दीठ खाना.
–फांकणें–महत्त्वाकाक्षा बढ जाना.
–बंदी–स्त्री. दृष्टि बाँधने की क्रिया.
–मरणें–(परिचय और परिपाटी से) निर्भय बनना.
नजरेस पडणें–झाँकी होना.
–येणें–ध्यान में आना.
नजरेचें पाप–न. आँखों से देखने का पाप.
नजरानाजर–स्त्री. चार आँखें (होना).
नजराणा–पु. भेंट२. अुपहार. सौगात२. अन्दोर.
नजीक–क्रि. वि. पास. नज़दीक. नेडे. नियरे.
नट–पु. नट. अभिनेता. भाँड.
–मोगरा–वि छैला. बन ठनकर चलनेवाला. अलबेला.
नटणे–क्रि. अ. सिगार करना. सजना. अभिनय करना. ठमकना.
–न. सिगार१. सजधज२.
नटूनथटून–क्रि. वि. बन ठनकर सजकर.
नटवेपणा–पु. नखरेबाजी२. सिंगार-का ढोल छिछोरापन.
नटी–स्त्री. अभिनेत्री. नर्तकी. नाटक के प्रारभमें सूत्रधार की पत्नी.
नट्टापट्टा–पु. चटक मटक२. नोकझोक२. बनाव सिगार. चमक दमक२.
नड–पु. धान के पौधे में पोली डण्ठल२.
–स्त्री. अडचन.
नडगी–स्त्री. } घुटना१. घुटने से
नडगं–न. } पाँव तक की हड्डी.
नडणे–क्रि. अ अटकना. प्रतिबंध होना. आडे आना रुक जाना.
नणंद–स्त्री. पति की बहन ननद.
नणंदावा–पु. ननद का बहू को सताना
नतद्रष्ट–वि. अति कंजूस. दुष्ट.

नंतर–क्रि. वि. बादमें. फिर. अनतर. पश्चात्.
नथ–स्त्री. नथुनी. नथ.
नद–पु. बडी नदी२.
नदभाषा–स्त्री. महाजनों की गुप्त भाषा.
नंदादीप–पु अक्षय दीप.
नदी–स्त्री. नदी. सरिता.
–अुबर–पु. नदीगूलर.
नदी–पु. नदिकेश्वर. महादेव के मदिर में नदिकेश्वर की पत्थर की प्रतिमा. मूर्ख व्यक्ति ब्याह में अंत पटपर अकित सथिया.
–बैल–पु गर्दन हिलाने को सिखाया हुआ बैल बछिया के ताअू.
नन्ना–पु नहो नही का भाव दिखाना.
–चा पाढा–पु. ना की रट२.
– – –वाचणे–हर बात में नाही करना.
–म्हणणे–बुढापेसे सिर का धुनते रहना.
नपुंसक–पु. क्लीब. षंढ. हिजडा गाडू. दुबला.
नपुसकाला पद्मिणि–हिजडे की पत्नी रंभा. बेमेल बात. अहिसक को सेनानी बनाना.
नपुसकलिंग–न. जिस संज्ञा से चेतन या अचेतन वस्तु के पुरुषत्व या स्त्रीत्वका बोध न हो, किन्तु अुससे साधारणतया जातिबाधक या अुस जाति के व्यक्ति का बोध हो, अुस संज्ञा का नपुसिकलिंग होता है। क्रिया के सभी मूलरूप नपुसकलिंग में होते हैं।
न पेक्षां–अव्य. नही तो फिर.
नफा–पु. लाभ. मुनाफा.
–नुकसान–न. लाभ-हानि२.
नफेबाजी–स्त्री. अधिक से अधिक लाभ. अैठने की नीति.
नंबर–पु. क्रमाक. अनुक्रमाक. सख्या२ खेत का क्रमाक(भूमापन विभाग से निश्चित) घराक(घर क्रमाक).
–मारणे–आँकना. परीक्षा मे अच्छे अक पाना. पहले पहुँच जाना.
–येणे–बारी आना.
–वार–क्रि वि. अनुक्रमसे.
नबरी माल–पु. बढिया चीज२
नम–पु ढालर. अुतार.
नमणे–क्रि अ झुकना. नमस्कार करना. नम्र होना. हारना. नवना.
नमन–न. वदन१. नमस्कार१. हरिकीर्तन, पुराण आदि मे प्रारभ की स्तुति. प्रारभ१. भूमिका२
नमनात घणभर तेल जाळणें–भूमिका बाँधने मे बहुत समय लगाना
नमविणे–क्रि स. नवाना. झुकाना. हराना होश ठिकाने लाना.
नमस्कार–पु. वंदना२ नमस्कार प्रणाम. अभिवादन. नमस्ते.
–असो–धन्य हो महाराज (व्यंग).
नमस्कारणे–क्रि. स. वंदन करना. नमस्कार करना.
नमुना–पु. नमूना. ढाँचा. खाका. (फॉर्म).प्रपत्र. बानगी२.

नमूद करणें–लिख रखना. दर्ज करना.
नम्र–वि. झुका हुआ. विनयशील. नम्र. धांट्र. विनात.
नम्रता–स्त्री लीनता. नम्रता. नवनसारी
नयन–पु. नयन. आँख२.
नये–क्रि न किया जाय (सौम्य निषेध के लिअे)
नयेत–(बहुवचन में) न.
नर–पु. मानव पुरुष. नर. जोडीमें से अेक. घोडा. अर्जुन (पाडव). चौखूंटी कील२ छेद काटने की छेनी२. मोती मे चोर२.
–तबेला–पु वह कमरा जिस में रहनेवाले सभी पुरुष हों.
नरक–पु. नर्क. विष्ठा२. मैला. शैतान का स्थान.
–अुपसणे–गंदी बातों की प्रकट चर्चा करना.
–वास–पु. बुरी दशा२.
नरकाची वाट दाखविणें–मार डालना.
नरकांत पचणें–बुरी जगह, दशामें, दिन बिताना. पराधीनता में रहना.
नरकीचा कादा–पु. सर्पदंश की अेक दवा.
नरटेल–न. नारियल की करोटी का तेल१. नारियल का तेल१.
नरडी–स्त्री. } गला१. अन्ननलिका२.
नरडें –न. } नरेटी२.
–दाबणें–गला घोंटना.
–धरणें–गले में सूजन होना. गला पकडना.
नरडीचा घोट घेणें–प्रतिशोध से मार डालना.
–ला हात घालणें–काम तमाम करना.
–स नख देणें–जनमते ही मार डालना. अुगते ही कुचल देना.
नरद–स्त्री. गोटी (चौपड, शतरंज में)
नरम–वि. मृदु. नरम. गदकारा. गुलगुला. मुलायम. सौम्य. लचीला. पोच. मद. ढीला.
–पडणें–धीमा पडना.
–येणें–सीधा होना. नरमी से बात करना.
नरमणें–क्रि. अ. धीमा पड़ना. ठंढा पडना. हलका पडना. सीझना. (चमडा).
नरमाअी–स्त्री. नरमी. नरमाअी. कोमलता.
नरवेल–स्त्री. अरनी. अगेयु. गणियारी.
नरसाळें–न. चोंगा१. टीप१. ढवरी२.
नरसोबा–पु. नरसिंह. नरहरि.
नराडी–स्त्री नाला१ (पानी निकाल देनेके लिअे). नरेटी.
नराणी } स्त्री. नहरनी. नहनी.
नऱ्हाणी } नहन्नो.
नरी–स्त्री. बकरे का सिझाया चमडा१. नरी.
नरोटी–स्त्री. खोपडी. करोंटी (नारियलकी). नारियली. बहुत थाडा दूध देनेवाली गाय.
–हातांत येणें–भिखारी बनना.

नर्मसचिव–पु. मसखरा (दरबारमें चापलूसी करनेवाला).

नलगे–क्रि नहीं (आवश्यकता). नहीं चाहिये.

नलसुरी–पु. घोडे का अेक रोग.

नलिका जाअी–स्त्री. पवारी (औषधि).

नव–वि. नवीन. नया. नूतन. नौ (संख्या)

–कीर्दे–स्त्री. पहलेपहल बोआअी.

–कोट नारायण–पु. करोडपति.

–खंड पृथ्वी–स्त्री समूची पृथ्वी

–गजी–स्त्री. राजा के बैठने की दीर्घा (गॅलरी)

–जवान–वि. नौजवान. तरुण. युवा.

–तर }–वि. आजकल का. अभी
–थर } अभी. हालमें.

–नवती–स्त्री. तरुणाअी. गदराती जवानी.

–रात्र–न. चैत्रसुदि १ से रामनवमी तकके तथा कुँवर महिने के प्रथम नौ दिन.

–शिका }वि. नौसिखिया.
–शिखा }

–हिंदु–वि. अभी अभी हिंदु बना. शुद्धिकृत.

नवान्न पूर्णिमा–स्त्री. कुँवर पुनम तथा माघ की पुनम.

नवोढा–स्त्री नवविवाहिता.

नवखा–वि. अपरिचित. अजनबी. अनजान. परदेसी. अवचट. नौसिखिया. अननुभवी. नया.

नवगण–स्त्री बडी और भारी वस्तुओं को अुठाने का छीका.

नवती स्त्री. तरुणाअी. यौवन१. नया कोंपल१.

नवरदेव–पु वरराजा. गबरू. दूल्हा.

नवरा–पु वर. पति. गन्ने के चरखे में बीच का डण्डा.

–मरो नवरी मरो, अुपाध्याला दक्षिणेशी प्रयोजन–वर मरे कन्या मरे, मेरी गोद में भाडा भरो.

–मुलगा–पु. वरराजा.

नवरी–स्त्री. वधू कन्या (जिस का अभी अभी ब्याह हुआ हो). ज्वार काटने की मजदूरी की टोकरी.

नवल–न. अचरज१. आश्चर्य१. अचंभा१.

–कथा–स्त्री. अुपन्यास१. विचित्र घटना२.

–विशेष–न. नवा जूनी बात२. नया समाचार१.

नवलाअी–स्त्री. अपूर्व बात. विशेष अचरज की बात. अेक देवी.

नवलकोल–पु सलगम. सलजम. शलगम.

नववा–वि. नौवाँ.

नवस–पु. मनौती२. मन्नत२.

–करणें–मनौती (मन्नत) मानना.

–फेडणें–अिच्छित कार्य सफल होनेपर मन्नत अुतारना. मन्नत बढाना.

–सायास–पु. मन्नत–प्रार्थना२.

नवसास पावणें–देवता से मन्नत पूरी होना.

नवसागर–पु. नौसादर.
नवा–वि नया. नवीन. अनभ्यस्त. नौसिखिया. अपरिचित अछूता.
–जुना होणें–हिलमिल जाना.
नवी नवती–स्त्री. यौवन का जोश१.
–नवरी–स्त्री. अभी अभी ब्याही हुअी कन्या. बहुत शरमीला व्यक्ति१.
नव्यानें–क्रि वि. फिर अेकबार.
नवी विटी नवें राज्य–शासक बदलतेही सब कुछ बदलता है।
नवा नवसानें–क्रि. वि. मनौतियाँ करने पर हुआ (पुत्र). बहुत हाथ-पाँव मारने पर मिली (सफलता.)
नवार–स्त्री. निवार. निवाड. पट्टी.
नवांकुर–पु. गाथ. गाभा. कोंपल२. नवांकुर.
नवी–वि. (स्त्री.) नयी.
नवीन–वि. } दे. नया.
नवें–वि (न) }
नव्याण्णव– वि. निन्यानब्बे. ९९.
–हिश्शानी–निश्चित रूपसे.
–वाचा फेरा–निन्नानबे के फेर में (आना).
नव्यायशीं–वि. ८९. नवासी.
नव्वद–वि. ९०. नब्बे.
नव्हता–क्रि. नहीं था. न था
नव्हती–क्रि. नहीं थी. न थी.
नव्हतें–क्रि. स. नहीं था. न था,
नव्हते–क्रि. (वहुवचन). न थे. नहीं थे
नव्हत्या–क्रि ( ” ) न थी. नहीं थीं.
नव्हे–क्रि. नहीं. नहीं है.
नशा–स्त्री. नशा१. बेहोशी. मद१.
–करणे–नशीली चीजोंका सेवन करना.
नशीब–न. भाग्य१. दैव१. नसीब१. (वाक्प्रचारो के लिअे देखो 'दैव').
नश्वर–वि नाशवान्. नश्वर.
नष्ट–वि नष्ट. विध्वंसित. दुष्ट (व्यक्ति). बरबाद. गारत
–करणे–सफाया करना. (से) हाथ धोना.
–चर्य–न. बुरी दशा२. बुरे दिन१. दुर्दिन१.
नस–पु शिरा२. नाडी२. नस. सुघनी२.
–अुतरणें–कमर में हूक चली जाना
–तोडणें–शिरा तोडकर रक्त बहाना.
–दाबणें–कोर दबाना.
नसणें–क्रि. अ. न होना. अभाव होना.
नसता– } वि. जो न हो.
नसती–स्त्री } अकारण.
नसतें–न. } व्यर्थ का. अनावश्यक.
नसेना का–न सही.
नस्त–न. वह पहाडी चट्टान, जिसपर सागर की लहरें थपेडती है। सागर से खाडी में जहाज लाने का मार्ग.
नहाण–न. प्रथम रजोदर्शन१. स्नान (अभ्यंग, मर्दन के साथ).
नहाणवली–स्त्री. प्रथम रजस्वला.
नहाणें–क्रि. अ. तेल आदि मर्दनकर सिर से नहाना.
नळ–पु. बडी आँत का अूपरी भाग. बाली२. नल. पोली नली२. टोंटी२. रामायण में वानर जाति का स्थपति.

—कांडे—न. चांडी२. चोंगी२.

—गूद—न तुंदी से छातीतक सूजने का रोग

—पट्टी—स्त्री शहरों में नल से मिलनेवाले पानी का कर

—भरणें—पेटमे वात का गुबार होना.

नळा—पु अखड गोल खपडा आतिषबाजी का गोला ओंगन रखनेका बाँसका चोगा गुलियानेका चोगा पानी गरम करने के बम्बेकी चिमनी२.

नळी—स्त्री. नली. नलिका. चोंगी नाली ( बदूक की ) नरेटी ( गले की नली ) ढरकी का आच्छादन. फुँकनी नली ( पैर-की ).तंगी (दो पहाडो के बीच).

नळीने औषध पाजणे—गुलियाना.

नक्षत्र—न. नक्षत्र१ तारा१.

—तोंडावर पडणे—बकवाद करना. बकबक करना.

—पायावर पडणें—पाँव मे सनीचर होना.

—माला—स्त्री. सत्ताओीस मोतियोका हार.

—माळ }स्त्री. विवाह या ठाकुरद्वारे
—माळा }के अुत्सव में रंगबिरंगे कागज की माला.

नक्षत्रा सारखी—अति सुंदर. अति रूपवती.

नक्षा—पु. गर्व. अकड२. घमण्ड.

—अुतरणे—घमण्ड टूटना.

नक्षी—स्त्री नक्काशी. अकबरी. (लकडीपर) बेलबूटे१. गोट. हाशिया१ मगजी

—दार—वि. वेलबूटेदार.

—चा मोळा—गहने पर नक्काशी करने का सुनार का औजार.

ना—अव्य न. ना.

—स्त्री. नाही असम्मति. ना.

—अरत्री ना परत्री—न घर का, न घाट का न अिधर के रहे न अुधरके.

नाअिलाज—पु. निरुपाय. लाचारी२. अगतिकत्व.

नाअिक—पु अगुआ. मुखिया. नायक. मजदूरो का मुखिया. जमादार.

नाअू—पु. नाओी.

नाक—पु स्वर्ग.

—न नाक२ नासिका२. सूओीका नाका१. महत्त्वपूर्ण व्यक्ति या स्थान१. नथुनी पहनने का, नाक में, छेद१. प्रतिष्ठा२.

—कापणे—हराना. नाक कान काटना.

—कापून दुसऱ्यास अपशकून करणे—अपनी नाक काटकर दूसरे का सगुन बिगाडना.

—खाजविणे—चिढाना.

—खाली होणे—नाक कटना.

—चिब्बा—वि. नकटा. चपटी नाकवाला.

—तोडा—पु. टिड्डी के समान हरा कीडा.

–ठेंचणें–घमण्ड अुतारना. मुँहकी खिलाना.

–दुरी } स्त्री. पछतावा १.
–धुरी }

–घासणें } नाक घिसना. नाक
–दुऱ्या काढणें } रगडना. नाक घिसना.

–पुडी–स्त्री. नथुना १.

–फेंदारणें–नाक चढाना.

–दाबलें की तोंड अुघडते.–नाक पकडे तो दम निकलता है।

–मुठीत घरून जाणें–लाचार हो कर शरण माँगना.

–मुरडणें–नाक भौं सिकोडना.

–वर असणें } गर्व या
– –करून चालणें } निर्लज्जता से बरतना.

–शिंकणी–स्त्री. भूतकेशो (वनस्पति). नकछिकनी.

–वाहणें–सर्दी से नाक बहना.

नाकात काड्या घालणें–अुंगली करना. चिढाना. ताने मारना.

–बोलणें–मिनमिनाना. नाक में बोलना नकियाना.

–ला बाल असणें–नाक का बाल होना.

नाकानें कांदे सोलणें–पवित्रता की डींग हाँकना. नियमो का ढोंग रचना.

नाकापेक्षां मोती जड–मुँहलगा व्यक्ति स्वामी से अधिक अकडनेवाला नौकर.

नाकाला पदर लावणें–नाक न दी जाना.

नाकावर टिचणें– तत्काल ऋण चुकाना.

–माशी बसू न देणें–नाकपर गुस्सा होना. नाकपर मक्खी न बैठने देना.

–म्हशीनें पाय देणे–चपटी नाक होना. नाकपर पहिया फिर जाना.

–बोट ठेवणें–नाकपर अुंगली रखकर चूप करना.

नाकाशी सूत धरणे–अब तब होना.

नाकाप मिरची झोंबणें–हृदयपर चोट होना.

नाकी डोळी चांगली– रूपवान सुदर (कन्या).

नाकी नव येणे–नाक में दम होना. काफिया तग होना.

–वेसण घालणे–नाक में सुतली पिरोना

नाकाड्या–वि. नक्कू.

नाकेला–वि. सीधी, लम्बी और सुदर नाकवाला.

ना कबुली–स्त्री. अमान्यता.

नाका–पु चौराहा. नाका. चौकी२. (टोल).

नाकारणें–क्रि. स. अमान्य करना. अिनकार.

नाके–न नाका १. फाटक १. अड्डा.

–दार–पु. मार्गकर (टोल) जमा करनेवाला कर्मचारी.

–बंदी–स्त्री. यातायात पर रोक.

नाखवा–पु. केवटराज. प्रधान मल्लाह. नाखुदा.
नाखुष–वि अप्रसन्न.
नाग–पु. नाग. काला साँप. अेक देवता. हाथी नाग(धातु) सीसा स्त्रियो के सिर का अेक आभूषण.
–केशर } न. नाककेसर१.
–केसर }
–चापा–पु. नागचंपा.
–तुंबी–स्त्री पातालतुबी.(विषहारक औषधि)
–दवण–स्त्री नागदोन. नागदमन.
–दिवाळी–स्त्री. अगहन सुदि५.
–पंचमी–स्त्री. श्रावण सुदि ५. नागपूजादिन(शुभकार्य के लिअे यह दिन अच्छा माना जाता है).
–फणी–स्त्री. थूहर१. सेहुँड१.
–बळी–पु. अेक सस्कार(संतान की कामना से; नागहत्या का प्रायश्चित्त).
–बाळी–स्त्री अेक तरह का झूमक.
–मोडी–वि. मोडदार. टेढा तिरछा.
–वल्ली } –स्त्री. नागवेल. पान की
–वेल } वेल नागरवेल.
नागडा–वि. नंगा. नंगधडंग.
–स्वार्थ–पु स्पष्टरूपसे, साफ साफ जान पडनेवाला स्वार्थ (गीतारहस्य; लो. तिलक).
नांगर–पु हल लंगर(जहाज का)
–खुट–न अगवाँसी(जिस में हल का फाल बिठाया जाता है)
–चालविणारा } पु हलवाहा.
–जुंपणारा }
–ट–वि. जोती हुअी(भूमि).
–णी–स्त्री. हलाअी जोताअी.
–णे–क्रि स. हल चलाना. हल जोतना. लगर डालना.
–पट्टी–स्त्री. हर हल के पीछे सरकारी कर१.
नागरमोथा–न. नागरमोथा१. घनाहु१.
नागरिक–पु. नगरवासी. नागरिक. सभ्य जन. शहराती.
नागली–स्त्री. मडुआ१.
नागवणूक–स्त्री. लूटमार. धनहानि.
नागवणे–क्रि. अ. लुट जाना लुटना सर्वस्व नाश होना.
नागवा–वि नगा. वस्त्रहीन. अछोप. दिवालिया.
–कोल्हा भेटणें } अनायास
–नागवे कोल्हे भेटणें } लाभ होना.
नागवी सवाशीण भेटणें }
नागवा पाऊस–धूप होते हुअे होने वाली बारिश
नागवे नाचणे–बौखलाना. अप्रतिबंध बरताव करना.
–अुघडे–वि नग धडग
नागार्जुन दुधी–स्त्री गोरखदुधी.
नागविणे–क्रि. स. हड्डी चूसना लूटना.
नागी–स्त्री. डक. जहरीला काँटा काँटा(मुरगे का).थूहड की सिगरी.
–टाकणे–अभिमान टूटना. कोर दबाना.
नाच–पु. नाच. नर्तन.

नाचवा–नाचव–स्त्री. हेरफेर१. अस्थिरता.

नाचणे–क्रि. अ. नाचना. थिरकना.

नाचतां येईना; आँगण वाकडे— नाच न जाने आँगन टेढा.

नाचरी–स्त्री. खुरसे भूमि खुरचनेका रोग. नखरीली स्त्री

नाचरेपणा–पु. चोचला. दौडधूप२.

नाचविणें–क्रि. स नचाना.

नाच्या –पोऱ्या } पु. नाचनेका काम करने-वाला छोकरा

नाचकंड–न. नहरनी, छोटे मुँह की संडसी, कैंची आदि औजारोंका गुच्छा.

नाचक्की–स्त्री. मानहानि. अप्रतिष्ठा.

नाचणी–स्त्री मडुआ. मडुवा.

नाझर–पु –व्यवहार न्यायमंदिरका प्रमुख अधिकारी

नाजुक नाजूक } वि कोमल. नरम नाजुक. अशक्त. दुबला.

–काम–न गुप्त काम१. युक्ति और कुशलता का काम१. वेश्यागमन१.

–जागा–स्त्री शरीर का मर्म स्थान

नाट–स्त्री. धरन१. बल्ला१. दाब.

–पु असगुन१. अडचण२ विघ्न. प्रदेश१. नाच १ नटो की अेक जाति कोडियो का अेक खेल दिवालिया असामी

–लागणे–काम बिगडना. पख लगना.

–लावणे–पख लगाना अपशकुन करना.

नाटक–न. नाटक१. अभिनीत खेल१. ढोंग१. स्वाँग१. खिलवाड१.

–शाळा–स्त्री रखेली. नर्तकी

नाटपेट–वि प्रेष-शुल्कहीन. बैरंग.

नाटिका–स्त्री. छोटा नाटक१. सफेद माडी.

नाट्य–न. अभिनय से दिखाया भाव१. स्वाँग१. अभिनय–दृश्य१.

–छटा–स्त्री साहित्य का अेक प्रकार. व्यंगपूर्ण आत्मगत भाषण, जिस से मनोगति का चित्रण हो।.

नाडणे–क्रि. स. लूटना. ठगना. तंग करना. सताना. भ्रष्ट करना.

नाडा–पु. नहन (मोट का). मोटी रस्सी नाडा. अजारबंद. पट्टी रंगीत धागा (मोहर्रम में).

–पुडी–स्त्री. अबीर आदि की बधी पुडिया.

नाडी–स्त्री. नाडी रग धमनी. नाडा१. फीता१. फल ज्योतिष के अनुसार नाडी

–पु संकट. अडचन.

–न. गुलियाने का चोंगा.

–सांपडणे–रग पट्ठे से परिचित होना

नाणें–न. सिक्का१. मुद्रा२. टंक१ ८रवुरन२ अेक जगली पेड (लकडी अिमारती काम में आती है)

नाणावलेला–वि. बहुत प्रसिद्ध. मँजा हुआ. विख्यात.

नात–स्त्री. पोती. नतिनी.

-जांवअी-पु. पोती का पति. नतिनी का पति.

ना तरी-अव्य. अथवा. किंवा.

नातरी-स्त्री. कोर-किनारा (पत्थर का)

नातलग-वि. नातेदार

नाताळ-पु. अीसा की वर्षगाठ

नाते-न. नाता१. सबंध१. सरोकार१. वास्ता१ लगाव१. सगाओ२.

नातेवाअीक-वि. नातेदार. आप्त. हितू.

नाथ-पु. स्वामी. प्रभु पति नाथ. साअी.

-स्त्री. नकेल.

नाद-पु. नाद. ध्वनि२. आवाज२. शब्द. शौक. चसका. व्यसन.

-लागणें-चसका लगना. शौक चर्राना.

-ब्रह्म-न. सगीत की धुन से अेकाग्रता२.

नादात असणे-धुन सवार होना.

नादावणें, नादी भरणें, -लागणें } (के) पीछे पागल होना. आसक्त होना.

नांद-स्त्री. बोरसी. मिट्टी का बडा घडा. गन्ने का रस भरने के लिअे भूमि में गाडा हुआ हौज. मिट्टी का गमला.

नांदणें-क्रि. अ. बसना. अच्छा बरताव करना. निभना.

नांदरूख-स्त्री. छोटी पाखर.

नादायला जाणे-ससुराल में बसने को जाना पति के साथ लगना

नादान-वि अक्षम. कायर. अयोग्य.

नादार-वि निर्धन. दिवालिया. कगाल नि· शुल्क (विद्यार्थि) वार्षिक सौ रुपयेसे जिस की आय कम हो नादारी. शोधाक्षम (विधि के अनुसार)

नादी-वि जिसे चसका लगा हुआ हो सनकी.

नांदी-स्त्री नाटक मे मगलाचरण (गीत). किसी बात का सूत्रपात१.

नाना-पु. आदरसे बुलाने का शब्द.

-वि कअी अनेक. नाना. भिन्नभिन्न अन्यान्य.

-त्व-न. अनेकत्व.

-परी-, -तऱ्हेने } क्रि. वि कअी तरहसे.

-विध-वि. कअी प्रकार के. भिन्नभिन्न.

नापत-स्त्री-साख न रहना.

-वि जिस की साख न हो

नापसंत-वि. अमान्य. अनचाहा. अप्रिय.

नापास-वि. अनुत्तीर्ण. रद्दी. अमान्य.

नापीक-वि. पडती. पथरीली (भूमि).

नाफा-पु. कस्तूरी मृग का अण्डकोश

नाफेर-वि. जिस मे कोअी बदल न हो. स्थिर.

-वादी-वि. कट्टर दल का.

नाम–न. नाम. संज्ञा (व्याकरणमें)
–पु. खडा तिलक.
वह लगानेका साँचा.
–करण–न. जन्म के बारहवें दिन बालक का नाम रखने का संस्कार. नामकर्म१.
–घोष–पु. प्रभुनाम की धुन.
–जोग–वि वाहक (धनादेश,हुंडी).
–दार–वि. माननीय (सदस्य).
–देव–पु. महाराष्ट्र के अेक प्रसिद्ध संत, जो दर्जी थे।
दर्जियों की अेक जाति२.
–धातु–पु संज्ञा से बनी क्रिया, जैसे– अुत्तर से 'अुत्तरणें'.
–धारी–वि नामके वास्ते बना (राजा, नेता)
–नाअीक–पु. नौदल का अेक अधिकारी. जल-बल का अफसर.
–निशाण–न. नामोनिशान१.
–शेष–वि मटियामेट. जिसका केवल नाम ही बचा हो.
–संकीर्तन–न. प्रभु भजन की धुन२.
नामांकित–वि. विख्यात. बढिया. स्वनाम-धन्य.
नामर्द–वि. कायर. बुद्दू. अशक्त क्लीब.
नामी–वि. बढिया. बहुत सुंदर.
नायक–पु. नेता मुखिया. अगुआ. अगमानी.
नायक–जमादार. प्रधान पात्र (नाटकमें). कथापुरुष. हार के बीच की मणि. महार जाति (अछूतों की अेक) का व्यक्ति.
नायकीण–स्त्री. कारखाने में दस स्त्री–कामगारों की अधिकारिणी. नर्तकी.
नायटा–पु. खसरा (चर्मरोग).
नायनाट–पु. सर्वनाश. मटियामेट.
नायिका–स्त्री. नायिका. अभिनेत्री. नटी. प्रधान स्त्री पात्र१.
नार–पु. पुराने वृक्ष के भीतर का गूदा. सीग का गूदा. हृदय. केले के पेडके छिलके का तन्तु. कमल का डठण्ल.
–स्त्री. स्त्री. पत्नी.
नारंगी–स्त्री. नारंगी (पेड).
नारळ–पु. नारियल खोपडी२.
–हाती देणें–निस्सारण (खारिज करना). बिदा करना.
नारळाचा चअू–पु. नारियल की गरी का चूरा.
नारळाची आअी–स्त्री. नारियली. नारियल का आधा कवच.
नारळी–स्त्री. नारियल का पेड.
–पुनव / –पौर्णिमा – स्त्री श्रावण १५ (सागर-पूजन-दिन)
नारळ्या–पु अेक मछली. भक्षक पंछी, जो सागर-तीरपर होता है. सफेद रंग, पाँव तथा चोंच पीले रंग के.
नाराज–वि. अप्रसन्न. नाराज़. खफ़ा
नारिंग–न. नारंगी२ (फल).
नारू–पु. नहरुवा (रोग). नहरुआ. नारू.
–कारू–पु. देहात के कारीगर.
नाल–पु. नाल२ (चौपायों के पैर में).

गुल्लीडण्डे के खेल में चार की गिनती.

–स्त्री. मृदंग के समान अेक बाजा.

नालस्ती–स्त्री. निंदा. बुराअी. बदनामी.

नाला–पु. सोता. झरना.

नालायक–वि. अयोग्य. अक्षम. निरुपयोगी

नाव–स्त्री. नाव. किश्ती. डोंगी. नौका. तरी.

नाव–न. नाम. कीर्ति२.

–काढणे–नाम कमाना.

–ठेवणे–दोष देना. अुगली अुठाना. नाम देना. नाम रखना (खेल मे; (नवजात शिशु को, नयी ब्याही कन्या को ससुराल मे बुलाने का)

–नको–नाम मत लो.

–निशीवार–सिलसिले से. ब्यौरेवार

–मिळविणें–नामवरी पाना.

–टाकणें, –सोडणे – नाम न लेना. मन से दूर करना. बात न करना.

नांवाचा–नाम का. नाम के लिअे. सच्चा.

नांवा निराळा–अलग.

नांवानें पूज्य–के नामपर कुछ भी नही.

–शख करणें–पानी पीकर कोसना.

नांवारूपास आणणें– प्रतिष्ठा प्राप्त करा देना.

नांवावर–नाम पर (आय व्यय).

–विकणें–किसी बडे के नामपर कूदना.

नाव.स चढणे–कीर्ति पाना. नाम कमाना नामवरी पाना.

नावड–स्त्री. अरुचि. अचाह.

नावडणे–क्रि. अ. चाह न होना. अप्रिय होना.

नावडता–वि. अप्रिय. अनचाहा.

नावडती–वि. अप्रिय. अनचाही. अचाही.

–चे मीठ अळणी– अनचाही का नमक भी अलोना.

नावळीचा वेल–पु नकुलकंद.

नावाडी–पु. केवट .मल्लाह. धीवर. मल्लुआ. घटवार. घटवारिया. कडिहार. मॉंझी. कनहार. खेवक. खिवैय्या.

नाश–पु नाश. विध्वस दुर्दशा२. गजन. सहार खुवारी२.

–करणें–घालना. नष्ट करना. मिटा देना. सघारना.

नासका–वि. सडा हुआ. बिगडा हुआ. सडियल.

नासणे– क्रि अ. बिगडना. खराब होना. बिसबिसाना. मरना

नासाडी–स्त्री. खराबी. नाश१. सर्वनाश१.

नासावणे–क्रि. अ अधूरा जाना. गर्भपात होना.

नास्तिक–वि. अीश्वर को न माननेवाला. पाखंडी.

नाहक–क्रि. वि. अकारण. व्यर्थ.

नाही- क्रि. अ. नही. न होना
 —अव्य. न नहीं
—तरी—लगभग. ऐसे तो.
—तेंच—कुछ का कुछ
—पक्षी } नहीं तो
—पेक्षा }
नाळ—न. कमल का डण्ठल नाल२ (नवजात शिशु की). जहाज की अगाडी. चक्की में जमा हुआ आटा. दो टीलो के बीच का तग मार्ग. नारी, कलमी माग२ (पौधा).
नि—अव्य. और. तथा.
निकट—वि. पास. नजदीक
—वर्ती—वि. पासही रहनेवाला. निकटस्थ. निकटवर्ती.
निकड—स्त्री. जलदी त्वरा. तंगी तकाजा१. अडचन.
निकामी—वि. निकम्मा बेकार निरुपयोगी.
निकाल—पु निकास. निर्णय. सुनवाई२ (न्यायालय की). अन्त. परिणाम (परीक्षा का).
—करणे—समाप्त करना
—पत्रक—न. अपने निर्णयो का मासिक विवरण (छोटे अधिकारी बडे अधिकारी के पास भेजते है).
—लावणें—अन्त करना. काम तमाम करना. परीक्षा-फल प्रकट करना.
निकृष्ट—वि. हलका. गया बीता. घटिया.
निकोप—वि. निर्दोष. अव्यंग. दृढ.
निखळ—वि. केवल. शुद्ध. पवित्र.
निखळणे—क्रि. अ. खुलना. उचडना ढीला होना.
निखारा—पु. अगार. अगारा निरभ्रता२.
—धगावर ठेवणे—देश, धर्म के लिये पूरा त्याग करना किसी का सर्वनाश करना
निखालस—वि बिलकुल. खुल्लम-खुल्ला स्पष्ट अलग. केवल
निगडा—स्त्री निर्गुडी. सभालू (वनस्पति)
निगडित—वि. बधा हुआ. सबधित. सगठित.
निगरगट्ट—वि. निर्लज्ज बेशरम. निखट्टू. निठल्ला निर्दय.
निगा—स्त्री. देखभाल. सेवा. चिता
निग्रह—पु. सयमन. कडाई२. दृढता२ निश्चय दण्ड (देना). वश मे करना. निग्रह.
निघणे—क्रि अ. निकलना चलना चल पडना ऊपर उठना. वेग से बढना (घोडा). दिखायी देना (अक्षर).
निचरणें—क्रि. अ. झरना. गलना. चूना.
निचरा—पु मवाद, पानी आदि पूरी तरह बाहर निकालना. निचोड.
निज—न मन१. आत्मस्वरूप१.
 —वि. अपना. आत्मीय.
 —स्त्री. नीद.
—धामास जाणें—स्वर्गस्थ होना.
—बोध—पु. आत्मज्ञान.

निजणे–क्रि. अ. सोना. अूंघना. लेटना.
निजविणे–क्रि स. सुलाना. लिटाना. अुँघाना.
निजानीज–स्त्री सब का सो जाना गुमसुम (होना)
निठवे–न आध सेर का माप१
निढळ–न माथा१ मत्था१.
निढळाच्या घामाचा–अपने परिश्रम से कमाया.
निनकोर–पु रोटी का आठवाँ हिस्सा.
नितंब–पु चूतड कूल्हा
नितळ–वि. स्वच्छ निथरा हुआ. गुलगुला. तेजस्वी
नित्य–वि. नित्य स्थायी. शाश्वत
–नैमित्तिक–वि आवश्यक तथा समय समयपर करनेका धार्मिक काम. पूजा-पाठ.
निथळणे–क्रि अ. टपकना. चूना चुअना.
निंदक–वि निंदक.चवाअी.
निंदणे–क्रि स. निंदा करना. दोष निकालना. बुराअी करना. कोसना. अकरी बीनना.
निंदा–स्त्री बुराअी. निंदा.
–करणे–अंगुली अुठाना. कोसना.
निदर्शन–न. प्रदर्शन१ (दिखावा). अुदाहरण१. अनुभव१.
निदर्शनास आणणे-दिखाना देना. ध्यान दिलवाना.
निदान–न. मूल कारण. अन्त. परिणाम रोग निदान (परीक्षा). –क्रि. वि. कम से कम.
निदानीचा–वि. बारीक समय में काम आनेवाला.
निदिध्यास–पु रट२. धुन२. लौ२
निधडा } वि. निर्भीकमना.
निधड्या छातीचा } निर्भय साहसी पराक्रमी.
निधन–न. मृत्यु२. मौत२.
निधि–पु. निधि२ पूँजी२. भण्डार. संग्रह. कान२ आसरा.
–निक्षेप–पु भूमिगत धन.
निपचित–वि. गुमसुम. सुन्न. निश्चेष्ट बेहोश
निपज–पु. अुपज२ पैदाअिश२ अुत्पादन.
निपजणे–क्रि अ. अुत्पन्न होना. पैदा होना अुपजना. निपजना
निपटणें–क्रि. स. पूरी तरह पोंछना चुकाना. निपटाना.
निपटून–क्रि. वि. चाट पोंछकर
निपटें–न. १० तोले का माप१
निपणजा–पु. परदादा के पिता
निपणजी–स्त्री. परदादा की माता. परदादी की माता.
नि.पक्षपात–पु. निष्पक्ष होना पक्षपातरहित कार्य.
निःपात–पु. पूरा नाश.
निपुण–वि. सिद्धहस्त. कुशल. मँजा हुआ. निपुण. सुघड.
निपुत्रिक–वि. पुत्रहीन. निःसंतान. निपुत्रिक. अपूत. पुत्रविहीन.
–पुरुषाचें धन–न. गलतंस१.
निंब–पु. नीम (पेड).

निबर— } वि. कडा. चिमडा. पुष्ट.
निबरट } कठिन. दृढ. कठोर. कर्कश. करडा. पुराना. करकरा.

निंबलोण—न. दीठ अुतारनेके लिअे नीम के पत्ते, राअी, निमक आदि चीजे.

—करणें—दीठ अुतारना दीठ झाडना.

निंबारा—पु. काली खजूर. दिंकरलिंग.

निंबू-न. नीबू१.

निंबूर—पु. बाजरे का पका भुट्टा. अुस भुट्टे को भूनकर निकाले हुअे दाने.

निंबोटी—स्त्री. आधा नीबू काटकर अुसपर शक्कर, लूण डालकर अगारपर रखकर पकानेसे बनी दवा.

निंबोणी } —स्त्री. निबौरी. निमकौरी.
निंबोळी } पीला रग.

निभणे—क्रि. अ. निबहना. सफल होना.

निभाव—पु. सफलता२. गुजारा. बना रहना.

निभावणें } —क्रि. अ. निबाहना.
निभाविणें } निभाना. छुट्टी पाना. सफल बनाना.

निम—वि. आधा.

—की—स्त्री. आधेका पहाडा१.

—गोरा—वि. कुछ काला. हिंदी औसाअी.

—गोल—पु. अर्धगोल.

—सरकारी—वि. सरकारी सहायक अनुदान(ग्रँट) प्राप्त(पाठ-शाला).

निमताना—पु. अंकाओ२.

निमित्त—न. हेतु१. बहाना१.कारण१. निमित्त१.

निमित्ताचा धनी—वि. दोषारोप (न होते हुअे भी) सहन करने-वाला मुखिया. निमित्त—मात्र व्यक्ति.

निमित्तास टेकणे—बहाना ढूंढना. घात लगाये रहना

निमुळता—वि. शुण्डाकृति. गावदुम. सूच्याकार.

निमूटपणे—क्रि. वि. चुपचाप. बिना चू चपड के. कान पकडकर. बाअें हाथसे.

नियत—वि. निश्चित. नियमित. हमेशा.

—कालिक—वि. सामयिक(पत्र-पत्रिका).

नियम—पु. नियम. आज्ञा१. रीति२. धारा२. परिपाटी२. व्रत. मनोजय.

नियामक मंडळ—न शासन समिति२.

नियोजिणे—क्रि. स. नियुक्त करना. अधिकार देना.

निरख—पु. अंकाव. निर्ख. परीक्षा२.

निरखणें—क्रि स. निरखना. अेक टक देखना. परखना.

निरगांठ—स्त्री. पक्की गाँठ.

निरगुडी—स्त्री. निगुडी संभालू

निरढावणें—क्रि. अ. निखट्टू बनना. परचना.

निरंतर—वि. औसर. लगातार. बरा-बर.

निरपराधी–वि. निर्दोष. निरपराध.
निरपेक्ष–त्रि. अिच्छा–रहित. निःस्वार्थ. निष्काम
निरभिमानी–वि. विनयशील. निर–भिमान.
निरवणें } क्रि स. सौंपना. सहेजना. समझाकर सुपुर्द करना. बिदा करना.
निरविणें }
निरवानिरव–स्त्री. अुत्तराधिकारियों के लिअे प्रबध.
निरस–वि. रसहीन स्वादहीन. हलका (सोना आदि).
निरसें–वि. गरम न किया (दूध).
निरक्षर–वि. अनपढ अशिक्षित. अपढ. निरक्षर.
निरा–पु. ताड या नारीयल का ताजा रस. अेक सफेद घास.
निरांजन– न. नीराजन१. आरती२.
निराश–वि. निराश. हताश.
–होणे–हाथ मलना. निराश होना.
निराळा–वि. अलग. पृथक. विलग. दूसरा. भिन्न.
निरी–स्त्री. चुनट(धोती, साडी की अुगलियों से बनाअी). चुनन.
निरीक्षण–न परख१. जाँच२. निरीक्षण१.
निरुत्तर–वि कुंटित. मौन. जिस का अुत्तर न बन पडे. अकाटय.
निरुद्योगी–वि. बेकार. निकम्मा. अुठल्लू. सुस्त. आलसी. अकर्मण्य.
–राहणें–हाथ पर हाथ धरे बैठना. निठल्ला रहना.
निरुपयोगी–बेकार. खराब. अनेड. निकम्मा. निरुपयोगी.
–वस्तु–स्त्री. कबाड१. अगड खंगड. रद्दी चीजे. गायताल१.
निरुपाय–पु. असमर्थता. विवशता. लाचारी. मजबूरी.
निरूपण–न. सतवचनों का स्पष्टी-करण करते हुअे भाषण. विवेचन.
निरोगी–वि. नीरोग. चगा. चगा भला. स्वस्थ.
निरोधन–न. निग्रह१. रोक२. अटकाव.
निरोप–पु. बिदा२. सदेसा. संदेस.
–देणे–सम्मान के साथ बिदा करना. बुझाना (बत्ती).
निरोप्या–वि. टहलुवा. हरकारा. दूत. डाकिया.
निर्गुंड } स्त्री. सँभालू. मेढकी मेवडी. सिंधुवार.
निर्गुंडी }
निर्घोर–वि. निडर. निश्चिन्त.
–निजणे–घोडे बेचकर सोना.
निर्झर–पु. झरना. सोता.
निर्ढावणे–दे. निरढावणे.
निर्णय–पु. निर्णय. निश्चय. फैसला.
–पत्र–न. न्यायपत्र.
निर्णायक मत–न. सभापति-मत१. निर्णायक मत.
निर्दय–वि. निर्दयी. निष्ठुर. क्रूर. दयाहीन.
निर्दळणे } क्रि. स. मार डालना. मटियामेट करना.
निर्दाळणें }
निर्दोष–वि. अखोर. निर्दोष.

प्रेसिडेंट–पु अध्यक्ष. सभापति. प्रधान.
प्रेक्षक–वि. देखनेवाला.
–पु. दर्शक.
प्रोत्साहन–न. बढावा१. प्रोत्साहन
प्रोफेसर–पु. प्राध्यापक. आचार्य.
प्रौढ–वि. पूरी तरह बढा हुआ. पोढा. पुख्ता. आयु में बडा. पूज्य. आदरणीय.
प्रौढी–स्त्री. आढ्यता. शेखी. पराक्रम१. अहकार१.
प्लँचेट–न. मृत व्यक्ति से बोलने का यत्र१.
प्लॅटफॉर्म–पु मच. फ्लाट(रेलवेका). चबूतरा.
प्लॉट–पु. कथा वस्तु(नाटक की). भूमि का नपा हुआ भाग.
प्लीहा–स्त्री प्लीहा. तिल्ली.
प्लेग–पु ताऊन(रोग)

## फ

फकीर–पु कगाल. भिखारी (मुस्लिम) सडा फकीर साँओ.
फक्कड–वि. मनमौजी रगीला. सुदर. बहुत अच्छा फाँकडा.
फक्की–स्त्री. फका१ फँको. फकनी. फकाव२
फॅक्टरी–स्त्री कारखाना१. निर्माणी.
फक्त–क्रि. वि केवल मात्र.
फजिती–पु दुर्दशा२ पके आमो को निचोड लेने के बाद गुठलियो को पानी मे धोकर, अुस पानी की बनायी कढी२
फजिती }स्त्री. दुर्दशा. फकडी.
फजीती }फजीहत अप्रतिष्ठा. दुर्गति
–चे जिणे–न. गरीबी तथा लाचारी का जीवन.
फजीतखोर–पु. निर्लज्ज.
–वाडा–पु बुरी दशा२. अप्रतिष्ठा२.
फज्जा–पु. फकडी२. दुर्गति२.
फट–स्त्री सेध. दरार. खतरा१. गुजाअिश(बात मे). दुर्दशा.
–क्रि. वि. धत्. चटसे.
–न–कडी बात२. झिडकी२.
–म्हणता ब्रह्महत्या–फट कहा, फटकान खाया क्षुद्र बातसे बडा अुपद्रव मचना
फटक–क्रि. वि, अत्यत(सफेद). चटक, चटक(ध्वनि, जूतेकी).
फटकडी–स्त्री. नखरैल स्त्री चतुर तथा सुदर लडकी छलाग (घोडे की) फिटकरी.
फटकन् }क्रि वि फट से छूटते ही.
–दिशी }चटसे
फटकणे–क्रि. अ. छटकना खिसकना. दूर होना. पहुँचना(पास).
–क्रि स. पछोरना फटकना (अनाज) बयने से हवा करना (चूल्हे को).
फटकून–क्रि वि खिचा-सा.
–असणे }खिचा खिचा रहना.
–राहणे }
फटक फटक–क्रि वि ढीले जूते की आवाज. पछोरने की आवाज.
फटकळ–वि. मुँहफट. बीभत्स बोलने का आदी. अशुभ. बकवादी.

फटका–पु कोचा. मार२. प्रहार. अेक छद. कडखा (अुपदेशपरक). फाटक.
फटकारणे–क्रि. स. फटकारना. सरसेटना.
फटकारा–पु. प्रहार. फटकार२. झपट्टा. झपेटा. धडाका. डख.
फटकावणे–क्रि. स. फटकारना. आडे हाथो लेना
फटकी–स्त्री फिटकरी. [वस्त्र१.
फटकूर–न चीथडा१. पुराना जीर्ण
फटफजिती–स्त्री. छीछालेदर दुर्गति. थुक्का फजीहत.
फटफटणे–क्रि अ पौ फटना. प्रातःकाल होना दिवाला निकलना
–न आग जलाने के लिअे हवा करनेका पखा. बैना.
फटफटीत–वि. सफेदचिट्टा. पीला (मुख). निस्तेज. बिना तिलक का माथा (विधवा का). [महाराष्ट्र मे केवल विधवा ही कुंकुम तिलक (बिदी) नही लगाती, अन्य सभी-बालिका से लेकर बुढियातक-आठो पहर माथेपर बिदी सुरक्षित रखना कर्तव्य समझती है]
–अुजाडणे–सबेरा होना.
फटरांड–स्त्री नीच वेश्या.
फटलंडी–पु नीच पुरुष.
–चें काम–टाग तले से निकलना.
फटाकडा } पु पटाखा.
फटाका } वि. सुदर. फक्कड. तुरन्त ठीक अुत्तर देनेवाला.
फटाकडी–दे. फटकडी.
फटाटणें–दे. फटफटणे.
फटाफट–क्रि. वि तडातड (दे मारना). फटफट (पटाखा या मोटार साअिकल की आवाज).
फटिग–पु. अकेला. सडा.
–वि. विरक्त स्पष्टवक्ता.
फट्टा–दे. पट्टा.
फड–पु. सरकारी कामो का स्थान. फड. अडडा अकाअी के लिअे गल्ला जमा करनेका स्थान. टोली२. मण्डली२. गोष्टी२ दगल (मल्लयुद्ध का स्थान). खजूर, थूहर की डाल का छोर.
–अुलगडणे–दगल समाप्त होना. बैठक का काम पूरा होना.
–पडणे–विवाद मे रग आना.
–मारणे–चर्चा मे जीत होना.
–राखणे–सभा को निबाहना
फड–पु. निधि२. चदा. दान.
फडकणे–क्रि. अ. लहराना. फहरना. थरथराना अकडसे घूमना. फडफडाना.
फडकरी–पु. अड्डे का सचालक. सरकारी कारखानेका प्रधान. औख की खेतीसे गन्ने काट देनेवाला व्यक्ति.
फडकविणें } क्रि स. फहराना.
फडकाविणे } जोरसे थप्पड मारना.
फडकी–स्त्री छोटे बच्चो के ओढने का रगीन शाल१ ओढनी.
फडके–न. कपडे का छोटा टुकडा१. छोटा अंगौछा१. चिदी२. दो पंखोंवाली अेक बडी मछली.

फडणीस–पु. अर्थमंत्री (मराठी राज्य में). तालुके मे मामलतदार का सहायक अधिकारी.

फडताळ–न. कबाट, (दीवार में लगा). अलमारी.

फडतुस–वि. रद्दी. तुच्छ.

फडनीस–दे. फडणीस.

फडफड–क्रि. वि. फडफडाने की आवाज. पाखो की फटकार की आवाज.

फडफडणे–क्रि. अ. फडफडाना (पाँखे). फटकारना. झिडकारना. थरथराना.

फडफडीत–क्रि. वि. बरबरा. कोरा. रूखा (भात)

फडशा–पु खातमा. अन्त. समाप्ति२.

–पाडणे–सहार करना. अन्त करना. खातमा करना.

फडा–स्त्री. फन१ (नाग का). सेहुड का कँटीला, मोटा पत्ता.

फड़ाड़–पु. धमाका. विस्फोट.

फडाफडा–क्रि वि. दे. फडफड.

फडी–स्त्री. जुवा बाँधने की धुरा की लकडी. निर्णय१.

फडया निवडुग–पु सेहुड.

फणका } पु झुनझुनी२ (बिन्छू के
फणकारा } डक के कारण) झटका (क्रोध से). ठमक२.

फणफणणे–क्रि अ. सताप. दाह होना (ज्वर से). झन्नफन्न करना. आपे से बाहर होना.

फणस–पु. कटहल. कटहर.

–पोळी–स्त्री. कटहल के गूदे को सूखाकर बनायी रोटी.

फणा–स्त्री. फन१ (साँप का). घबरी२ (केले का). गोशाला की भूमिपर से गोबर खुरचने का औजार. अदरक, हलदी का मूल.

फणी–स्त्री. फन१ (साँप का). साँप१. कघी. ककही. घवरी (केले की). बेम (जुलाहे का)

–करडा–चादी की कधी और सिदौरा (विशेषत विवाह मे).

–करडयाची पेटी–स्त्री. सिंगारदान१.

–बनविणारा–पु कघेरा.

फणेरे–न सीने पिरौने का सामान रखने की पेटी. सिंगारदान१.

फण्या–पु. (लकडी आरे से चीरते समय) पच्चर.

–निवडुग–पु. सेहुँड.

फतकल–स्त्री. पलथी मारकर (मजे में बैठना.

–घालून बसणे } धन्ना दे कर बैठना.
–मारणे }

फताडा–वि चपटा. सीग मे छोटे सीग निकला हुआ (जानवर). चौडा-सा.

फते } –वि. सफल विजयी.
फत्ते }

फत्तर–पु पत्थर. बुद्दू

फत्तेमारी–स्त्री. तीन से पाँचतक पालवाला शीघ्रगति जहाज१.

फंद–पु. षडयत्र. विद्रोह. दुर्गुण. लत२. उन्माद. छल.

–फितुरी–स्त्री. विश्वासघात. दगा.

फंदांत पडणें–चक्कर मे आना. झमेले में फंसना

फद्या–पु. चार पाओी का सिक्का (पुराना). अेक पैसा.
–वि. निकम्मा. बेकार.

फन–न. अगवाँसी२ (हल का फार बिठाने की) ज्वार कटने के बाद भूमि मे रहा खूंट. खुत्थी२.

फन्ना–पु. फना. खातमा. बरबादी२.

फॅन्सी–वि. महीन तथा सुंदर (कपडा) नकली (माल).

फरक–पु अतर भेद. फर्क.
असमानता२. दीवारका कोना.

फरकी–स्त्री. मुख्य अनाज मे दूसरा अनाज थोडासा मिलाकर बोने का काम.

फरताळ–न. दे फडताळ

फरद } न जोडी मे से अेक वस्त्र१.
फर्द } (शाल, धोती, साडी).

फरपटणे } क्रि स. घसीटना. घिर्राना.
फरफटणे } कढोलना. कढेरना.

फरफरां–क्रि. वि. घसीटते हुअे

फरफरणे–क्रि. अ फर्र आवाज निकलना. फरफराना.
फरकना. फडकना.

फरमा–पु ढाँचा. जुज (मुद्र-टक चुनकर छापने के लिअे सिद्ध रखा हुआ; जो ८, १२, १६ वा ३२ पृष्टो का होता है).
नमूना.

फरमाविणे–क्रि. स. आज्ञा करना.
फरमाना.

फरशी–स्त्री. गच१. कुल्हाडी.
बडी रुखानी.

फरसबदी–स्त्री. पक्का फर्श१.

फरस बी–न. सेम२.

फरा–पु. कँधे की हड्डी२ रान की हड्डी२ कतार२. बिदिया (गहना). गल्ले का अेक माप (६४ या ४८ सेर का).

फराडा–पु. झपट्टा. अेक ओर से बनाया पत्थर

फराडी–स्त्री. ठीहा (चमडा काटने का)

फरा फरा–क्रि वि. फर्राट के साथ.

फरारी–वि. फरार भागा हुआ.
–स्त्री वेग१. फर्राटा१
–होणें–चपत होना.

फरासखाना– पु डेरो, खेमो, बिछावन आदि वस्तुओ का भडार. आरक्षी (पुलीस) केन्द्र (विशेषत पुणे मे)

फराळ–पु कलेवा चबेना नाश्ता.
फलाहार. जलपान.

फरी–स्त्री. आधा मन. फरी (छोटी ढाल). जानवर की रान.
ओडन१.

फरे–न. दे. फरा.
–मरे–न. नौ नौ कंकडियो से अेक खेल.

फर्जी–पु. शतरंज मे वज़ीर (फर्जी).
–जाणे–चौपड के खेल मे सब गोटियाँ बैठ जानेपर १० या २५ का दाँव पडना.

फन्या–पु. जानवरोंका हैजा.
फर्लो–स्त्री. निवृत्तिपूर्व छुट्टी.
फल–न फल१. संतान२. लाभ१. परिणाम१. फार१ वृत्तका क्षेत्रफल१.
–ज्योतिष–न. फलित ज्योतिष१.
–ज्योतिषी–पु जोशी सगुनिया.
–द्रूप–वि फल देनेवाला सफल.
–प्रदान–न वाङ्निश्चय के समय वर के पिता का नारियल से कन्या की कोख भरना
–श्रुति–स्त्री. फल पुण्य–लाभ.
फलाहार–दे फराळ
फलक–पु तख्ता. पटरा. फलक.
फलकारा–पु पल्ले (अचल) का झपट्टा असे अुत्पन्न वायु का झकोरा.
फलम–पु. मुहर (सिक्का) का दसवाँ हिस्सा अेक सोने का सिक्का (लगभग तीन रुपयो का). चांदी का अेक सिक्का (१ रु = १२॥। फलम)
फलाणा–पु. अमुक. फलाँ. फलाना
फलुस–स्त्री फलशर्करा. फलो मे से निकाली चीनी.
फवारा–पु. फव्वारा.
फॅशन–स्त्री. नया ढंग१. नयी प्रथा.
फशी–अव्य फँदे मे. फँसा हुआ.
–पडणें–धोखा खाना.
–पाडणे–धोखा देना.
फसकन } क्रि. वि. फसककर
फसदिशी } फटक से.

फसकी–स्त्री. घलुवा. अनाज, आदि बेचनेवाले से लिया हुआ सरकारी कर. श्रावण महीने मे हर सोमवार को स्त्रियाँ तिल तथा चावल की अंजुली महादेवपर चढाती है अुसे फसकी कहते हैं।
फसगत–स्त्री (को) धोखा१. छल१. फुलासरा१.
फसणें–क्रि अ धोखा खाना. फुलासरे मे आना. छला जाना. अरझना. अुलझना हानि अठाना. फँसना
फसफशीत–वि. सूखा रूखा. भुरभुरा.
फसफसणे–क्रि. अ. झाग अुठना. खमीर अुठना टॉय टॉय फिस होना
फसविणे–क्रि. ठगना. छलना. गठरी मारना.
फसवणूक–स्त्री भुलावा१. चकमा१. धोखा१. ठगी. अनभोरी.
फसवेगिरी–स्त्री धोखेबाजी. विश्वासघात१.
फसव्या–वि. कपटी. विश्वासघाती, अंतघाअी.
फस्त–वि. फना. साफ (लूटकर, हडपकर, निगल कर).
–स्त्री. फस्द.
फळ–न. दे. फल. फार (बरछी, भाला आदि का)
–फळावळ–स्त्री. सब्ज मेवा१. फलागम१.

–भाजी–स्त्री. फल, जिसकी तरकारी बनती है.
फळातील रेशा–स्त्री. खूझा१.
फळास येणे–सफल होना.
फळकवणी–न. अधिक पानी से बहुत पतली बनी खाद्य वस्तु (दाल, छाछ).
फळणावळ–स्त्री. जानवर को जोडा खिलानेवाले का शुल्क१.
फळणे–क्रि. अ. दायें होना. प्रसन्न होना. फल लगना बरदाअी होना. (गौ आदि). बद करना द्बार.
फळफळणे–क्रि अ. आवाज के साथ मूतना. खुलना (भाग)
फळवाट–स्त्री. चमडा काटने की तख्ती.
फळविणे–क्रि. अ. बरदाना. जोडा खाना.
फळा–पु. हलका फार. फलक. लुगदी का स्तर (जो सूखने पर कागज बनता है). तख्ता.
फळी–स्त्री. तख्ता१. किवाड. गुट१. पक्ति (सेना की). हरावल. मुठभेड.
–फुटणें–तितर बितर होना.
–फोडणे–हरावल तोडना.
फाअिल–स्त्री मिसिल नस्ती.
–करणे–नस्तीकरण. विषय को समाप्त करना.
फाक } स्त्री. फाँक, फल आदि
फाँक } का लम्बा टुकडा. कबीर (होली के बीभत्स वचन). अतर१.
फाकटणें–क्रि स. चौडा करना (पाँव, संडसा आदि). कदम खोलना.
फाकडा–वि. अलबेला. बाँका. छैला. छैला छबीला. फक्कड.
फाकणें } क्रि. अ. फैलना. छितरना.
फाकणें } चौडा होना. प्रकाशित होना. फंका मारना.
फाका–पु. फका. नागा. फाका.
फाकाटणे–क्रि. अ. अलगाना. चौडा करना. पसारना.
फांजी–स्त्री फाँजी काला विधारा१.
फाजील–वि वाहियात आवश्यकतासे अधिक. अशिष्ट
फाटक–न. फाटक१. छोटा द्वार१.
फाटका–वि फटा. विदीर्ण. गरीब.
फाटक्या अगाचा–छरहरे बदन का.
फाटक्यात पाय घालणें–फटे मे पाँव. देना.
फाटका तुटका–वि फटा पुराना
फाटणे–क्रि अ फटना दरकना. अनबन होना. तितर बितर होना.
फाटा } पु. अकुर. शाखा२. धारा२.
फाटा } विषयांतर. छुट्टी२. अीधन.
–देणे–छुट्टी लेना. नागा करना. छोड देना.
–फुटला–पख निकाला.
फाटे फोडणें–पख निकालना. मीन-मेख करना.
फाटाफूट–स्त्री. अलगाव१. मुनमुटाव१.
फांटी–स्त्री. टहनी. छोटी शाखा. अीधन१.
फाडकन } क्रि. तडाक से. छूटते ही.
फाडदिशी }

फाडणें–क्रि. अ. फाडना. दो टूक करना. चीरना.

फाडून खाणें–टूट पडना. बरस पडना (क्रोध से).

फाडा–पु. पहाडा (गणित). गाही२.

फाणस–पु. फानूस. लालटेन.

फांद–स्त्री. दे. फाजी.

फांदी–स्त्री. शाखा. डाल.

फांद्या फोडणें–मीन मेख निकालना.

फापट पसारा–पु. कबाडा. अटबर. अखरा. व्यर्थ विस्तार.

फामटणें–क्रि. स. अुडाना (वस्तु).

फायदा–पु. लाभ. फायदा,

फायनॅन्स मेंबर–पु. अर्थमंत्री

फाया–पु. फाहा. फाया (अित्र का).

फार–वि. स्पष्ट. बहुत. अत्यंत. अधिक.

–करून–क्रि. वि. प्राय:

–झालें हूंसू आलें–असीम दु:ख होने से अुदासीन होना. दर्द का हद से गुजारना, है दवा हो जाना (गालिब)

–फार विचारणें–बहुत याद करना.

–आरडा ओरड–स्त्री. कौवा-गुहार१.

–बोलणें–बकबक करना. चहकना.

–थोडें–गिनतीके.

–लांब–क्रि. वि. बहुत दूर, काले कोसों.

फारकत–स्त्री. फारखती. बेबाकी. अलगाव१.

फारशी–स्त्री. फारसी (भाषा).
–वि. फारसी का. विशेष. अधिक.



फारसा } फारसें } क्रि. वि. असे कुछ. बहुत बार. अधिक.

फार्म–पु. खेत (प्राय: सरकारी).

फॉर्म–पु. फर्मा (मुद्रण मे). प्रपत्र. आवेदनपत्र. नमूना. आकार. ढॉचा.

फार्स–पु ढोंग. नाटक (व्यंग). स्वांग. प्रहसन.

फालतू–वि. फालतू. बचा हुआ. अनावश्यक. क्षुद्र.

फालस–न. बनावटी मोती१.

फावडी–स्त्री. कुदाली. फौडा१

फावडें–न. फावडा१.

–घालणें–बाधा डालना.

फावड्यानें पैसा ओढणें–पांचों घीमे होना.

फावणें–क्रि. अ. अवकाश मिलना. फुरसद मिलना. अनुभव होना. सधना.

फाशी } फांशी } स्त्री. जानवरोंका रोग (समयपर पानी न पिलानेसे होता है). फांसी२. फदा१. फांसी की टिकटी.

फांशी देणे–फांसीपर लटकाना.

–जाणें–फांसी गले लगाना.

फास } फांस } पु. पाश. फँदा, जाल, कमंद२.

फासणी–स्त्री. नश्तर से चीरा१.

फासणें–क्रि. स. मलना. ठगना. अुलझाना.

फासळी–स्त्री. पसली. चीरा१. (नश्तरसे)

फासा }पु. अटाबधु (जुअे में). गूंज२.
फासा }पासा (चौपड का) फंदा.
फासेपारधी--पु. बहेलिया.
फासोळी--दे. फासळी.
फाळ--पु. फार. अँगुसी२. फाल (हल का).
फाळका--पु. अटेरन. चर्खी२. (सूत की लच्छी बनाने की) लम्बा टुकडा (केले के पत्ते का आवा)
फाळणी--स्त्री. बँटवारा१. विभाजन१. खेती की आय पर लगा कर.
फाळसा--पु. फालसा (पेड और फल).
फिकट }--वि. फीका. हलका (रंग).
फिक्कट }
फिकीर--स्त्री. चिंता. फिक्र.
फिका }वि. फीका. निस्तेज, नीरस.
फिक्का }सीठा
फिके }
फिट--स्त्री. घुमरी मूर्च्छा. दौरा१ (रोग का).
फिटणें--क्रि. अ. खुलना. चुकना (ऋण). दूर होना.
फिटंफाट--स्त्री. बेबाक होना. लेन-देन बराबर करना.
फितणें--क्रि. अ. ठगना. जा मिलना (विरोधी दल में)
फितविणें--क्रि. स.अपनी ओर कर लेना (किसी को). फूट डालना. फुसलाना
फितुरी--स्त्री. विश्वासघात१. हरामखोरी. फुसलाहट.

फितूर--वि. विश्वासघाती.
--होणें--धोखा देना. विश्वासघात करना.
फिदा--वि. अत्यंत प्रसन्न. आसक्त. अनुरक्त. फिदा.
फिदारणे--क्रि. स. छितराना. बिखराना (बाल). पथराना (आखें). फुलाना (नथुने)
फिरकी--स्त्री. मुरकी (गाने में). लोच. फिरकी. चक्कर१. घुमान१. पेंच. चकअी (खिलौना) गडारी. लटाअी (पतंग की).
--चे फूल--न. पेंचदार सोने का फू (सिर का गहना)
फिरंग--स्त्री. तलवार.
फिरंगाण--न. पुर्तगाली गोवा प्रांत.
फिरंगी--पु. युरोपवासी व्यक्ति. फिरंगी.
फिरणें--क्रि. अ. घूमना. मुडना. चक्कर काटना. टहलना. फिर (सिर).पलटना. बदलना. विरु होना. (पर) निकलना (पावना
फिरती--स्त्री. चक्कर१. दौरा१.
--वि. गश्ती. बारी से आनेवाली.
--वर जाणें--दौरेपर जाना.
फिरवाफिरव--स्त्री. हेरफेर१.
फिरविणें--क्रि. स. घुमाना. मोडन मरोडना. फिराना. कावा काट (घोडे का). लौटाना. बदलना.
फिरस्ता--पु. यात्री. खोंचेवाला.
फिरून--क्रि. वि. फिर से. घूमकर. टहलकर

फिर्याद—स्त्री. अभियोग१. नालिश.
—ठोकणें—न्यायालय मे अभियोग दाखिल करना
—होणें—अभियोग लगना.
फिल्टर—पु. छानने का यंत्र.
फ़िल्म—स्त्री. चित्रपट१. बोलपट१ (बोलनेवाला चित्रपट). रूपित्र (कॅमेरा)से चित्रीकरण की पट्टी.
फिसकटणें—क्रि. अ बिगडना (काम) टूट जाना (मित्रता). बदलना (विचार).
फिसफिस—स्त्री. फुसफुसाहट (बिल्ली की)
फी—स्त्री. शुल्क१ पारिश्रमिक१ कर१.
फीत—स्त्री. फीता१ नाडा१.
फुअी—स्त्री. बुआ. फूफी फूही. सीकर१.
फुकट—वि. व्यर्थ. वृथा. विनामूल्य मुफ्त. योंही. चट होनेवाला अनायास.
—खाअू, —चोट, फुकट्या —वि निर्लज्ज. मुफ्तखोर.
—चा (पु.), —चें (न.) —वि हरामका मेंतमेत
फुकटच्या फाकट—क्रि. वि. व्यर्थही. अकारण.
फुकणी—स्त्री. फुँकनी. पोली नली
फुंकणें—क्रि. स. फूँकना. बजाना (सहनाअी). जला देना. चलाना (धौंकनी). फूंक देना (धन, संपत्ति).

फुंकून पाय टाकणें—फूँक फूँक कर पाँव रखना. सावधानी से चलना.
फुंकर—पु. फूँक२.
फुकरणें—क्रि. स. फूँकना.
फुका—क्रि. वि व्यर्थ. योंही.
—चा, —चें क्रि. वि. अनायास. सहज मे
फुकी, फुंकी स्त्री. बच्चों के खेल मे खाली मुठ्ठी.
फुगडी—स्त्री. बालिकाओ का अेक खेल
फुगणें—क्रि. अ फूलना. बढना फैलना अकडना (क्रोधसे, अभिमान से). मोटा होना.
फुगवटा—पु. सूजन. फूला हुआ भाग फुलाव.
फुगविणे—क्रि. स. फुलाना फूँककर फुलाना.
फुगा, फुगारा —पु. कुब्बा. फुलाहट२ बुलबुला (पानी का). कुप्पा (क्रोधसे) सोना गलाने की सुराही. गुबार.
फुगीर—वि. फूला हुआ.
—दोडका—वि. शेखीबाज. डींग हाँकनेवाला
फुटकळ—वि. फुटकर. विविध
फुटका—वि. फूटा हुआ. टूटा हुआ कानी (आँख)
—डोळा, काजळाने साजरा—अपनी अैबो को छुपाना.
—मणी नसणें—अेक भी गहना न होना. अत्यंत दरिद्र होना.

फुटकी कौडी–स्त्री. कानी कौडी. झझी कौडी.
–तिनीसांज– स्त्री.सअी सांझ.
फुटके कपाळ–न. दुर्भाग्य१. विधवा होना.
–भाडे–न. जिस के पेट में कोअी बात न पचती हो. गुप्त बातें चटसे बोलनेवाला.
फुटक्या कपाळाचा–वि. अभागा. सनीचरा. दुर्दैवी.
फुटणे–क्रि वि. फूटना. टूटना. फटना. दरकना. ओदरना. अकुरना. अंकुर निकलना. अुगना. जमना (दांत). फैलना (स्याही, कागजपर लिखते हुअे). प्रकट होना (गुप्त बात). अलग होना. अुमडना (रोना). स्वरभेद होना. कर्कश होना (आवाज). बोलने लगना. बिवाअी फटना. सीमा लाँघ जाना. दो फाँक होना (मार्ग).
फुटबॉल–पु. हाल गोला. कंदुक.
फुटाणा–पु. भुना हुआ चना. होशियार लडका.
फुटाणे अुडणें } बोलने की झडी
–फुटणे } लगाना.
--फोडणे–तडाकसे अुत्तर देना.
फुटाण्या सारखा अुडणें–तुनुक-मिजाज होना. भूमिमें पैर न लगना.
फुटाफूट–स्त्री. दे. फाटाफूट.
फुटीर–वि. दरका हुआ. जीर्ण. अपना अपना राग अलापनेवाला.

फुणफुण–स्त्री. जलन. झनझनाहट.
फुपाटा–पु. भूभल२. भूभुर. गर्म राख२. गर्म धूल२.
फुप्फुस–न. फेफडा१. फुप्फुस१.
फुरगुटणे } क्रि अ. कुप्पा होना.
फुरंगुटणें } गर्व से भकडना. चनकना.
फुरकणे–क्रि अ. सुडकना. सुडसुडाना. फुरफुराना.
फुरका–पु सुडकी२.
फुरक्या–स्त्री. (बहु). फुरफुर आवाज.
फुरफुरणें–क्रि. अ. हिनहिनाना. फुरफुराना. फडकना.
फुरसत–स्त्री. अवकाश१. छुट्टी. फुरसत.
फुरसे–न. छोटा जहरीला साँप (विशेषत. कोंकण में होता है और अुछल कर काटता है)
फुलका–पु. हलकी चपाती२. फुलका.
फुलणें–क्रि. अ. विकसना. खिलना. चटकना (कली का). मौर निकलना. फूलना (धानी). सूजना. कुप्पा होना. (गर्व से) प्रसन्न होना. फैलना (कील, पोटन से). खचाखच भर जाना. फदफदाना (सीतला आदि से).
फुलपात्र–न. खोरा१. पियाला१ कटोरा.
फुल-बरडा } पु. कच्ची, पकाअी
– बर्डी } सुपारी२.
–बाग–पु. फुलवाडी२.
–बाजी–स्त्री. फुलझडी
–माळी–पु. माली.

–मेंगा–पु. हिजडा.
–वात–स्त्री. फूल के आकार की बाती.
फुलविणें–क्रि. स. बिकसाना. फुलाना. अंगार प्रज्वलित करना.
फुलारी–पु. माली.
फुलिसकेप–पु. १६"×१३" के आकार का कागज़.
फुली–स्त्री. फूल१ (फूलकारी का). आडी खडी रेखा से बना चिन्ह. मिरच बोने की लम्बी रस्सी. तारा का चिन्ह१.
–मारणें–काट देना.
फुलें–न. (बहु). फूल का बहुवचन
फुलें माळणें–पहलौठो की, पाँचवे महीनेमे कोछ भरना. फूलो की माला बनाना.
–वेंचली तेथें गवऱ्या वेचणें–जहाँ राज किया वहो सेवक बनना.
फुल पाखरू–न. तितली२.
फुलोरा–पु. अनाज के भुट्टोंपर आनेवाला मौर. फुलेरा. सीकुर. फुलहरा.
फुशारकी–स्त्री. अपनी बडाअी. शेखी. आत्मश्लाघा.
–मारणें–गाल बजाना. गाल मारना.
फुसकट–न. भूसी२. चोकर१. बकला१.
–पाडणे–रगेदना. चुरकन करना.
फुसका–वि. कुडकोला. कुरकुरा. भुरभुरा. फुसफुसा.
फुसकुली–स्त्री. धीरेसे पाद१. चुटकी (लेना). व्यंग.
फुसफुशीत–वि. फुसफुसा. कुरकुरा.
फुसफुसणें–क्रि. अ. फुफकारना. फुसफुसाना.
फुसलावणी–स्त्री. लालच१ (देना). फुसलाहट.
फुसलाविणें–क्रि. स. फुसलाना बहकाना.
फुस्स–अव्य. साँप, बिल्ली आदि के फुफकारने की आवाज.
फू–स्त्री. फुफकार१. फूंक.
फूट–स्त्री. भेद१. फूट. दरार. अलगाव१. कनी (चावल कूटने से). अचार के लिअे कैरी (जो गिरने से फूट गयो हो). अंकुर१.
–न. फूट२ (फल).
–पु. १२ अिंचो का नाप. फीट.
–पट्टी–स्त्री. अेक फीट का कंडा, नाप.
–पाथ–पु. पदपथ. पटरी२.
–बॉल–पु. हालगोला.
फूत्कार–पु. फुफकार.
फूल–न. फूल१. पुष्प१. फूल के समान चिनगारी२. चिट्टी बूदें (जानवर के शरीरपर). फूली२ (नेत्र रोग). कपडे के रोवे. धूप की कालिख. धानी२ (जस्ता, अजवायन की). पतली कतरी हुअी सुपारी. भिलावाँ जलानेपर टपकायी तेल की बूंद. अण्डाशय१. अेक कीडा (गंदे पानी में)

-कोबी-स्त्री. फूलगोभी.
-चळणें-अण्डाशय का स्थान भ्रष्ट होना.
-चोचे-पु. सींगी से रक्त खींचने के लिअे बनाये कटाब.
-झडणें-सीकुर चूना.
-झाड-न. केवल फूल लगनेवाला पौधा.
-दाणी-स्त्री. फूलदान१.
-नाही फुलाची पाकळी-फूल न सही, पँखडी सही. अपनी शक्तिभर देना.
-वाहणें-फूल चढाना. कन्यादान करना.
फूस-स्त्री. अुसकान. आनाकानी. छुपा प्रोत्साहन१. अुपेक्षा. प्रश्रय१.
-वि टुच्चा. लचर.
फेकणे }क्रि स. फेकना. डालना
फेंकणे }(दूर). अुछालना. दूर गिराना. वेगसे दौडना (घोडा).
फेंगडा-वि. कमान के समान पाँव कर चलनेवाला. फेंगडा.
फेटा }पु. साफा. अिमामा. अटहर.
फेंटा }फेंटा.
फेटाळणें-क्रि. स. अस्वीकार करना. फेंक देना. लौटा देना.
फेड-स्त्री. शोधन (ऋण चुकाना). पूर्ति.
फेडणें-क्रि. स. खोलना (वस्त्र). बढाना (मन्नत). अुतारना. साफ करना (हिसाब). लेखाशोधन करना. ठंढी करना (आँखें)

फेण-पु. झाग. फेन.
फेणणें-क्रि. अ. फेंटना. हाथ से मथना.
फेणी-स्त्री. फेनी (मिठाअी). ठर्रा१.
फेंदरणें }-क्रि. स. (नथूने) फुलाना,
फेंदारणें }सिकोडना (नाक भौं),
फेंदरा-वि. चपटी नाकवाला. नकटा.
फेपरें }न. मिरगी२. मृगी२.
फेंपरें }अपस्मार१.
फे फे-स्त्री. नाकों दम१. टाँय टाँय. लाचारी.
फेर-पु. घेरा. भेद. भिन्नता२. घटाव. लोच२. फेरा. चक्कर
-करवत-स्त्री बडा आरा (दो जनों से चलाये जानेवाला)
-तपासणी-स्त्री गवाह को फिर से सफाअी के वकील का प्रश्न पूछना.
-निवडणूक-स्त्री. फिर से चुनाव१
-फटका-पु. चक्कर (लगाना).
-फार }हेर फेर. सुधार. फेरफार.
-बदल }अदल बदल. हेराफेरी२. परिवर्तन. अुलटफेर.
-लागवड-स्त्री. फिर से बोआअी.
फेरा-पु. लपेट२. फेरा. चक्कर. घुमान. दौरा. घेरा. चकचाल२.
फेरिस्त-न. तालिका२. सूची२. फिहरिश्त२.
फेरी-स्त्री. चक्कर१. प्रदक्षिणा. घुमाव१. बारी. मण्डल१, खेवा१. फेरी.
फेरीवाला-पु. खोंचेवाला. फेरी कर बेचनेवाला व्यापारी.

फेस } पु. फ़ेन. झाग.
फेंस }

फेसाळ } वि. फेनिल. फेनयुक्त.
फेंसाळ }

फैर—स्त्री. बाढ (बंदूक, तोफ आदि की). बौछार (बाण, बातों की).

फैलाव—पु. विस्तार. फैलाव. प्रसार.

फैलावणें—क्रि. स. फैलाना. अुडाना (अफवाह). चौडाना.
—पु. निर्णय. निश्चय. फैसला. समाप्ति२.

फोक—पु. लम्बी सीधी टहनी. अेक मछली२. जोर से रेच.
—वि. लम्बा तडगा.

फोकस—पु. किरणकेन्द्र

फोगी—स्त्री. जहाज की नालपर तिकोना पाल.

फोटो— } पु. छायाचित्र.
फोटोग्राफ— } तसवीर२.

—चा कॅमेरा—पु. रूपित्र.

फोड—पु. फोडा. गूमडा. स्फोटक. फिरकी२, फुटका. फफोला.
—स्त्री. लकडियाँ (चीरी हुअी). (अींधन). स्पष्टता२. फाँक.

फोडणी—स्त्री. बघार. छौंक.

फ़ोडणें—क्रि. स. फोडना. चीरना. सेंध मारना. तोडना. फट डालना. प्रकट करना. फाडना (दूध, छाछ). खोलना (ताश का पत्ता)

फोडा नि झोडा—फूट डालो और मार डालो. फूट डाल कर काम निकालो.

फोडून काढणें—खाल अुधेडना. खाल खींचना. कोडे से पीटना.

फोदा—स्त्री. चूत.

फोनो } पु. बोलनेवाला बाजा.
फोनोग्राफ }

फोफशा } वि. स्थूल किन्तु अशक्त.
फोफसा }

फोपाटा } पु. दे फुपाटा
फोफाटा }

फोफावणे—क्रि. अ. लहलहाना. बादी से फूलना. वेगसे चलना (वायुका) बाढ आना.

फोल—न. हलका, पोला दाना. बकला१. भूसा१. चोकर१.
—वि. व्यर्थ. खाली

—कट—न खोकलो२ बकला१. छिलका१

फौज—स्त्री. सेना. फौज.

—दार—पु. दारोगा.

—दारी—स्त्री. दारोगा का अधिकार. फौजदारी (अभियोग)
—वि. दण्डविधान के अनुसार.

— —कायदा—पु दण्ड विधान. दण्डविधि.

फौजफाटा—पु रसद के साथ सेना२

फ्या फ्या—अव्य फिस

फ्रेम—स्त्री. किनारा (लगाना, चित्र को)

फ्लानेल—न. फलालीन१.

# ब

बक–पु. बगुला.
–ध्यान–न. बगुला भगत का ढोंग.
–ध्यानी–वि ढोंगी. पाखण्डी. बक-ध्यानी.
बँक–स्त्री. अधिकोष१. बँक
बकणें–क्रि. अ. बकना. बडबडाना.
बकनळी–स्त्री. बकनाल. अगुसी.
बकबक–स्त्री. डींग. बकवास१. बकवाद१.
बकबकां–क्रि. वि (फंकी मारने की आवाज). हप.
बकरा–पु. बकरा. भेड.
बकरी–स्त्री. छेरी बकरे की माँ. बकरी.
बकरे–न भगा१
बकल–न. बकसुआ१.
बकवा } पु. बकवास बकवाद.
बकवाद }
बकाण– } पु. बकाअिन बकायन.
बकाणा } (नीम का अेक भेद)
बकाबक } क्रि. वि. हप कर
बकाबका. } (खाना). फंकी मारकर.
–खाणें–हप कर जाना. हड़पना.
बकाल–पु. छोटा व्योपारी समूह, जिसमें भिन्नता अधिक; अेकता कम हो।
–बस्ती–हर तरह के लोगों की बस्ती
बकासुर–पु. अेकलव्य नगरी का राक्षस राजा. पेटू.
बकी–स्त्री. बगुली. पूतना (कंसकी गुप्तचरी)

बकुळ –पु. } मौलसरी१. बनहुला१.
बकुळी–स्त्री. }
बक्कल–पु. बकसुआ.
–कान–पु. पतलून में लगाया छेददार पैबद.
बखर–स्त्री. देशी भाषा में लिखा गद्य अितिहास, जीवनी या कथा.
बखळ–स्त्री. खुली जगह. आंगन१. खंडहर मे वीरान जगह.
–वि. विपुल. बहुत.
बखेडा–पु. झंझट. झमेला. बखेडा. साँसत२. हुडदग. झगडा. चकरवा. असमजस.
बखोटा–पु. कंधेका जोड. स्कंधसंधी.
बक्षीस–न. पारितोषिक१. अिनाम१.
बॅग–स्त्री. थैली. बटुआ१.
बगड–पु. अेक मछली२.
बगल–स्त्री. काँख. बगल. कक्ष१.
–थैली–स्त्री. कधेपर लटकाने का झोला.
–बच्चा–पु पिट्ठू. पिछलगा. समर्थक.
–मारणें–पासा मारना (मेना का)
बगला वर करणें–दिवाला निकालना.
बगलेंत असणें–किसी के पिट्ठू होना.
बगला–पु. बंगला. कोठी२. अेक तरह का खाने का पान.
बगळा–पु. बगुला.
बंगाली–वि. बगाली. बंगाल का
–केळ–न. केले की अेक जाति.
–विद्या–स्त्री. जादू१.
बंगालें–न. बडा लबा बैंगन१.

बगी—स्त्री चौपहिया शानदार गाडी. (घोडे की).
बंगी—स्त्री. बहँगी. कांवर. पोटली (डाकसे भेजने की)
बघणें—क्रि. स. देखना.
बच—स्त्री. चीनी मोतियों की १२ लडियाँ.
बचक—स्त्री. भरी मुठ्ठी.
बचनाग—पु. बचनाग. सिंगिया विष.
बचनागाची कांडी—स्त्री. अुपद्रवी व्यक्ति१.
बचाव—पु. रक्षा२. सरक्षण. बचाव.
बचावणे—क्रि. अ. बचना.
—क्रि. स. बचाना.
बच्चा—पु. बच्चा. बालक. घेरा बढाने के लिअे अगरखे में जोडा हुआ टुकडा कौडी य। गोलियों के खेल में डांड.
बच्चमजी } अव्य. बच्चू (व्यंग)
बच्चाजी }
बछडा—पु. बछडा. प्यारा नन्हा.
बछडी—स्त्री. प्यारी मुन्नी.
बछडें—न. नन्हा बच्चा१. शिशु१.
बजबजपुरी—स्त्री. अव्यवस्था. घपला१. कुप्रबध१. गडबड झाला१.
बजरंग—पु. हनुमान.
बजरबट्टू—पु. अेक प्रकार का ताड (पेड). हनुमान. फुर्तीला युवक. बट्टू. बजर बट्टू.
बजाज—पु. कपडे का व्यापारी. बजाज.
बंजारी—पु. बनजारा.
बजावणें } क्रि. स. पूरा करना.
बजाविणें } जताना. बजाना.
बजावणी—स्त्री. कार्यपूर्ति. बजा लाने की क्रिया.
बजावून ठेवणें—कहे देना. चेतावनी दे कर कहना.
—देणें—सहेजना. जताकर सौंपना.
बजेट—न. आयव्ययक१.
बट—स्त्री. गुरची. लट. लच्छा१.
पु—टट्टू. लैया (बडी कोडी)
—न. अेक तरह का लोहा. छेनी.
—वेणी—स्त्री. केवल दोनों ओर की दो तथा बीच की अेक लट से बनी वेणी.
बॅट—स्त्री. बल्ला (खेलने का).
बटओी—स्त्री. साझे की खेती, जिस मे अेक के परिश्रम और दूसरे की मूडी होती है।.
बटकूर—न } लौंडी२. दासी२.
बटकी—स्त्री. } अुपभोग्य दासी.
बटकीचा पोर—पु. नीच व्यक्ति. दासीपुत्र (गाली).
बटंग—पु मूँदरोपर नक्काशी करने का हथौडा.
बट छपाओ—स्त्री बटखरेपर सरकारी मुद्रा करने का काम. अैसी मुद्रा का कर.
बटण—न घुडी२. बटन१.
बटणावळ—स्त्री बट्टा (आढत) विनिमय का वर्तन (दलाली)
बटबटीत—वि. कंजी (आँखें).
—डोळयाचा—वि. चकूरा. कंजी आँखोंवाला.
बटमोगरा—पु, घुघरू मोतिया.

बटलर–पु. नौकर(जो खाने पीने के प्रबंध के लिअे हो)

बटलोह–न. बटलोहा१. तिखु१. फौलाद१. वज्रायस१

बटवडा–पु. बँटवारा. विभाजन.

–पत्रक–न. वेतन नामावली२.

बटवा–पु. बटुआ(सुपारी आदि के लिअे)

बटाअी–स्त्री. बट्टा१. वर्तन१ (दलाली). साझेदारी(जिस में सरकार का आधा भाग हो).

बटांगा–पु. सोने के दाने बनाने के लिअे आधा गोल हिस्सा.

बटाटा–पु. आलू.

बटाटे भात–पु. बटाटे मिलकर बनाया मसालेदार भात.

बटु–पु. बटुक. ब्रह्मचारी.

बट्टा–पु. वर्तन(दलाली)· हानि. धब्बा. कालिख२. घटती खाता. गत्ताल खाता.

–खातें–न. बट्टाखाता१.

–लागणें–धब्बा लगना. आँच आना.

बट्टी–स्त्री. छोटी भेली. टिकिया. बाटी.

बट्ट्याबोळ–पु. घपला. गुडगोबर.

बँड–पु. वृंदवादन.

बंड–न. विद्रोह१. विप्लव१. गदर१. पाखण्ड१. ढोंग१.

–वि. ऊधमी. नटखट.

–खोर–वि. विद्रोही.

–वाला–वि. क्रांतिकारियों में अेक (विशेषतः १८५७ वाला).

बडका–पु. खखार. गाढे कफ की थूक. बलग़म.

बडगा–पु सोंटा. डण्डा. गदका. श्रावण वदि १ के दिन दूर जाकर फोडनेका विधिपूर्वक बनाया मटका.

बडतर्फ–वि. वियुक्त. पदच्युत. स्थानभ्रष्ट.

बडतर्फी–स्त्री. वियुक्ति.

बडबड–स्त्री बकबक. कचर कचर. बडबडाहट. गुलगपाडा१. वाचालता.

बडबडणें–क्रि. अ. बडबडाना. बकबक करना. शोर करना. गाल बजाना. गाल मारना.

बडबड्या–वि. गपोडा. गपोडिया बक्की बकवादी. चरचेला. गालू. गप्पीदास. बातूनी.

बडंबा–पु. कोलाहल. शोर.

बंडल–न. पोटली२. पोटलिका२.

बडविणें–क्रि. स. पीटना. ठोंकना (लकडी से).अडुआना. पटककर धोना.

बडवा / बडव्या }पु. पंढरपूर के श्री विठ्ठल भगवान का पुजारी.

बडा–वि. बडा. विशाल.

–घर पोकळ वांसा–बडी दूकान फीका पक्वान.

बंडा–पु. अरवी का कंद. कचालू. रोडा. भण्डार.

बंडाळी–स्त्री. विद्रोह१. हडकप१. लोकक्षोभ१.

बडिवार–पु. बडाअी२. वैभव. महत्त्व बडप्पन. शेखी२.
बंडी–स्त्री. गंजी. कुडती. बंडी. लम्बी गाडी.
बडीशेप–स्त्री. सौंफ. बडीसोंफ.
बेंडेज–न. गलजदडा१. घावपर बांधने की पट्टी.
बडेजाव–पु. बडाअी२. ठाठ. बडवारी२.
बडोदा–पु. (बडंगा. दोनों दीवारोंपर टिकनेवाली अखण्ड बल्ली). बडेरा.
बढअी–पु. वढअी. सुतार.
बढती–स्त्री. बढती. वृद्धि. अुन्नति.
बढाअी–स्त्री. आत्मप्रशंसा. बडवारी. बडाअी.
–खोर–वि, बडबोला डींग हांकनेवाला.
–मारणें–शेखी बघारना. डींग हांकना
बतावणी–स्त्री. अभिनय१. स्वांग१ (करना).बहाना१.
बतासा }पु. बतासा
बत्तासा }
बतेला–पु लगभग पांच सो खंडी का भार ढोने का पालवाला जहाज.
बत्ता–पु. लोढा. बट्टा. बित्ता. (गोलियों के खेल में) बडी देग.
बत्तिशी–स्त्री. बत्तीस का समूह. बतीसी. बत्तीस वर्षोंकी आयु.
–दाखविणें–बतीसी दिखाना.
–पाडणें–दांत अुखाडना.
–रंगविणें–कठिन दण्ड देना. दांत तोडना.
–वठणें–अशुभ वचन का सत्य होना.
बत्ती–स्त्री. वाती. बत्ती. चौडाअी में आधा फाडा हुआ लम्बा साफा. पटाखे की बाती. पलीता१.
–देणें–बत्ती सुलगाना.
बत्तीस–वि. ३२. बत्तीस
–अक्षरी मंत्र–पु. 'कृष्णाय वासुदेवाय हरये परमात्मने । प्रणत.क्लेश-नाशाय गोविंदाय नमोनमः ।।
–लक्षणी–सब गुणो से पूर्ण. सब बातों मे योग्य. बडा कुलच्छनी.
बथ्थड–वि. निर्बुद्ध. बुद्धिहीन. मंदबुद्धि.
बद–न. गर्मी से अुठा हुआ फोडा कुअियां या पिल्लू (गोलियो के खेल मे). बुकनी२.
–वि. खराब.
–कर्म–न. व्यभिचार.
–नामी–स्त्री अप्रतिष्ठा. हेठी.
–फैली–स्त्री. वेश्यागमन१.
–वि. पापी. व्यभिचारी.
–माष–वि. बदमाश. दुष्ट. पापी. कुचाली.
–लौकिक–पु. अप्रतिष्ठा. अपकीर्ति
बंद–पु. फीता. तनी२. बंधन मर्यादा२. तख्ता (कागज का) आखरी रंग (गंजीफा मे)
–वि. बंद. रोका हुआ.
बदक–न. बतख१.
बदकन–क्रि. वि. धप से (मक्खन, गोबर जैसी चीजों के गिरने की आवाज).

बदडणें–क्रि. वि. पीटना.
बंदर–न. बंदरगाह१. बदर१.
–कांठ }पु. सागर का किनारा.
–कांठा
–वाट स्त्री. सागर या खाडी के पास से जानेवाला मार्ग.
–करणें–जहाज का बंदरगाह में पहुँचना.
बदल–पु. बदलाव. परिवर्तन. हेरफेर.
बदलणें–क्रि. स. बदलना. तबदील करना. पलटना.
–क्रि अ. फिर जाना. (बात से).तबदील होना.
बदला–पु. वायदे का समय बढाने के लिअे परिदत्त कर. परिवर्तन. प्रतिशोध. बदला. विनिमय.
बदल–स्त्री हेरफेर
बदली–स्त्री. अधिकार के स्थान में परिवर्तन१. बदली.
बंदा–पु. दासी पुत्र.
–वि. पूरा. अखण्ड. रोकडा.
बदाबद–क्रि. वि. फटाफट (मारना).
बदाबदी–स्त्री. अगड बादशाह१ (गेंद से पिटने का खेल).
बदाम–पु. बादाम. लाल पान (ताश में).
बदामी–वि. बादामी रंग का. भूरे रंग का गेहुँआ.
बंदिस्त–वि. घेरा हुआ. बंधा हुआ (घर का हिस्सा). ब्रह्मचारी. आहातेवाला.
बंदिशाला–स्त्री. कारागार. बंदीशाला. जेल१.

बदी–स्त्री. कुअियाँ. पिल्लू (खेल में).
बंदी }पु. भाट. वैतालिक. बंदी.
बंदीजन }कैदी. बंदीवान.
बंदी–स्त्री. रोक. मनाही. बंधान (किसी चीज का).
बंदूक–स्त्री. बंदूक. कडक बिजली.
बंदोबस्त–पु. प्रबध. नियमन. नियत्रण.
बद्दल–अव्य. (के) लिअे. स्थान में. बदले में.
बद्दू–वि. निंदनीय. कलंकित.
बद्ध–वि. बँधा हुआ. बद्ध कंजूस.
–कोष्ठ–न. बद्धकोष्ठ१. कब्जियत२.
–मुष्टि–वि. जिसकी मुठ्ठी बंद हो. कृपण.
–मूल–त्रि. जिस की जडें बहुत गहरी पहुँची हो। दृढ.
बधणे–क्रि अ. मान जाना. अनुकूल होना. फदे मे आना.
बंधन–न. बधन१. रोक२. निबंध१.
बंधान–न. अधिकार१. सत्ता२.
बंधारा–पु बाँध. बंद. मेंड२.
बधिर–वि. बहरा. सुन्न.
बंधु–पु. भाअी. भैया. बंधु. स्वजन.
–जन–पु. बधुगण.
–राज–पु. भाअीसाहब. भैया.
बनणे–क्रि. अ. बनना. अवकाश मिलना. बलवान होना. पटना. सधना.
बनविणें–क्रि. स. बनाना. बनवाना, धोखा देना. अुठाना (घर). बँधवाना.

बनशी } —स्त्री. बांसुरी.
बनसी }

—पु. गेहूँ की जाति.

बनाव—पु. प्रसंग. मेल.

बनावट—स्त्री. गढन. गठन१. गढन्त१.

—वि. बनावटी. अ-खरा. झूठा. कृत्रिम. जाली. नकली.

बनात—स्त्री. बनात.

बनून राहणे—बन बैठना.

बनेल तसें—जैसा होगा. जहांतक हो सके.

—तेव्हां—अवकाश मिले तब.

बंब—पु. दमकला (आग बुझाने का). छोटा नगाडा. बम्बा (नहाने का पानी गरम करने का). बडी पिचकारी. बुवांकश (अगिनगाडी, निर्माणी याने पुतलीघर का)

—वि. स्थूल. बहुत मोटा. लबालब.

—वाजणें—टांय टांय फिस होना. अप्रतिष्ठा होना.

बबर्ची—पु. मांस पकानेवाला रसोअिया. बबरची.

बंब्या—वि. मोटा किन्तु निर्बुद्ध. गँवार.

—पु. चोगा (अनाज जांचनेका)

बंभर—पु. भौंरा. भ्रमर. अलि.

बया—पु. बया (पंछी).

—स्त्री. स्त्री (घृणा से, क्रोध से).

बयाणा—पु. अग्रिम. पेशगी. अुठौनो२. साअी२.

—बांधणें—बिक्री की वस्तुपर मुहर लगाना.

बयाद—स्त्री. बहाना१.

—लावणे—मीन मेख निकालना. बहानेबाजी करना.

बरकत—स्त्री. यश१. सफलता

बरका—पु नरम कटहल

बरखास्त—वि. समाप्त. विकीर्ण.

बरग—पु. किलनी से भर जानेवाला जानवरो का रोग. अनाज का छोटा बीज.

बरगडी—स्त्री. पसली.

बरची—स्त्री. बरछी. बर्छी.

बरड—स्त्री बजर भूमि. दूध न देनेवाली गौ खुर्दुरी वस्तु. भुनगा१. घुन१.

बरडी सुपारी—स्त्री. अुबाल कर सुखायी सुपारी.

बरणी—स्त्री. अमृतबान. काच या मिट्टी का पात्र. कलश१.

बरदास्त—स्त्री. मेहमानी. आवभगत. सुविधा का प्रबध.

—वि. बरदाश्त सहन (करना).

बरफी } स्त्री. बरफी.
बर्फी }

बरबट—न. खटाअी का गाढा पानी. शोरबा१. कीचड१.

बरबटणे—क्रि अ. सनना. पुतना.

बरहुकुम—क्रि. वि, ठीक आज्ञा के अनुसार.

बरळणे—क्रि अ अंट संट बकना. बडबडाना (नीद में). बरराना. बर्राना.

बरा--पु दुबा.
 –वि. ठीक. चगा. अच्छा. योग्य. स्वस्थ. अच्छीतरह.
–वाअीट–वि. भला बुरा. मध्यम.
बरी गत–स्त्री. अच्छी दशा.
बरीक–क्रि. वि. तो. सचमुच.
बरू–पु. नरकुल. नरकट.
बरें–क्रि. वि. क्षेम. अच्छा. भला. हाँ. ठीक.
–पाहणें–अच्छी दृष्टि से देखना.
–वाटणें–आराम होना. भाना. अच्छा लगना.
बरें वाअीट–न. हानि२. मृत्यु२.
–होतें–काश!
बर्फ–न. बरफ२. हिम१. हिवार१.
बऱ्यावर असणे–भला चाहना. हितू बनना.
बऱ्या बोलाने–चुपचाप. बाअें हाथ से. सीधी तरह.
बरोबर–क्रि. वि. ठीक. यथार्थ. सही. समान. बराबर. साथ साथ.
 –अव्य साथ. संग क्यों नही. निःसंदेह. सरीखा.
बरोबरी–स्त्री. समानता. जोड. समसर. बराबरी. तुल्यता
–चा–वि. साथी. सरीखा. तुल्य. संगी.
–करणे (मोठ्याची)–हाथी के सग गांडे खाना.
बल–न. बल१. सामर्थ्य२. शक्ति२. सेना२. बूता१. बिरता१.
–वत्तर–वि. बलवान. अकाट्य. दृढ.
–वंत }–वि. बलवान. शक्ति शाली
–वान } स्थायी. बली. समर्थ. पराक्रमी.
बलाढ्य–वि. बलवान. समर्थ.
बलात्कार–पु. बलात्कार. अत्याचार
बलाबल–न. अपने पराये की शक्ति की तुलना.
बलिष्ठ–वि. प्रवल. बलकट.
बलिदान–न. बलिदान१. कुर्बानी२. आत्म–समर्पण१. हुतात्मता२. हौतात्म्य१.
बलुते–न. पवनी२ (गाँव में १२ पवनी के हक होते हैं).
बलुतेदार } पु. पवनों का हकदार
बलुत्या } व्यक्ति.
बल्लव–पु. ग्वाला. रसोअिया.
बल्ली–स्त्री. अुथले पानी में किश्ती चलाने का डडा.
बशा } पु. स्वामी की अनुपस्थिति मे
बश्या } घर, खेत की रखवाली के लिअे नियुक्त महार (अेक पूर्वास्पृश्य जाति का व्यक्ति).
बशी–स्त्री. रकाबी. तश्तरी.
बस–क्रि. वि. बस. काफी. पर्याप्त.
 पु. साख२. रोब. शान२.
–करणें–चुप रहना.
बसकट–वि. चपटा.
बसकर–न. आसन१. बैठने का साधन.
बसकल–स्त्री. अेक मछली (जो. कार्तिक, अगहन महीनों में मिलती है)

बसणें—क्रि. अ. बैठना. चढना (शरीरपर धूल).नीचे जाना. कम होना. जमना. स्थित होना. लगना (जी). हो जाना (प्रेम). सिद्धहस्त होना. पक्का होना. खाना (मार).दबना. मेल खाना. मिल जाना. चालू होना.

बसले जागी—घर बैठे. अनायास.

—राहून—आसन लगाकर. बैठे रहकर.

बसल्या बसल्या—बैठे बिठाये.

बसवण्णा—पु. लिंगायत पंथ का सस्थापक.

बसविणें—क्रि. स. बिठाना. सौंपना. मढना. मिलाना. स्थिर करना. पहले पहल रजस्वला हुअी बहू को मिहराब में बिठाना.

बसून राहणे (घरांत)—अंडा सेना.

बस्तान—न प्रबंध१ (होना). निश्चिति२. प्रभाव (पडना).

—बसणें—(की) चलना. चल निकलना

बस्तनी—स्त्री. वेष्टनी. आवरण१.

बस्ता—पु. पोटली२. बस्ता.

बस्ती—स्त्री. पेडू१. बस्ति. बस्ती. जैनमंदिर१.

बहकणें—क्रि. अ. भटकना. वहियात बनना. फिसलना. नीतिभ्रष्ट होना.

बहकाविणें—क्रि. स. बहकाना. अुकसाना. अुभाडना. चरजना. चँदराना.

बहर—पु. मौसिम. रितु२. बहार२.

बहरी }
—ससाणा } पु. श्येन. बाज (पंछी)

बहाणा—पु. बहाना हीला. ओखा. मिस. ढोंग. निमित्त. आड२.

बहात्तर—वि. बहत्तर. ७२.

—रोग—पु. सब प्रकार के रोग.

—रोगाचा खंडोबा—जिसे कअी रोग अेकसाथ हुअे हों वह व्यक्ति.

बहाद्दर—वि. बहादुर. बाँका. पठ्ठे.

बहिरंग—न. बाहरी रूप१.

—परीक्षण—न. सरसरी जाँच२.

बहिरभट—वि. बहरा. बधिर.

बहिर्दिशेस जाणे—टट्टी फिरना. शौच के लिअे जाना.

बहिरा—वि. बहरा. अूँचा सूननेवाला. सुन्न. बधिर.

बहिरी ससाणा—पु. श्येन. बाज़ (पंछी)

बहिष्कार—पु. बहिष्कार. अलगाव. जाति से निकालना.

बहीण—स्त्री. बहन.

—(नवऱ्याची, मोठी)—पौणी.

—भावंडें—न. भाअी बहन.

बहु—वि. बहुत. अनेक. अधिक.

—गुणी—वि. विशेष जानकार.

—चक—वि. बक्की. बकवादी.

—दुधी—वि. बहुत दुधारू (गौ).

—धा—क्रि. वि. प्राय: बहुधा. अधिकतर.

—नायिका—स्त्री. हरबोंग का राज. अंधेरनगरी.

—मत—न. बहुसंख्यक१. बहुमति२.

—मान—पु. सम्मान. आदर.

—मूल्य—वि. बहुमूल्य. बेशकीमती.

—रूपी—पु. बहुरूपिया. बरभसिया.

बहुत } वि. बहुत. कअी. अनेक.
बहूत }
—करून—क्रि. वि. बहुधा. प्राय:
बहुतेक—वि } लगभग सभी.
बव्हंशों—क्रि. वि. } बहुत—कुछ.
बळ—न. बल१. सबलता२. बूता१. सामर्थ्य२. शक्ति२. ज़ोर१. सेना२. बिरता१.
—करणें— बल लगाना.
—कट—वि. दृढ पक्का. मजबूत. बलकट. घनघोर.
—कटी—स्त्री. टिकाअूपन१. दृढता. पुष्टि.
—जबरी—स्त्री. बलात्कार१. अत्याचार१.
—वंत—वि. बली. बलवान.
बळकावणें—क्रि. स हड़प जाना. छीनना. बलपूर्वक अधिकार करना हथियाना
बळद—न. खत्ता१. खत्तो२. चौडा१. भूमिमें या दीवार में धान्यागार.
बळी—पु दलदल में रहनेवाला अेक पछी.
—वि. बलि. बलवान.
—देणें—बलि चढाना.
—पडणें—शिकार होना. बलिदान करना.
बळी राजा—पु. खेतीहर. किसान. देवता के लिअे बलि२
—राणा—पु. प्रसूती के ग्यारहवें दिन चांवलसे दो गुडियों का चित्र बनाकर दान करने की विधि.

बळें—क्रि. वि. बलपर. जानबूझकर. अिच्छा न होनेपर भी.
बक्षिसी—स्त्री } पारितोषिक.
बक्षीस—न. } अिनाम.
—पत्र—न. दानपत्र१.
बा—पु. बाप.
बाअिल्या—वि. स्त्रियों में रहने का आदी. नामर्द स्त्रीलंपट.
बाअिलबुद्ध्या—वि स्त्रैण. करलगुवा. स्त्रीवश.
बाअी—स्त्री. महिला. देवी. स्त्री सीतला.
—अव्य. तो सही!
—बाअी—अव्य. दैया री!
बाअील—स्त्री. लुगाअी. पत्नी. रखैल.
बाअू—पु. हौआ.
—करणे } अड़चनों का भय
करून ठेवणें } दिखाना.
—वाढणे—डर लगना.
बाक—पु. चौकी (बैठने की).
बांक—पु. झुकाव. मोड२. दबाव१. ढाल.
—दार—वि. बका. बाँका. टेढा.
बाका—पु. भोंपू.
—वि. साहसी. शूर. कठिन. टेढा (समय).
बाकी—स्त्री. शेष१. बचत.
—अव्य हाँ.
—ओढणें—अग्रे—नयन. बाकी चढाना.
—चा—बचा हुआ.
—न ठेवणें—साफ साफ कह देना. कुछ कमी न रखना.
—थकणें—अुधार वसूल न होना.

—पूज्य करणे—लेखा शोधन. हिसाब साफ करना.

बॉक्स—स्त्री. संदूक१. पिटारा१. विशेषिका (नाटक या चित्रपट गृह मे विशेष स्थान).

बाग—पु. स्त्री. बाग१ बगीचा१. फुलवाडी१. अुद्यान१.

—बगीचा—पु. फुलवाडी२.

—वान—पु. माली.

बाग—स्त्री. बाँग. कुकरू कूँ.

बांगडखार—पु. कचियानोन. कचनोन.

बागडणे—क्रि. अ फुदकना. अुछलना. कूदना.

बागडा—पु. सफेद और छोटी दरियायी मछली.

बांगडी—स्त्री. कगन१. बंगडी. चूडिया. ध्वनिमुद्रिका (फोनो की प्लेट)

—फुटणे } चूडियाँ ठंडी होना.
—वाढणे } (पति के खेत रहने से)
—वाढवणें }

बांगड्या भरणे—चूडियाँ पहनना. डरपोक होना

बागनेट—स्त्री. संगीन. बर्छी.

बागबुक—स्त्री. घबराहट.

बांगरसठ—स्त्री. मागसर सुदि ६.

बागाअिती—स्त्री. नहर के पानी से सिचाअी होने वाली खेती.

बागुरडा—पु. झींगुर.

बागुलबोवा—पु. होआ. हौवा.

बाचाबाची—स्त्री. कहासुनी. झगडा१.

बाज—स्त्री. खाट. खटिया. चारपाअी. तीन से पाँच तक पाल अुडानेवाली नौका.

बाजट } न. खटोला१. खटोलना१.
बाजले }

बाज विणणारा—पु खट—बुनवा.

बाजरी—स्त्री. बाजरा (अनाज).

—चे भूस—न. गुली२.

बाजा—पु. वाद्य बाजा

—करणे—नाम को रोना. चिल्ल पों मचाना.

बाजार—पु. हाट. बाजार. गज. हटिया२. मडी२. अव्यवस्था२. सट्टी२. गडबडी२. शोरशार

—करी—वि. हाटू.

—गप्प—स्त्री. निराधार अफवाह गप.

—करणे—हाट करना.

—भरणे—हाट लगना. शोर होना.

—भाव—पु निर्ख-भाव.

—माडणे—कुप्रबध करना. अस्तव्यस्त चीजे रखना.

—बसवी—स्त्री. वेश्या. कुलटा.

—बुणगें—न सेना के अनुचर तथा मोदी आदि. निकम्मों का जमघट.

बाजारात तुरी, भट भटणीला मारी —सूत न कपास, कोरी से लठ्ठं लठ्ठ.

—येणे—हाट चढना.

बाजी—स्त्री. दाँवँ१. क्रीडा. खेल१. वाना. आदत.

अंगावर येणे—दाँवँ चूकना.

बाजीराव—पु. बडा व्यक्ति. अकडैत. विषयासक्त व्यक्ति.

–चा बेटा–पु. धनी मानी. व्यर्थ की डीग हाँकने वाला व्यक्ति.

बाजू–स्त्री. ओर. तरफ. बाजू. घाँ. घा पक्ष१. दल१. पहलू१. पाली. किनारा१. भुजा. अलंग.

–अंगावर येणे–अँतडियाँ गले पडना.

–घेणें–समर्थन करना. अुकतारना.

–राखणें–मैदान मारना. साख निभाना.

–ला } अेक ओर. पक्ष में. हक़ में
–स }

–सारणें–हटाना किनारे करना.

बाटगा–वि. भ्रष्ट. धर्मभ्रष्ट. पतित.

बाटणें–क्रि. अ. धर्म बदलना. भ्रष्ट होना. अपवित्र होना,

बाटविणें–क्रि. स. धर्म छुडाना. अन्य धर्म का स्वीकार करवाना. भ्रष्ट करना

बाटली–स्त्री. शीशी. बोतल.

बाटुक–न. अगारी२. कच्चा डण्ठल.

बाठ } स्त्री गुठली.
बाठी }

बाड–न. पोथा१ सार संग्रह१. अुद्धरण-सग्रह१.

–स्त्री. धार(शस्त्र की). कनात. बाडा१.

–वि. वाहियात.

बाड–वि. सिकुडा. (अनाज). हट्टा कट्टा. तगडा.

पु. सस्ती साडी२. ज्वार या बाजरे का डण्ठल. औंधन के गोल टुकडे.

बाँड–पु. सँलेख. बंध(दस्तावेज). नमूने के अक्षरों की बही.

बाडगा–वि. निर्लज्ज. अुन्मत. स्वैर. भ्रष्ट. स्वधर्म–शत्रु.

बाडगूळ–न. अमरबेल२. अमरपल्ली२. बादा१.

बार्डबिछाना } स्त्री. बोरीया बँधना१.
बाडबिछायत } लबादा१.

बाडस–पु. खम्भे का आधार.

बाडा–वि. चितकबरी. बाँडा. कटवाँ.

बाडी–स्त्री. आहाता१. सीर. चहार दिवारी. बाडी.

बॉडी–स्त्री. अंगिया(स्त्रियोकी). अगिका. कंचुकी. सीनाबंद१

–गार्ड–पु. शरीररक्षक. मुसाहिब.

बाडुक–न. अगोरा१. अंगारी२.

बाण–पु. बाण. तीर. बान. खदंग. शर. सिलीमुख. अग्निनलिका२. शिवलिंग(नर्मदा मे मिलने वाला) नौका का अूपरी किनारा. पाँच की संख्या. क्रांतिवृत्त से अतर. महत्त्वपूर्ण बात२.

बाणणें–क्रि. अ. रोम रोम में भरना. भिदना. मनपर अँकित होना.

बाणा–पु. प्रण. प्रतिज्ञा२. टेक२. बाना. अनबँटा रेशम.

बाणेदार–वि. टेकवाला. तेजस्वी. कर्मठ.

बात–स्त्री. गप. बकवाद.

–चीत–स्त्री. बातें. गपसप.

बातमी– स्त्री. समाचार१. संवाद. हाल१. वार्ता. खबर१. संदेस१.

–दार–पु. संवाददाता. खबरी.

–ठेवणें–निगरानी रखना.
–पसरणें–अफवाह फैलना. हवा अुडना. खबर फैलाना.
–फोडणें–बात खोल देना.
बाता मारणें–डींग हांकना. गप छांटना.
बाताड्या–वि. बातूनी.
बाद–क्रि. वि. वियुक्त. अलग किया हुआ. बाद.
–करणें–निकाल देना. हटाना (खेल से). रद करना.
बादरायण–पु. व्यासमुनि.
–संबंध–पु कही से कही मेल (दिखाना). बादरायण–संबंध.
बादरी–स्त्री. क्षितिज१. सह्याद्री पहाड का पश्चिमी हिस्सा. दायित्व१.
बादला–पु. कामदानी का तार. बादला.
बादली–स्त्री. बालटी डोलची.
बादशहा–पु, सम्राट् बादशाह. राजा.
–ची ओळख देणें–घूस देना. मुठ्ठी गरम करना.
बादें–न. बांदा१ (आम के पेड पर होनेवाला).
बांध–पु. बंद. बाँध मेड२ सेतु. आड२.
–काम–न. रचाअी (अिमारत की).
–वळी } स्त्री. खेत की सीमा
–बरोळी } दिखानेवाला टीला.
बाधक–वि. प्रतिकूल. बाधा करनेवाला.
बांधणावळ–स्त्री. बनाने की मजदूरी. बँधाअी.
बांधणी–स्त्री. रचना. रचाअी. गठन. बनावट. जिल्द. परिवेष्ठन१ (पुस्तक का).
बाधणें–क्रि. अ. प्रतिकूल होना. न पचना. अपचन से पीडा होना आडे आना. हानि पहुँचना.
बांधणे–क्रि. स बाँधना. बनवाना (मकान). रचना. सजाना. जकडना. रोकना. जुटाना. स्थापित करना. नियमित करना लपेटना.
बांधव–पु भाअीबंद. नातेदार. बंधुगण.
बाधा–स्त्री पीडा. दुःख१. विघ्न१. बाधा.
बांधा–पु गठन (शरीर की). हटौती. कद. बनावट२.
बांधा-बांध } स्त्री. बोरिया बँधना.
–बांधी } सँवारनेका काम. गठरी बनाना. सामान लपेटना.
बांधील–वि. बंधानी. नियमित.
बांधीव–वि. बनवाया हुआ. पक्का.
बांधेसूद–वि. गठा हुआ. सुगठित. सुरचित. सुघर. सुडौल.
बानी–स्त्री. अीख पेरनेपर अुसकी जूसी जमा करने का लोहेका बरतन (जिस में लगभग १६ गगरियां रस रह सकता है).
बाप–पु. पिता. जनक. बाप.
–घर–न. मायका१.

—जन्मांत } क्रि. वि. आजतक कभी.
—जन्मीं } उम्रभर में
—जादे—पु. बापदादा.
—शेटोची पेंड—स्त्री. चाहे जितनी, मुफ्त में मिलनेवाली वस्तु.
—रे—अव्य. बाप रे ! बाप रे बाप.
—लागून राहणे—बढ चढकर होना.
—(सावत्र)—पु. कठबाप. सौतेला बाप.
बापाचा माल—पु. हराम का माल. खालाजी का घर.
बापास बाप न म्हणणे—किसी की मुरौवत न रखना, किसी की लगी लिपटी न रखना.
बापडा } —वि. गरीब. दीन. अनाथ.
बापुडा } बिचारा.
—अव्य. भओ !
बाफळी—स्त्री. हिंगुपत्री (वनस्पति).
बाब—स्त्री. बात. विषय१.
बाब—स्त्री. जलनीम (वनस्पति)
—पु. पीले रग का भुनगा जो फसल को नष्ट कर देता है.
बाँब—पु. ध्वम्. बम. विस्फोटक.
बाबत } स्त्री. बात. विषय. बाबत-
बावद } संबध१.
—क्रि. वि. बारे में विषय में.
बाबर—पु. बडा भूत. अेक मुगल राजा.
—स्त्री. सिकुडा हुआ द्विदल धान्य का बीज.
बाबा—पु. पिता. बूढा. भओ. बालक.
—पुता करणें } पुचकारना.
—बाबा करणें } गिडगिडाना.

—लोक—पु. बालबच्चे.
—वाक्य—न. बापदादा की आज्ञा.
— —प्रमाणं—किसी के कथनपर अधविश्वास.
बाबिन—स्त्री. मूत लपेटने की घिरनी,
बाबुन्हा—पु. बाबुना (फूल).
बाबू—पु. बास. अकरा (बीज बोने का बाँस). बाँस की लाठी.
बाब्या—पु. प्यारा बच्चा बाबू का बिगडारूप.
बाभळ } स्त्री. बबूल१. कीकर१.
बाभुळ }
बाभळीची शेंग—स्त्री. सीगरी.
बाभळीस काटा लावणे—बदमाश को बदमाश कहना.
बायका—स्त्री. अनेक स्त्रियाँ. ('बायको' का बहुवचन)
—मंडळी—औरते. कुटुंब१.
बायकी—वि. स्त्री सबधी जनाना.
—शास्त्र—न. वह नियम, जो धर्मशास्त्र में न हो किन्तु रुढी से ज्ञात हो।
बायको—स्त्री. घरवाली. घरनी. गृहिणी. स्त्री पत्नी. लुगाओ. नारी. औरत.
—करणें—विवाह करना वहू घर में लाना.
—माणूस—न. स्त्री जात. अबला.
बायक्या— } वि. सदा स्त्रियों मे
बायल्या } रहनेवाला. पत्नी की आज्ञापर चलनेवाला. स्त्रियों के समान मटकनेवाला नपुसक.

बायसिकल–स्त्री. पैरगाडी.
बॉय स्काअुट–पु. बालचर.
बाया–पु. बायाँ (बाअें का तबला) पत्तो का घोसला बनानें–वाला अेक पछी.
–स्त्री (बहु) स्त्रियाँ. औरते.
बायोनेट–न. संगीन२. बर्छी२.
बार–पु. बंदूक मे ठूँसकर भरी बारूद. विस्फोट. धडाका. धमाका. फँकी (तमाखू, पान की). लबी छड. बहार२. लेख्य१. पंजी (दर्ज)
–अुडविणे–अचानक मैदान मारना.
–करणें–पजीयन (दर्ज करना).
–ठासणें } पान, तमाकू मुँह में
–भरणे } ठूँसना. बंदूक में–कारतूस भरना. पट्टी पढाना.
बारका–वि. छोटासा.
बारकाअी–स्त्री. } सूक्ष्म दृष्टि. छोटी
बारकावा–पु. } बातों की भी छानबीन कजूसी.
बारगळणे–क्रि. अ. निकम्मा होना. मर्यादा से छूट जाना. स्वच्छंदी बनना. लुढक जाना. ढुलकना.
बारगीर–पु. अश्वारोही सैनिक.
बारतोंडी–स्त्री आल (पेड).
बारदान–न. बारदाना१. सौदा रखने का बोरा. टाट१.
बारदानी–स्त्री. बरसाती बयार.
बारनिशी–स्त्री. पत्र-पंजी१. अुल्लेख पुस्त१. पत्रव्यवहार को दर्ज कर रखनेकी बही.
बारभाअी–पु. अनेकों का राज.

–चा कारखाना–पु. कुप्रबंध. चपले-बाजी२
बारव–स्त्री. बावली. कुआँ. जिस में सीढियाँ हों।
बारसे–न. जन्म के बारहवे दिन नामकरण विधि२. बारही२.
–जेवणे } नस नस जानना.
बारश्यास जेवणें } अधिक अनुभवी होना.
बारा–वि. बारह.
–खडी–स्त्री. ककहरा१. बाराक्षरी.
–बंदी–स्त्री. कुरती. कुर्ती.
–महिने तेरा काळ–क्रि वि. सदा. हमेशा. नित्य.
–वा–पु. बारहवाँ. बारही२ (किसी के मरने से बारहवाँ दिन).
–वाजणें–दिवाला निकलना. धज्जियाँ अुडना.
–वाजविणें–नाश करना धज्जियाँ अुडाना.
–वाटा करणे–भगा देना. बारह बाट करना.
– –मोकळ्या होणें–हर प्रकार से स्वतंत्रता. बारहबाट होना.
–गांवचा मुंज्या } आवारा. जिसका
–पिंपळाचा– } कोअी स्थान न हो.
–गांवचें पाणी प्यालेला–बडा धूर्त. चंट. बदमाश.
बारी–स्त्री. दो पहाडियो के बीच का भयंकर मार्ग१. बंदरगाह का घाट१. पारी.
–पु. तमोली.

बारीक–नि. बारीक. सूक्ष्म. सँकरा. छोटा. कृश. पतला.
–कातणें–बाल की खाल अुतारना. मीठी बातें कर धोखा देना.
–पाहणें–छोटी बातो में भी ध्यान देना.
–भोंवरी–स्त्री. मिर्चें (बेली).
–शंख–पु. कृमिशंख
–सारीक–वि. फुटकर. छोटीमोटी.
–हंसणें–मूँछो में हँसना.
बारें–न. मेड में छेद१. खेत१.
बाल–पु. बाल. केश. रोम. हथौडे का चपटा हिस्सा (सुनार का). –न. बालक१. शिशु१. बच्चा१. नन्हा१.
बालक–दे. बाल (नपु).
बालक्रीडा, – लीला–स्त्री. बच्चों का फुदकना. बालकों का खिलवाड.
–गोपाळ–पु. बालबच्चे. बालगोपाल.
–बुद्धि–स्त्री. नादानी. अज्ञान१. बालबुद्धि.
–बोध–वि. सरल. भोला. सज्जन. –स्त्री. देवनागरी लिपि. बालबोध.
– –घराणें–न. अच्छे चालचलन का परिवार१. शिष्ट,कुलीन घराना१.
–ब्रह्मचारी–पु. अविवाहित तथा स्त्रीसे दूर व्यक्ति.
–मित्र–पु. लंगोटी यार.
–विधवा–स्त्री. वह कन्या, जिस का पति रजोदर्शन होने के पहले मर जाय.
–वीर–पु. बालचर.
बालंबाल–वि. पूरी तरह.
बालिश–वि. अज्ञानी. मूर्ख.
–ता–स्त्री. लडकपन१. लडकखेला१.
बॉल–पु. गोला. गेंद. कंदुक.
बालंट–न. वृथारोप१. झूठा अभियोग१.
बालेकिल्ला–पु. पहाडी किले में अूंचा छोटा किल्ला. अत्यंत सुरक्षित मोर्चा.
बाल्या–पु. घर में रखा बाल-सेवक. छोकडा.
बाव–स्त्री. बडा कुआँ१. बावली. वापी.
बावचळणें–क्रि. अ. बौखलाना. पागल होना. बुद्धि भ्रष्ट होना. दुराचारी बनना.
बावचळलेला–वि. सिडी.
बांवची–स्त्री. बायची बकुची. बावची. ग्वार. ग्वारपाठा१.
बावटा–पु पताका२. झण्डी. बाहू. भुजा२.
–हकारणे–नाविको का झण्डी दिखाना.
बावन, बावन्न–वि. ५२. बावन
–कशी–वि. अत्यंत शुद्ध (सोना). पवित्र. निर्दोष.
बावरणें–क्रि. अ. भौंचक्का होना. घबराना.
बावरली गाय कांटे खाय–मरता क्या नहीं करता.
बावरलेला, बावरा–वि. बावला. पागल. घबराया हुआ.

बाबलें—न मस्तूल की तनियों की दो लकडियाँ. गुडिया२.

बावळट } वि. बावला. पगला. भौडा.
बावळा } मूर्ख. सिर्लबिल. बुद्दू.

बावें—न. पतवार का हत्था१.

बाशिंग—न. मटुक. कागज तथा झिल्लीसे बनाया हुआ मुकुट, जो वर तथा कन्या को विवाह में, तथा भादो की अमावस को बैलो के सिर, पहनाया जाता है। सेहरा.

—बळ—न. ब्याह के लिअे भाग्य का बल.

बाष्कळ—वि. वाहियात. झूठा. अुच्छृंखल.

बाष्प—न. भाप२. भाफ२ (गला भर आने की स्थिति मे). रुकावट.

बास } पु. बाँस. औख की अेक जाति.
बास } जानवर की रीढ का चमडा

बासष्ट—वि. बासठ. ६२.

बासन—न. आच्छादन१. आवरण१. बस्ता१. बडा बरतन.

बासुंदी—स्त्री. बसौंधी. रबडी.

बाहणे—क्रि. वि. बुलाना. पुकारना. अुठाना (कमान आदि).

बाहवा—पु. अमलतास (बृच्छ).

बाही—स्त्री. बाँह. दरवाजे की चौखट के खडे खम्भे.

बाहु—पु. बाहु. भुजा२. हाथ. बाँह२.

—पाश—पु. कौरी२. ओल२. गोद२. क्रोड१. समकोण त्रिभुज का पाया.

बाहुला—पु. गुड्डा

बाहुली—स्त्री. गुडिया. पुतली (आंखकी)

बाहुले—न गुडिया२ खिलौना१.

बाहुल्य—न अधिकता२. बहुलता२. बाहुल्य.

बाहेर—क्रि. वि बाहर. छोडकर

—काढणें—निकाल बाहर कर देना. निकलवाना

—ख्याली—स्त्री. व्यभिचार१
 —वि व्यभिचारी. छैला.

—गावी—क्रि. वि. दूसरे गाँव को

—चा—वि. बाहर का पराया
 नाअी१. भगी१

—ची—स्त्री. रजस्वला

— —पीडा—स्त्री अुपदंश१

—बाधा—स्त्री. भूतबाधा२

—जाणे—शौच या पेशाब का जाना. बाहर जाना

—पडणे—त्याग करना.

—येणे—गुल खिलना

बाह्यात्कारी—क्रि. वि अूपरसे. दिखावे में.

बाळ—बालक. नन्हा.

—कडू—न. घुट्टी२ कालीकटकी२.

— —असणे—घुट्टी मे पडना.

—गोपाळ—पु. लडकेवाले बाल बच्चे. बालगोपाल

—टोंक } पु. बगुला.
—ढोंक }

—बोध कित्ता—खुले मन से काम शुद्ध हृदय से बरताव.

— —वळण—सनातनी परिपाटी का चालचलन.

-बोधी-स्त्री. देवनागरी.

-मुकी-स्त्री. प्रीतिभोज ने छिपाकर अलग रखी बानगी (अंत में दिखाकर खाते है; जो न बचा सके अुसे डाँड देना पडता है)

-वेखड-न. पोहकरमूल १. वच १.

-हिरडा-पु. छोटी हरड २. हर्रं.

बाळगणे-क्रि. स. सम्हालना. पालना. समेटना (पैसा).

बाळंत-क्रि. वि. जच्चा. प्रसूत

-घर-न. प्रसूति का कमरा १. जच्चाघर १.

-चूडा-पु. प्रसूत होकर सवा महिना होनेपर नयी चूडियाँ पहनाना.

-निंब-पु नीम १

-पण-न. प्रसूति २ प्रसूताकी सेवा. टहल

-बोळ-पु. काला बोल. बोजाबोल.

-विडा-पु. बच्चे के नामकरण के दिन प्रसूता को भेट

-शेप } स्त्री. सोया
-शोप }

-संतोष-पु. बैसगडका

बाळसे-न. शिशु के बदनपर पुष्टता २ गलफुल्लता २.

-दार-वि. गलफुल्ला. भरा हुआ. प्यारा और सुदर.

बाळंतीण-स्त्री. अलवाँती. प्रसूता. जच्चा.

बाळतें-न. शिशु के लिअे आवश्यक वस्त्र १.

बाळी-स्त्री. कन्या. युवती. झूमका १. बाली.

बिकट-वि औघट. कठिन. दुर्गम. अटपटा. दुस्तर. घनघोर.

बिंग-न. कमी २. दोष १. रहस्य १. अेक मछली २.

-बाहेर काढणें-भंडाफोड करना.

- -फोडणें-कलअी खोलना. रहस्य प्रकट करना.

बिगर-अव्य बिना. वगैर.

-अियत्ता-स्त्री. शिशुवर्ग.

बिगार-स्त्री. बेगार. हठात् कराया गया काम १. बेमन का काम १.

बिगारी-पु. बेगार के लिअे नियुक्त मजदूर. कुली

बिगुल-पु. कडाल. तुरही २.

बिघडणे-क्रि. अ. बिगडना, खराब होना. सडना. न बनना. दूषित होना.

बिघा-पु. } बीघा. बीस बिस्वेका
बिघोटी-स्त्री. } माप. महाराष्ट्र में ३९०० वर्ग गज.

बिघाड-पु खराबी २. हानि २. मनमुटाव १. अनबन. खटपट २.

बिचकणें-क्रि. अ. चौंकना. भडकना. डर जाना.

बिचकावणें-क्रि. स. चौकाना. घबराना. डराना.

बिचवा-पु. टेढा खंजर. बिछुआ. खंकाली (झाडी).

बिचारा-वि. बेचारा. बापुरा दीन. पामर.

बिछाअीत–स्त्री. बिछायत.
बिछावन१. आसन१.
बिछाना–पु. बिछौना. बिस्तरा.
बिजक–न. बीजक१
बिजन–न सामूहिक हत्या२.
–वि. कत्ल. बिजहन.
बिजवट–न. वीर्य१. बीज१.
सतान२.
बिजवर–पु दुहाजू.
बिजवरा–पु. सिर का अक गहना.
बिजागरी–स्त्री }कुलावा१.
बिजागरें–न. }कब्जा१. चूल२.
बिजिक }न ताश का अेक खेल.
बिझिक }
बिटटी–स्त्री. अमोरी. कटू करजा मे खेलते हुअे अेक साथ अुठायी जोडी बीड(पैसों की). गड्डी. पीली कनेर का बीज१.
–चे झाड–न. पीला कन्हेर१.
बिडलोण–न. बिरिया संचरनोन१. कटीला नोन१.
बिडवअी–पु. छावनी प्रमुख. रक्षक.
बिडा–पु लच्छा. पुलिंदा. टीला.
बिडी–स्त्री. वेडी.. बधन१. बाधा. बीडी(तमाखू की).
बित्तबातमी–स्त्री ठीक सवाद१. पूरी खबर.
बित्तू–पु. कौडियो का अेक खेल.
बिथरणें–क्रि अ. बिगडना. बहक जाना.
बिंदली–स्त्री. बालक के हाथ में चपटा कंगन१.
बिदागी–स्त्री. पारितोषिक१. दान१ (किसी विशेष कार्य के करने पर). पुरस्कार.
बिंदु–पु बूंद२. सीकर. जल–कण. बिंदु.
–चा सिंधु करणे–तिल का ताड बनाना.
बिन–क्रि. वि. बिना. न.
–घोर }क्रि. वि. निश्चिन्त. सुरक्षित.
–घोक }
–तक्रार–क्रि. वि. चुपचाप.
–तारी–वि. अतन्तु.
–तोड—वि. निरपवाद. निर्दोष अकाटय. बाँक. करारी. अचूक.
–स्त्री. चौपड में करारी हार.
–दिक्कत–क्रि. वि बेधडक. बेरोक. निरंकुश.
–धोक–दे. बिनघोर.
–भाडयाचें घर–न. कारागार१. जेल१.
–शर्त–वि. अनिर्बन्ध. संपूर्ण (आत्मसमर्पण)
बिनसणें–क्रि. अ. स. बिगडना. अनवन होना. फिसफिसाना (योजना). व्यर्थ होना.
बिनामी–वि. बनावटी. दूसरे के नामपर.
बिनी–स्त्री. हरावल चौखटका अूपरी हिस्सा१.
–चा–वि. अग्रगण्य. अग्रसर.
बिंब–न. मण्डल(सूरज का). परछाअी२. केंद्र१. प्रतिपाद्य अर्थ. मूर्ति२.

बिंबणें–क्रि. अ. अंकित होना (मनपर). प्रभावित होना.

बिबल–पु. मुस्ता. मोथा.

बिबवा } पु. भिलावाँ. भेला.
बिब्बा }

–घालणें–रोडे अटकाना. अडगा लगाना.

–चिडणें } –फफोले होना (भिलावें
–येणें } से). चिढना.

–फांसणें–बिगाडना.

बिबळा–पु. विजयसार (पेड)

बिंबाफल–न. कुंदरू१,

बिंबाधरा–स्त्री लाल ओंठवाली सुंदरी.

बियाणें–न. बिया१. बीज१. बीजा१. वीर्य१.

बिरडी–स्त्री. } अँखुआ फूटा हुआ
बिरडें–न. } भटमासु या निष्पाव का दाना घुडी. मथनी की रस्सी.

बिऱ्हाड–न. रहने की जगह२. भाडे का मकान१. परिवार१. पारिवारिक आवश्यक सामान१.

–आटोपणें–खटिया बिस्तर अुठा जाना. चल बसना.

–करणें–घर बसना.

–करू–पु. किरायेदार.

–बाजलें–न. बोरिया बंधना. खटिया बिस्तर.

बिल–न. बिल१. विवर१. देयक१. विपत्र१ (विनिमय पत्र). विधेयक१. प्रस्तुत विधि२

बिलकूल–क्रि. वि. पूरी तरह. बिलकुल.

–नाही–रंच भी नहीं. बिलकुल नही.

बिलगणें–क्रि. अ. चिपकना. कसकर गले मिलना. अरुझाना.

बिलदर–वि. पक्का. धूर्त. घुटा हुआ. घाघ. हरामी.

बिलबिलीत–वि. बहुत नरम फिसफिसा. अधिक पका हुआ.

बिलमोगरा–पु. घुघरु मोतिया

बिलवर–पु बिलौर. सोने के कंगन चूडिया विशेष.

बिलंबी–पु. तमरुग

बिल्ला–पु. चपरास का काँटा तमगा. पदक.

बिल्लु–पु. धौर. भिर्रं (वृक्ष).

बिशाद–स्त्री. बिसात. सामर्थ्य हस्ती. औकात. मजाल. हिम्मत.

बिस्तरवार–पु. गुरुवार. बृहस्पतिवार

बी–स्त्री. बीया१. गुठली. लहसुन की कली.

बीं–न. बीज१. बिया१.

–बीयाणे–न. बोने के लिअे सुरक्षित अनाज. कंद, पौधा आदि

–तसा अंकुर–जैसा बीज वैसा फल.

बीज–स्त्री. द्वितीया (तिथि)
–न. बीज१. वीर्य१. मूल कारण१. गूढ अभिप्राय१.

बीजक–न. बीजक१. चलान१.

बीट–पु, विभाग. चोकन्दर. चुकंदर.

बीड–न. कांती लोहा१. ढलवां लोहा१. ठीहा१

बीत ओळ–स्त्री. कागज के दोनों और हाशिया छोडने की लकीर.
बीरबावटा–पु. बीर बहूटी२.
बीरवांगे–न. टमाटर१.
बीहि–पु. बीही. बिलु. काश्मीरी नासपाती.
बीळ–न. कमची२ (बाँस की). बिल. बाँबी२. सुखिर१ (साँप का).
–पाडणे–लग्गा लगाना.
बुक–न. पुस्तक२.
– सेलर–पु. पुस्तक विक्रेता.
बुकणी–स्त्री. बुकनी चूर्ण१
बुकलणे–क्रि. अ. घूंसे मारना
बुक्का–पु. घूंसा. मुक्का. अगरबत्तीका चूर्ण.
बुक्की–स्त्री. घूंसा१. मुक्का१.
बुगडी–स्त्री. स्त्रियोका अेक कर्ण-भूषण अेक मिर्च. अेक चावल.
बुचकळणें–क्रि. अ. स. अेकदम डुबोना. भिगोकर निकालना.
बुचकळा–पु. असमजस२ दुविधा२ अुधेडबुन२.
बुचकळयात पडणे–हकबकाना. हक्का बक्का होना. असमंजस में पडना.
बुचकुळी–स्त्री. गोता१. डुबकी.
बुचका–पु. गुच्छा. लच्छा. पुंज.
बुचडा–पु. जूडा१. खडवा.
बुच्चा–वि. बूचा. कनकटा.
–कारभार–पु. अनधिकार चेष्टा२.
बुजगावणें–न. हौआ१. बिजूका१. बिजूखा१.

बुजट } वि. डरपोक. लजोर. लजीला.
बुजरा }
बुजणे–क्रि. अ. भर जाना. बद होना. भडकना.
बुजविणें–क्रि. अ भरना. बंद करना.
बुजबुजाट–पु. विपुलता२. अधिकता.
बुटका–वि. नाटा. ठिगना. छोटे कद का.
बुटकुली–स्त्री. बटलोअी. घंटी लुटिया. छोटा बटुआ१ (दाल चुराने का पात्र).
बुटबेंगण–वि गुलगोथना.
बुटकुळी–स्त्री. डुबकी. गोता१.
बुट्टा–वि. ठिगना नाटा.
–पु बेलबूटे की बूद.
बुट्टी–वि. नाटी.
–स्त्री. बूटी. भग. जडी.
–स मारणे–नागा करना छटकना.
बुट्टेदार–वि बूटेदार.
बुडकुली–दे. बुटकुली.
बुडखा–पु. तना मूल. जड२. आधार.
बुडणे–क्रि. अ. डूबना. निमग्न होना चौपट होना. चूक जाना. अथवना.
बुडता–वि. घाटे में रहनेवाला.
–पाया–पु. अवनति का प्रारंभ.
बुडबुडा–पु. बुलबुला. बुल्ला
बुडवणूक–स्त्री. अध.पात१. नाश१. डुबोना गरकाव१.
बुडविणें–क्रि. स. डुबोना. चभोरना भिगोना. धोखा देना.
बुडव्या–वि. डुबोनेवाला. कलंकित करनेवाला.

बुडी–स्त्री. डुबकी. गोता१. वह गढहा, जिस में कुम्हार का पहिया घूमता है । सागर के तल में लगाया मछली पकडनेका जाल.

बुडीत–न. घटती खाता१. घाटा१. (व्यापार मे) –वि. अपलेखित.

–कूळ–न दिवालिया असामी१.

–खत–न. मृत प्रलेख१. वह ऋण-पत्र जिसकी अवधि समाप्त हो चुकी हो।

–खर्च–पु अनुत्पादी व्यय.

–खाते–न. दिवालिया असामियोंका लेखा.

बुडूख–न. तना१. मूल१. जड२.

बुदबळे–न शतरज की बाजी२.

बुदी–स्त्री. बुदिया. बुनिया.

–चा लाडू–पु बुदिया. लड्डू.

–पाडणें–बुदिया बनाना.

बुद्धि–स्त्री. बुद्धि. समझ. अक्ल. विचार१. जी (बदलना). मन१, अुपाय१. होश१. ज्ञान१. प्रज्ञा. विवेक शक्ति.

–कौशल्य–न. बुद्धि की पहुँच२.

–गम्य, –ग्राहय–वि. जो बुद्धिसे जाना जा सके

–चापल्य–न. बुद्धि की तीव्रता२.

–पुर:सर, –पूर्वक–क्रि वि. जान–बूझकर,

–प्रामाण्य–न. अपनी बुद्धि के निर्णय को ही मानने का भाव.

– –वाद–पु. हेतुवाद.

–बळ–न. शतरंज१. समझदारी की मात्रा२.

–भेद–पु बुद्धि मे संदेह. द्वेष.

–भ्रंश–पु. क्षणिक पागलपन.

– –होणें–अक्ल मारी जाना. अक्ल पर परदा पडना.

–मंद होणें, –मांद्य–न. बुद्धिका सठियाना. विचार–शक्ति दुबली होना.

–मंत, –वत, –मान्, –वान्–वि. बुद्धिमान्. चतुर. समझदार होशियार.

–योग–पु. निष्काम कर्मयोग. ज्ञानयोग.

–वाद–पु. विवेचनसहित अुपदेश.

–विलास–पु. कल्पना की अुडान.

बुद्ध्या–क्रि· वि. जानबूझकर.

बुद्रंज–पु. बुद्रंग (पेड).

बुद्रुक–वि. वृद्ध बूढा. पूज्य. बडा गाँव (दो समान नाम के गाँवों में).दुबला.

बुधला–पु. कुप्पा.

बुधली–स्त्री. कुप्पी. मशाल पर तेल अुंडेलने की झारी.

बुबुळ, बुबूळ–न. नेत्रपिंड. पुतली (आँख की)

बुभुक्कार–पु वानर जाति के लोगों की हुमकने की ध्वनि. हुप.

बुभुक्षित–वि. भूखा. लालायित.

बुरखा–पु. घूंघट. बुरका. परदा, ओट२. आड२. छिपाव१.

बुरणूस–पु. नमदा. कम्बल.

बुरबुर–स्त्री. गुर्राहट बडबडाहट. कुडबुडाहट. बूंदाबांदी.

बुरशी–स्त्री खमीर१. सडाव१. काओी. मठ (दाँत का).

बुरसटणें } क्रि. अ. गदा होना. काओी
बुरसणें } जमना. खराब होना.

बुरा–पु. बूरा (शक्कर) कच्चा अन. –वि. बुरा.

बुरूज–पु. बुर्ज. गुर्ज. गरगज घूगसा. धरहरा. अटाल.

बुरूड–पु. बाँसफोडा.

बुल्ली–स्त्री बच्चे की जननेंद्रिय२.

बुवा–पु. पुरुष. साधु. संत. –अव्य. भओी !

–बाजी–स्त्री साधुत्व का ढकोसला.

बुळबुळीत–वि. गिजगिजा. नीरस.

बुळा–वि. षंढ. नपुसक. ढीला.

बूच–न. डाट१. काग१.

बूज–स्त्री. आदर१. क़दर. स्मृति

बूट–पु. कसीदे में बेलबूटे. युक्ति२. सूझ२. बूट (चमडे का).

–कातरणे–षडयंत्र करना.

बूड–स्त्री. घाटा१. हानि. –न.–पेंदी२. पेंदा१. तली२.

–टेकणे–थोडा बैठना.

बृहती–स्त्री. बडी कटाओी. बरहटा. गाड. विश्वावसू की वीणा.

बृहस्पति–पु. देवों के गुरु. पाँचवाँ ग्रह. अुत्तम वक्ता. अक्ल का दुश्मन.

बे–वि. दो (पहाडे बोलने में). –अुपसर्ग. नहीं.

–कायदा– } वि. अवैध.
–कायदेशीर }

–गुमान–वि. अुन्मत्त. अुद्दण्ड. बेफिक्रा.

–चव–वि. फीका अलोना. अस्वादु.

–चिराख–वि वीरान. निर्जन. अुध्वस्त.

–चैन–वि. बेचैन. अस्वस्थ. अकल.

–छूटपणा–अनिबंध बरताव. स्वैराचार.

–जबाबदार–वि. बिना दायित्व का.

–जार–वि. हैरान. परेशान.

–डर–वि. निर्भीक.
–न अेक जगी जहाज

–डौल–वि. कुरूप. बेढगा.

–ढब–वि. भद्दा. बेढगा. विचित्र.

–ताल–वि. स्वैर. स्वच्छन्द. बेताल. (गाने में).

–दम–वि. बहुत (पीटना).

– –मारणें–हड्डी तोडना हड्डी गढना.

–दाणा–पु किशमिश२.

–धडक–क्रि. वि. बेधडक. बेरोक. निर्भय. छूटतेही. बेशक.

– –बोलणे–हाँक पुकार कर कहना.

–परवा–वि. बेफिक्र अुदासीन. अुजड्ड. लापरवाह.

–फाम–वि. असीम. अमर्याद. मस्त.

–फिकिर–स्त्री. निश्चिन्त. अुदासीन.

–बंदशाही–स्त्री. कुप्रबध का राज. अंधेरनगरी. अंधेरखाता१. अराजक.

–बनाव–पु. अनबन२. मनमुटाव.

– –होणें–मन में गाँठ पडना.

–लगाम–वि. स्वैर. अनिर्बन्ध.

—वारशी—वि. लावारिस. अनध्यर्थित.
—शरम—वि. निर्लज्ज पाजी.
—शुद्ध—वि. बेसुध. बेहोश.
—सनदशीर—वि. अवैध.
—सुमार—वि. असीम. अमर्याद. अमाप. अपरिमित
—सूर—वि बेसुर. बेमेल.
—हतर—वि. बहुत. अच्छा परवाह नहीं.
—होष—वि. मस्त. मतवाला.
बे—न. बकरी की आवाज.
—करणें } हार मान जाना. चीं ची
—म्हणणें } करना.
बेकी—स्त्री. फूट. दलबन्दी. सम संख्या.
बेगड—स्त्री. जस्ते की झिल्ली.
बेगडी—वि. नकली. दिखावटी.
बेगमी—स्त्री. पर्याप्ति. संग्रह१. प्रबंध१
बेगरूळ—वि बावला. बुद्दू.
बेच—न. लम्बी तिपायी२. लम्बा. काष्ठासन१. न्यायसमिति२.
बेचकी—स्त्री. } अंटी२ घाओ२.
बेचकें —न } दो फाँक२.
बेचन—न. बिक्री२.
—घेणें—खरीदना.
—देणें—बेचना.
—पत्र—न. बिक्री लेख१.
बेचाळीस—वि: ४२. बयालीस.
—अुद्धरणें—गालियों पर मुख खोलना.
—चा अंक असणें (पत्रावर)—पत्र में मौत के समाचार होना. केवल व्यक्तिगत पत्र होने का चिन्ह लिखना.

बेट—न. द्विप१. टापू१. चफाल२. अेक ही जात के पेडों का समूह.
बेटकुळी—स्त्री. मेंढक१. मेंढकी. बाँह या पिंडरी का पुट्ठा.
बेटी-व्यवहार—पु. कन्या का आदान प्रदान (ब्याह में)
बेंड—न. गूमडा१. फोडा१. सूजन१. विस्फोट१. गुप्त बात२.
—फुटणें—भंडाफोड होना. भेद खुलना.
बेडका—पु खखार. गाढा थूक. कफ. बलगम.
बेडकी—दे बेटकुळी.
बेडा—पु. पूर्ण पकी सुपारी. दो पत्थरो के बीच छोटा टुकडा (रचाअी में).
बेडी—स्त्री. बेडी. हथकडी. जंजीर. शृंखला. बला. बधन. रुकावट.
बेडूक—पु. अजिर. मेंढक. दादुर.
बेडें—न गोशाला२. खावें में रखा मार्ग१.
बेणणे—क्रि. स. मोथा हटाना.
बेणवाजा—पु. संघवादन१. वृंदवाद्य१. वाजा१.
बेणें—न. बीज१ (बोने का).
बेत—पु. अिरादा. विचार. योजना२. आयोजन. बेंत. पक्वान.
बेतणें—क्रि. अ. बीतना. ब्योंतना. थप्पड जमाना.
बेताचा—वि. आवश्यकता—भर. अनुकूल. अनुरूप. अुचित. प्रमाण-बद्ध. कुछ कुछ. पर्याप्त.
बेतबात—पु. टीपटाप. प्रबंध.

बेताबेतानें–क्रि. वि. धीरज के साथ. संयम से (काम लेना).
बेदर–स्त्री. सुरल. सिआली.
–बेल–पु. कामराज.
बेंदूर–पु. बैलों की पूजा का त्यौहार (असाढ, सावन या भादो की अमावस को).
बेने-अिस्रायल–पु. यहूदी व्यक्ति (यह जाति पुरोगामी, शिक्षित, तथा प्राय. बम्बअी प्रान्त की नागरिक है).
बेंबट–न. बडी तुदी२.
बेबादम–स्त्री. पित्ति (वेली)
बेंबी–स्त्री. तुदी. नाभि.
–च्या देठापासून–हृदय तल से. पूरी शक्ति लगाकर
–चे अुखळ होणे–अच्छे खाने से तोंद बढना.
बेरणी–स्त्री. दूसरी बार जोताअी.
बेरकी–वि. घुटा हुआ.
–स्त्री. अेक घास.
बेरग–पु. किरकिरा मजा.
बेरड–पु. अेक जाति२.
–वि. बदमाश. निर्लज्ज.
बेरी–स्त्री. तेल, घी की गाद. तलछट.
बेरीज–स्त्री. जोड.
बेल–पु. बेल (पेड और फल). घोडे का अेक रोग.
–घालणे–व्यर्थ घूमना.
–भंडार–पु. प्रभु की मूर्तिपर चढाया बेल तथा 'भंडार' (हल्दी)
– –अुचलणे–बेलभडार अुठाकर शपथपूर्वक प्रतिज्ञा करना. हलफ अुठाना (किसी मुहीम का दायित्व लेने पर).
–खरूज–स्त्री. फोडेवाली खुजली.
बेल तेल–न. तीसी का अुबाला हुआ तेल१.
बेलदार–पु. बेलदार. ऑड. अिस नाम की अेक जाति२.
बेलवागे–न. टमाटर१
बेलाशक–क्रि. वि. बेशक. बेधडक.
बेलिफ–पु. कुर्क-अमीन.
बेल्लोटी–स्त्री. श्रीबर१. बेविन१.
बेवडा–पु. देशी मद्य.
बेशुद्ध–क्रि. वि. बेहोश. मूर्छित.
–होणें–बेहोश होना. गश खाना.
बेसन–न. बेसन१. आलन१.
बेहडा / बेहेडा–पु. बहेडा (पेड और फल). नौकरों की नियुक्ति, वेतन आदि विषयों की सूची.
बेहाय–क्रि. वि अत्यंत. अति.
बेळकें–न. अटी२. दो फाँकोंवाली लकडी
बेंगण–न. बेंगन१. भटा१.
बेंगणी–वि. अरगवानी. बैंगनी (रंग)
बैठक–स्त्री. बैठने का काम. बैठक (व्यायाम). अधिवेशन१. सभा कजावा१ (अूँटपर बैठने की जगह). मिलकर विचार१. आसन१. दालन१. चौपाल१. पंचायत. बैठक (लगाना). महफिल

–मारणें–पलथी मारकर बैठना. बैठक लगाना.
बैठा–वि. बैठा हुआ. घर बैठे.
–गुणाकार–पु. बिना लिखे गुनन क्रिया२.
–पगार–पु. निवृत्त वेतन.
–पहारा–पु. बैठकर निगरानी२.
–भागाकार–पु. भागा का अेकदम फल लिखने का ढंग.
बैठी कीर्द–स्त्री. विवरण पुस्त१. अवधी का लेखा लिखकर शेष निकलने की बही. खतियौनी.
बैरागी–पु. विरक्त. साधु.
बैल–पु. बैल. बलीबर्द. सांड. अनपढ. अुजड्ड. अंश(शेअर) का भाव बढानेवाला.
–गाडी–स्त्री. छकडा१. बैलगाडी. सगड.
बैलांची झुड–स्त्री. हलिया. झुण्ड.
बोकड–पु. बकरा. अज. भेड.
–दाढी–स्त्री. केवल ठोढीपर बढनेवाले बाल१.
–बीज–पु. अपने भाअी बहनों को गंदी गालियाँ देनेवाला व्यक्ति.
बोकणा–पु. बडा फंका. मुंहभर कौर.
–भरणें–मुंह में ठूंस लेना. हबकना.
बोका–पु. बिल्ला. बिलाव. मोटा ताजा व्यक्ति.
बोकाळणें–क्रि. अ. बोखलाना. प्रचण्ड होना. वेगसे फैलना. धूम मचाना.
बोकांडीस बसणें–छातीपर चढकर बैठना. मढा जाना. गले मढा जाना.
बोके संन्यासी–पु. बगुला भगत. ढोंगी साधु.
बोखा–पु. अंकुर. कल्ला. तुर्रा.
बोखाडा–पु. करेरुआ. बिषडोडी
बोगदा–पु- पहाड के पेट से निकाला सुरंग. तहखाना(बदियों के लिअे).
बोंगा–पु. अधखिला फूल२. तोंद फूला हुआ पेट. बढा हुआ पेट (गर्भिणी का). धोती या साडी की तहों का पेडू के पास बना बोझ.
बोंगाड्या–वि. हरबोंग. गँवार. घोंघा(व्यंग).
बोघोणे–न. पतीला१ (चौडे मुंहका)
बोंच–स्त्री. किरकिरी. चुभने का भाव१. गाँस(काँटेकी). वेदना.
बोचक–वि. बक्की. वाचाल. गँसीला. खटकनेवाला.
बोचकारणे–क्रि. अ. खरोचना. खरोंटना. खुरचना. नाखूनों से, पंजेसे छीलना.
बोचकें–न. पोटली२ गठरी२ पोटरी२.
बोचणी } स्त्री. कसक(जी मे).गाँस.
बोंचणी } अखर. खटका१.
बोचणे–क्रि. स. अखरना. खलना. चुभना. खटकना. गडना.
बोचरखिंड–स्त्री आगे के दो दाँतो में बडी दरार. खंडित दतपंक्ति.
बोचरा–वि दंतविहीन. खोडे दाँतवाला. खोडा.
बोचा–पु. चूतड. गाड२.
बोज–पु. महत्त्व१. शान२. प्रतिष्ठा२.

बोजड–वि भारी भरकम. ढीलाढाला. बेढगा. गोबर गणेश.

बोजवारा–पु दुर्दशा२. दुर्गति२.

बोजा–पु बोझ भार ऋणभार. हक (सपत्तिपर) चावल का मद्य.

बोट–स्त्री नौका जहाज१. जलयान१.

–न. अगुली२ अगुली अगुल१.

–खत–न भिन्न भिन्न पदो तथा विभागो का स्पष्ट करनेवाला लेखपत्र.

–चेपा } वि कुछ जोर लगाने से
–चेपे } फिसलनेवाला. कुछ नरम.

–दाखविणे–(पर) अुगली अुठाना.

–शिरकणे–(कहां) सीग समाना.

–वान–स्त्री. अुगली के पोरोंपर बनाओ रुआ की बत्ती

बोटावर नाचविणे–अुगलियोंपर नचाना.

बोटे मोडणे–अुगलियाँ चटकाना.(से) जलना. कोसना.

बोटे डोळ्यात घालणे (ज्याची त्याच्या)–अुसी को जूतों से अुसीका सर गंजा करना.

बोटाची (या) थुकी त्या बोटावर करणे–काकाक्षिगोलक न्याय.

बोटावर बोट चढविणे–अडी मारना.

बोडका–वि. नंगे सिर

बोडकी–स्त्री. वह विधवा, जिस का मुडन किया हो.

बोडकें–न. सिर१. सर (क्रोधसे)

बोडण–न. स्त्रियो की अेक धार्मिक विधि (कुलदेवता के लिअे किया जाता है। पाँच सुहागिने और अेक कुँवारी, अेक बडी परात में दूध, दही, बडे, भात, रोटियाँ, मधु आदि वस्तुअें, अेक साथ फेटती हैं।)

बोडनी } स्त्री. मुडन१. फजीहत
बोडणी }

बोडणे–क्रि स सिर घोटना मूँडना. ठगना फटकारना.

बोंड–न बोजकप१ बोंडी२ कली२. पकोडा१ चुचुक१ स्तनाग्र१. शिश्नाग्र१.

बोडद–न नौका का अेक पासा१.

बोडखा–वि. नगे सिर

बोडले–न. बच्चे को दूध पिलाने का, गौके कान के आकार का, पात्र.

बोडल्याने दूध पिणे–दूध पीता बच्चा होना. दूध का बच्चा होना.

बोडशी–स्त्री दे. बोड.

बोडा–पु. लड.

बोडी–स्त्री दे. बोड.

बोथट–वि. भोथरा गोठिल कुंठित.

बोथटणे–क्रि अ भोथरा होना. कुंठित होना. शिथिल होना.

बोथरविड–स्त्री खोडे दांत१.

बोथाटी–स्त्री दोनो ओर लट्टू लगायी लाठी.

बोंदरी–स्त्री रुओका बोरा१ (लगभग १॥ मन).

बोध–पु. अुपदेश. ज्ञान. समझ२. जागरण: अुपलब्धि२.

—गम्य—वि. जो बुद्धि से जाना जा सके.
—पर—वि. बोधनीय. अुपदेशपरक.
—शक्ति—स्त्री. जँचा देने की सामर्थ्य.
बोधक—वि. वाचक.
बोधला बाबा—पु. गुलगुथना. मोटाताजा व्यक्ति.
बोनस—पु. अधिलाभांश.
बोब—न. नौका में अगला पाल१. गलही का (अगले हिस्से का) मस्तूल१.
—स्त्री. अुलटे हाथ से ओठों पर आघात कर निकाली ॐ आवाज (विशेषतः होली के अवसर पर). कोलाहल१. पुकार.
—मारणे—शोर मचाना. शखध्वनि करना हलदीगुड पीना.
—मारली(काय)—कौनसा तीर मारा.
बोंबलणे—क्रि. अ. चिल्लाहट मचाना. ढारें मार कर रोना. गलगंजना.
बोबल्या गणेश—पु. बक्की. बकवादी. अभद्रभाषी.
बोंबाबोंब—स्त्री. धूम. चिल्लपों. कोलाहल१.
बोबडकांदा—वि. तोतला.
बोबडा—पु तुतलानेवाला. तोतला. अधपका.
बोबडी—स्त्री घिग्घी
—वळणें—घिग्घी बँधना.
बोंबील—पु. अेक मछली२. सूखी मछली२.
बोभाटा—पु. चखचख२. सुगसुग२
—होणें—बात फैलना. पुकार पडना.
बोयरा—पु. तैरता पीपा (सागर में भय की जगह दिखाने के लिअे)
बोर—न. बेर१.
—स्त्री. बेर का पेड.
—कूट—न. बेर सुखाकर बनायी बुकनी (रायते के लिअे).
—न्हाण—न. होली के दिन अेक वर्ष के बच्चे को दराख, मुरमुरा तथा मिठाअी मिलाकर नहलाने का काम.
—माळ—स्त्री. बेर के आकार के सोने के दानों का हार.
बोरी—स्त्री. बेर का पेड.
बोरू—पु. नरकट. सरकंडा.
बोर्ड—पु. तख्ता. फलक. गण (मण्डल)
बोर्डिंग—न. छात्रावास१ (भोजन तथा वसतिगृह१).
बोऱ्या—पु. दुर्दशा२. फजीहत२.
बोल—पु. भाषण. कथन. वचन. बोल कौल. अुक्ति२.
—का—वि. अच्छा बोलनेवाला.
—घेवडा—वि. वाचाल. बकवादी
—लावणें—दोष देना. अभियोग लगाना.
—बाला—पु. जय-जयकार. अभ्युदय. दबदबा, बोलबाला.
—भांड—वि. झगडालू.
बोलाचाली—स्त्री. कहासुनी. विवाद१
बोलाचीच कढी बोलाचाची भात—मिस्सों से पेट भरता है; किस्सों से नहीं !

**बोलांत बोल नसणें**—बोलनेका ठिकाना न होना. चाहे जो बकना.

**बोला फुलास गांठ पडणें**—काकतालीय न्याय. संयोग की बात होना. बिल्ली के भाग से छींका टूटना.

**बोलकेपणा**—पु. वाक्पटुता२. सिट्टी२.

**बोलणें**—क्रि. अ. बोलना. बदना. गालना. बात करना. कहना. अप्रसन्न होना.

—न. बातचीत२. बोलती२

—फिरविणें—बात पलटना. बात चबा जाना.

**बोलतां बोलतां**—क्रि. वि. बात की बात में चटपट.

**बोलून घेणें**—हरफ आना (अनुचित बरताव से). फटकार पडना.

**बोलण्यावर जाणें**—(का) विश्वास करना.

**बोलण्यावरून बोलणें (येणे) वाढणें**—बात बढ जाना, बात पर बात आना.

**बोलणें चालणें**—न. बातचीत२. बतकही२.

**बोलून चालून**—क्रि वि. प्रकट है कि, साफ साफ. किसी दशा में.

**बोलेल तो करील काय**—गरजा सो न बरसा.

**बोलट**—पु. सिटकनी२ (दरवाजे की). अँकुडा. पायजा.

**बोलाविणें**—क्रि. स. बुलाना. पुकारना. हुंकारना बुलवाना. टेरना.

—न. बुलावा१. निमंत्रण१.

**बोलावणेंकरी**—पु. टहलुवा. हुंकारी.

**बोली**—स्त्री. बोली. अलिखित भाषा. अुपभाषा. करार.

—बोलणें—मूल्य बदना.

**बोवा**—दे. बुवा.

**बोहणी**—स्त्री. बोहनी. प्रथम बिक्री.

—चे प्रहरीं—प्रारंभ ही में. सबेरे सबेरे.

**बोहरी**—पु. लोहे के चीजों का, प्रायः मुसलमान, व्यापारी.

**बोहले**—न. विवाह—वेदी२.

**बोळ**—पु. कूचा. छोटी गली२. बोल. बीजाबोल.

—कडी—स्त्री. गलिया१. खोर१. खोरी२. तंग गली२.

**बोळके**—न. कुल्हड१. कुल्हिया२. चुक्कड१. पोपला. (मुंह).

**बोळणें**—क्रि. अ. गाढा होना (स्याही). जमना. मंद होना (याद)

**बोळवण**—स्त्री. बिदाअी. गौना१. रुखसत.

**बोळविणें**—क्रि. स. सम्मान के साथ बिदा करना. विसर्जन करना. बंद करना.

**बोळा**—पु. चीथडे का गोला. लत्ता. पोतना. पोता. बच्चे के मुंह में दूध में भिगोकर रखा चीथरा. अव्यवस्थित वस्त्र.

—फिरविणें—गुडगोबर कर देना. पोता फेराना.

**बोळयानें दूध पिणें**—अंधी झोपडी होना. दूध पीता बच्चा होना.

याण्णव–वि. ९२ बयानबे.
याद–स्त्री. बला. पीडा.
-जाणे–गला छूटना. बला टलना. पिंड छूटना.
ब्यायशी–वि. ८२ बयासी.
ब्यारिस्टर–पु. विधिविशारद बैरिस्टर
ा–पु चूँ (ध्वनि). अेक अक्षर.
-सुद्धा न काढणे–चूँ तक न करना.
-निघणे–अक अक्षर निकलना (मुँहमे)
ब्रॅकेट–पु. घोडिया२. दिवारगीर काष्ट (चिन्ह)
ब्रश–पु. बुरुस तूलिका२. झाडू. कूँचा२.
ब्रस्पतवार–पु. गुरुवार.
ब्रह्म–न बाह्यजगत् की तह में होनेवाला नित्य द्रव्य१ (लो. तिलक). अद्‌भुतता२. परमात्मा१.
-गाठ–स्त्री जनोअीमें गाँठ विधाता का लेख. ब्रह्मलिपि२. अटूट संबंध.
-घोंटाळा–पु. घपलेबाजी२. अंधेर नगरी२.
-दंडी–स्त्री. अूँटकटारा१ (झाडी).
-देव–पु. विधाता. विधना
-बंधु–पु भ्रष्ट तथा बहिष्कृत ब्राह्मण.
-राक्षस–पु. विद्वान् किन्तु अकडू ब्राह्मण का, मरने के बाद, पिशाच.
-शाळा–स्त्री. वेद पाठ की पाठशाला.
-समंध–पु. ब्रह्मराक्षस.
ब्रह्मानंद–पु तल्लीनता में आनंद.
ब्रह्मानंदी टाळी लागणे–किसी विचार के चिंतन मे पूरी तरह तल्लीन होना.
ब्रह्मास्त्र–न. अंतिम रामबाण अपाय१.
ब्रह्मी–स्त्री. गोजिया सेम. सुअरा सम
ब्राह्मण घेवडा–पु. सूखी मछली२ (व्यंग).
-घालणे / -भोजन–न. / -संतर्पण–न — पुण्य के हेतु सम्मान के साथ ब्राह्मणों को खिलाना.
ब्राह्मी–स्त्री. ब्राह्मी. बरमी (वनस्पति).
ब्रीद–न. आन२. टेक२. शील१. बान२.
ब्रेड–स्त्री. पाअुरोटी. डबल रोटी.
ब्लँकेट–न. धुस्सा१. लोअी२. अूनी कम्बल१.
ब्लाअुज–पु. सलूका. कुरती२. (स्त्रियांकी)
-पीस–पु अेक कुरती का कपडा.
ब्लॉक–पु ठप्पा. साँचा. अेक परिवार के योग्य मकान.

# भ

भकाट–न. भूखा रहनेसे सिमटा हुआ पेट (जानवरका).
भकास–वि. वीरान निर्जन. अुदास.
भक्कम–वि भरकम दृढ बलकट बहुत बडा
भक्त–पु अुबाले चावल. भात भक्त. अेकनिष्ठ अुपासक भगत
भक्ति–स्त्री भक्ति हिलग१ लगाव१ लगन भजन१ श्रद्धा
–बसणे–पूरा विश्वास तथा प्रेम होना.
–भाव–पु श्रद्धा. लगन२.
–मान्–वि. श्रद्धालु श्रद्धावान्
–मार्ग–पु. भक्ति स प्रभु पाने का अुपाय
भक्तीचें दुकान मांडणे–साधुत्व का आडंबर रचना.
भग–न. व्रण१. घाव१ योनि२. विभव१ अैश्वर्य१
भंग–पु. भग, तोडफोड२. टूटने का भय. तरंग२ टुकडा. खांड न. पराजय२. अतिक्रमण (आज्ञा का) नाश.
–ड–वि. भगेडी.
–देश–पु. युद्धक्षेत्र.
–पावणे– } अुडसना. नष्ट होना.
–होणें } पानी फिर जाना.
भंगणे–क्रि. अ. टूटना. खण्डित होना. विचलित होना नष्ट होना.
भगत–पु. भक्त. भगत. ओझा.
भगंदर–पु भगंदर (रोग).
भगभग–स्त्री. दाह१. जलन. बला.
भगर–स्त्री. समा (चावल विशेष). सांवां. बरी.
भगरा– } पु चूर (सूखा). मोटा
भगराळा } चूर चुरकुन बेसन लगाकर सेकी हुअी मूली का साग.
भगवती–स्त्री शिवपत्नी. लाल मिर्च की बुकनी. मृदंग पर बजाने का अेक ताल.
भगवा–वि गेरुआ.
–झेंडा–पु आर्योंका राष्ट्रध्वज. मराठो का राज–ध्वज.
भंगमाळ–स्त्री विशाल और वीरान भवन१ मंदिर के पूजा–स्थान तथा मंडप के बीच की भूमि. खंडहर१.
भंगी–पु मेहतर भंगी. हलालखोर. हेला.
–वि अवज्ञा करनेवाला.
भगीरथ प्रयत्न–पु अथक परिश्रम.
भग्न–वि. टूटा हुआ. नष्ट भ्रष्ट. भग्न.
भजणे–क्रि. स. आराधन करना पूजा करना. श्रद्धासे सेवा करना.
भजन–न. भजन१. जप१. आराधन१. सामूहिक, करताल आदि के साथ, भक्तिपरक गायन.
–पूजन–न. पूजापाठ१.
भजनी दिंडी–स्त्री. भजनीकों की मण्डली
भंजन–न. तोडफोड२. विध्वंस१. भंग१.
भजें–न. पकोडा१.
भट–पु. पाधा. धार्मिक विधि करानेवाला ब्राह्मण. पुरोहित. वीर. योद्धा.

भटकी–स्त्री. } पुरोहित का काम.
भटपण–न. } पुरोहिताई.
भटजो–पु. पुरोहित.
भटाला दिली ओसरी, भट हात पाय पसरी–अुंगली पकडकर पहुँचा पकडना. दिया हाथ, खाने लगा साथ.
भटकणे–क्रि. अ. व्यर्थ घूमना. भटकना. चक्कर लगाना. घूमना–फिरना. मारे मारे फिरना.
भटक–भवानी–स्त्री. घुमक्कड स्त्री.
भटक्या–वि. आवारा. घुमक्कड.
भटारखाना–पु रसोअी घर.
भट्टी–स्त्री. अंगीठा१. अलाव१. भट्ठी. आँवाँ१ (कुम्हारका). कौडा१. भाड१ (भूँजे की भट्ठी). पजावा१ (अीटों का). भट्टी में औषधि बनाने का ढंग. मद्य बनाने का कारखाना. मण्डी.
बिघडणें–काम बिगडना (थोडी भूलसे)
भडक–स्त्री. ओप१. चमक. भडक. –वि. चमकदार. अधिक (लाल; तीखा). अधिक गहरा (रंग).
भडकणें–क्रि. अ. धधकना. भडकना. प्रज्वलित होना. चिहुँककर भागना. आपे से बाहर होना. बौखलाना. भटकना.
भडका–पु. धधक२. बडी लपट२. भभूका. अेकाअेक अधिकता (पीडा, क्रोध आदि की).
भडकाविणें–क्रि. स. (थप्पड) जमाना. धधकाना. भडकाना.

भडभड } क्रि. वि. जोरों से. अेका
भडभडां } अेक. अुछालकर (कै करना) चटपट (बोलना).
भडभडया–वि. बकवादी (जिस के पेट में कोअी बात न पचे). भडभडिया.
भडभडणें–क्रि. अ धधकना. अुफेनना. छाती अुमड आना.
भडभडून येणें–अुछाल आना. अुकसना. अुभरना.
भडभुजा–पु. भुजवा. भडभूँजा.
भडवळ–स्त्री भूमिमें दरार.
भडवा–पु. भडुआ.
भडाग्नि–पु. बिना मंत्रों के चितामे आग२.
भडाभड–क्रि. वि. जल्द. अेकसाथ. धडाधड.
भंडार–न. भाण्डार१. भंडार१. कोषागार१. हलदी की बुकनी२.
भंडारा–पु. रोली२. साधु, संतों को दिया भोजन.
भंडारी–पु. नाविकोंका, ठर्रा बनाने का, अुद्योग करनेवाली जाति तथा अुस का व्यक्ति. नौका में रसोअिया.
भंडावणें–क्रि. स. बहुत सताना. तंग करना. नाकों दम करना.
भंडी–स्त्री. अंत्याक्षरी. दुर्दशा.
भणभण–स्त्री. भिनभिन.
भणभणणें–क्रि. अ. भिनभिनाना. कान फट जाना. गुनगुनाना.

भणंग–पु. कंगाल. अनाथ.
–भिकारी–पु. अनाथ भिखारी.
भत्ता–पु. भत्ता (यात्रा आदि के लिअे व्यय). यात्राधिदेय. चबेना. चबेनी२. अर्थ-सहाय.
भदाडा–वि. गलगुथना. टेढामेढा.
भद, भंदें–न. खप्पर१ (अंगारों से भरकर सिरपर अुठा, नाचते हे) टाँय टाँय फिस१.
भद्र–न. मंगल१. भद्र१. कल्याण१. मंदिर के दो खम्भों के बीच की जगह२. सिंहासन१.
–वि. मंगलकर. अनुकूल. शुभ. शिष्ट.
–देश–पु. मिस्र देश.
–पुरुष–पु भद्र पुरुष. सभ्य सज्जन (व्यंग).
भद्रा–स्त्री. शुक्ल पक्ष की द्वितीया, सप्तमी, दशमी तिथियाँ.
–नक्षत्रावर जन्मणें–अभागा, दरिद्र होना.
भंपक–पु. धौंस देनेवाला. लपोड शंख. गप्पीदास.
भपका–पु. नोंकझोंक२. तडक भडक२. नखरा. भभक२. भभूका.
भपकारा–पु. अुग्रगंध२. झाँस२.
भप्प–क्रि. वि. भभक के साथ. फूलकर (सूजन).
भबकणें–क्रि. अ. भडकना. भभकना.
भंबेरी, भंभेरी–स्त्री. फजीहत. अुपहास१.

भय–न. डर१. भय१. संदेह१. खटका१. खतरा१. संकोच१. खौफ१. खँभार१.
भयंकर–वि. भयंकर. डरावना. भयप्रद. भयानक. खतरनाक. भयावह.
भय कातर, –चकित, –भीत–वि. डरा हुआ. घबराया हुआ. सहमा हुआ. डरपोक. कायर. भयभीत.
– –होणें–सकपकाना. भयभीत होना. डर जाना. सगबगाना.
–विव्हल–वि. भयभीत. घबराया हुआ. भयाकुल.
– –होणें–कलेजा काँपना. जी घबराना.
भयाकुल, भयाक्रांत, भयातुर–दे. भयविव्हल.
भयानक, भयावह–दे. भयंकर.
भय्या–पु. प्रायः अुत्तर भारतीय व्यक्ति, जो महाराष्ट्र में अधिकतर प्रहरी या चपडासी होता है। पुरबिया. भाअी.
भर–पु. अुभाड. जोश. समृद्धि२ जोर. बाढ२. बहार२. पुरजोश. भरमार२. आवेश१. रंग (गाने में). आकर्षण. ध्यान. भार.
–स्त्री. भराव१. पूरन१. भरन१. जोड१.
–क्रि. वि.–भर. जितना. भर में.
–वि–अंन. भरा हुआ.

–अभर–स्त्री. भरने और अुडेलने का काम. हेराफेरी.
–करणें–घर भरना (किसीका)
–गच्च–वि भरपूर आकंठ.
–गच्ची–वि कामदार
–घालणें–और जोडना. भराव डालना
–जरी–वि कलाबत्तू से बना.
–जवानी } स्त्री. अैन जवानी.
–ज्वानी }
–दार–वि भरा हुआ. गठीला.
–दोन प्रहरीं–क्रि वि. चिलचिलाती धूप मे. अैन दोपहर मे.
–दौड–स्त्री पूर्ण वेग (घोडे का).
–धाव–वि. वायु वेग से. सरपट. दुलकी चाल.
–नवती–स्त्री अैन तारुण्य१. तरुणाअी का जोश१.
–पाअी–स्त्री. पूर्ति भराअी.
–पूर–वि. भरपूर. पूरा तरह. चकाचक.
– –वार–पु. गहरा हाथ.
–भक्कम–वि. बहुत. भरपूर. दृढ.
भरीं घालणें–अुकसाना. फँसाना१ (काम मे).
–पडणें–तुलना
–भरणें–लट्टू हो जाना. (के पीछे) पागल हो जाना.
भरीस पडणें–पीछे पडना.
भरकटणें–क्रि स. जैसे तैसे पूरा करना. लिख मारना. चटपट रगडना.
–क्रि. अ. वाहियात बनना.

भरकन } क्रि वि. चटसे. झट. पलक
–दिशी } मारते.
भरगळणें–क्रि अ. मौंचक्का होना. बकना.
भरून यणे–भरपाअी होना घाव पूजना.
भर बाजारात–क्रि वि सरे बाजारमें.
भरड–स्त्री. मोटा पिसान रवा१.
–वि. मोटा पिसा हुआ
भरडणे–क्रि स. मोटा पिसना. भद्दी तरह काम करना.
भरडा–पु. अरदावा भरना खुद्दी२. कुरकट कुरकुटा भादो में अुपजनेवाली कुलथी२
भरण–न बल्ली और खम्भे के बीच का टुकडा पोषण१ अेक बार भरने का परिमाण१ भराव१.
–पोषण–न. भरण-पोषण१. पालन-पोषण१.
भरणा–पु भुगतान चुकौता. भरना (कोषागार मे) शिविर२. जमाव. संख्याधिक्य. निर्धारित कर. दुआडी२.
भरणावळ–स्त्री भरनेकी मजदूरी.
भरणें पावती–स्त्री. चुकौतेकी प्राप्ति (रसीद).
भरणें–क्रि. वि. भरना. पूरा करना. बंद करना (छेद). ठूँसना डालना. संपन्न होना (सभा, अधिवेशन आदि). खानापूरी करना. पहनना (चूडियाँ). बुनना (चारपाअी).

—क्रि. अ. मोटा होना. गूदेदार होना. अुतरना (माप से). पूर्ण होना (अवधि). पूजना (घाव). भर जाना. लगना (हाट). भरना (रंग)

भरतकाम—न. कारचोब१. कसीदा१. सलमे, सितारे का काम१.

भरताड—स्त्री. लवादा१. रहँट की भरी लुटिया.

भरती—स्त्री. ज्वार कटाल१. जोन्हरी

—सुकती—स्त्री. ज्वार भाटा१.

भरते—न. अुमस२ बाढ२ अुफान१.

भरभर—क्रि वि. शीघ्र. खरखर. वेगसे खरखरा.

भरभराट—स्त्री. अुत्कर्ष१. विभव१

भरमसाट—वि. अव्यवस्थित. बहकी बहकी (बाते) बेतहाशा. अत्यधिक.

भरले कुंकू—न पूर्ण सौभाग्य१. सुहाग१.

—घर—न. सुखी तथा सतानयुक्त परिवार.

भरलेला—क्रि. वि. भरा हुआ. आप्लावित.

भरल्या ओटीने—क्रि. वि. नन्हे मुन्ने के साथ सुखसे.

—कुंकवाने जाणे—पति तथा बालबच्चों के समक्ष मरना.

—पोटी—क्रि. वि. भरपेट खानेपर. सब सुखसुविधा के रहते.

भरवणें } क्रि. स. खिलाना.
भरविणें } अुकसाना. करना (सभा).

भरंवसा—पु. विश्वास. भरोसा. निश्चितता२.

भरवश्याच्या म्हशीला टोणगा—भरोसे की भैंस, पाडा बियानी. जहाँ विश्वास हो वही पर टाँय टाँय फिस होना.

भराभर—क्रि. वि. लगातार. चटपट.

भरारी—स्त्री. अुडान. फुरहरी के साथ आकाश-गमन.

—मारणे—अुडना (बात मे).

भरीत—न. भुर्ता१. रायता१.

भरीव—वि. ठोस. लदा हुआ. गूदेदार.

भरकरी—पु. बजाज.

भलता-वि. असगत. अप्रस्तुत. अनोखा. अैरागैरा. विचित्र. अनसोचा. भलता.

—सलता-वि. जिनका संबध न हो. अैरागैरा.

भलभलते—वि. बिना सिरपैर की (बात). शोभा न देनेवाला.

भलतीकडे—क्रि. वि. अयोग्य मार्ग से. विचित्र.

भला—वि. भला. सज्जन. भद्र. अच्छा. शिष्ट. बडा. बहुत (बडा).

भलाओ—स्त्री. अच्छाओ. सज्जनता.

भलामण } स्त्री. अनुरोध१. रुक्का१.
भलावण }

भले—अव्य. क्या खूब! वाह जी!

—शाबास—अव्य. धन्य हो महाराज! कमाल किया!

भल्या माणसा—अव्य. भले आदमी!

भवओ—स्त्री. भौं. भौंह. भृकुटि. भ्रू.

भवंया चढविणें–भौंह् तानना. भौंह् चढाना. माथेपर बल पडना.

भंवतालचा–वि. आसपास का

भवति न भवति–स्त्री. अूहापोह१. चर्चा. अुधेड-बुन

भंवती–क्रि. वि. चारों ओर. अिर्दगिर्द. आसपास.

भवन–न. घर१. मकान१. भवन१.

भंवरा–पु. भ्रमर. भौरा.

भंवरी–स्त्री. भौंरी. काटी हुअी, फसल के पूलों की, गोल रचाअी.

भवितव्य–न. } अंत१. परिणाम१.
भवितव्यता–स्त्री. }
होनी२. होनहार१ भावी२. भविष्य१. भवितव्यता.

भविष्य–न. होनी२. होनहार१. भविष्य की बात२.

–काळ–पु. भविष्यत् (व्याकरण में).

–पाहणें–होनी जानना. होनी देखना.

भव्य–वि. विशाल. भव्य. शानदार. –न. कल्याण१. हित१.

भसकन } क्रि. वि. घपसे (घोपना).
भसदिशी }

भसकापुरी–स्त्री. खराब तमाकू. लाल मिर्च की बुकनी.

भसभोंगळ–वि. ढीलाढाला. लापरवाह.

भसाडा–वि. टेढामेढा और बडा. भस्सड. कर्कश (आवाज)

भस्म–न- भभूत२. विभूति२. क्षार१. राख२. भस्म१. भस१.

–रोग–पु. भस्मक.

भस्मासुर–पु. सब को जलानेवाला राक्षस. बडा पेटू.

भळभळ } क्रि. वि. वेग से (बहना, खून). झडी लगकर (आँसू).
भळभळां }

भक्ष–न. अन्न१. आहार१.

–स्थानी पडणें–शिकार होना. निगला जाना. हडप किया जाना.

भाअू–पु भाअी. भ्राता. बंधु. सहयोगी. सदाशिवरावभाअू पेशवा.

–गर्दी–स्त्री. बहुत भीड. भभ्भड घमासान युद्ध१.

–जी–पु पति का भाअी, पति का मित्र. बहनोअी.

–बंदकी–स्त्री. भाअीचारा. भाअी भाअी का वैर१.

–बीज–स्त्री. कार्तिक सुदि२. भैयादूज. यमद्वितीया.

भाक–स्त्री. कौल१. आश्वासन१. साख. शपथ.

भाकणें–क्रि. स. भविष्य बताना. गिडगिडाना.

भाकड–वि. दूध न देनेवाली (गाय, भैंस). खाली (तिथी, जब कोअी धार्मिक कार्य न हो). व्यर्थ का (धंघा).

–कथा–स्त्री. व्यर्थ की बातें. नीरस कहानी.

भाकर } स्त्री. रोटी (ज्वार, बाजरे की).
भाकरी }

–काला–पु. दूधरोटी.

–खाअू } वि. परिश्रम करनेवाला. कुली (व्यंगसे).
–मोड्या }

—तुकडा—पु. मोटा खाना.

भाकरीचा खेळ—पु. पानीपर ठीकरी चलाने का खेल.

—ची चाकरी—स्त्री. पेट के लिअे सेवा.

भाकऱ्या भाजणें (लष्कराच्या)— किस्सा मोल लेना. आ बला मेरे गले पड.

भाग—पु. भाग. विभाग. टुकडा. हिस्सा. अंश (शेअर). अंग. खण्ड. कूरा. बाँट. भाग्य. थकावट२. भागा का फल (गणित). विभाजन. आवश्यकता२.

—असणें—आवश्यक होना.

—आहे—चाहिये

—कारकून—पु. कानूनगो.

—पडणें—पडना (अनिच्छा से विवश होना. करना).

—तुटणें—भाग फल पूरा आना (नि:शेष).

—पाडणें—विवश करना. जबरदस्ती कराना.

भांग—पु. माग२ (बालों की). अष्टमी तिथी को समुद्र में भाटा.
—स्त्री. भंग. बूटी.

भांगणी—स्त्री. खेत में रखी पगडण्डी.

भागणें—क्रि. अ. थकना. शिथिल होना, गुजर होना. चुक जाना. भागहार करना.

भांगणें—क्रि. अ. समुद्र में भाटा. होना.

भांगकड—स्त्री. ककरोंदा.

भांगलणी—स्त्री. फसल से घासपात हटाना.

भागवत—पु हरिभक्त. हरिदास. हरिकीर्तन करनेवाला.
—न. भागवत (पुराण).

—धर्म—पु. प्रभु के सगुण स्वरूप की भक्ति से मोक्ष प्राप्त होता है, अैसा माननेवालो का पंथ

भागानगर—न. दक्षिण हैदराबादका पुराना नाम.

भांगाची भरती—स्त्री. पानी में साधारण ज्वार.

भागीदार—पु. साझी. भागी.

भागीदारी—स्त्री. भागिता. साझा१.

भागुबाअी } वि (स्त्री). कायर.
भागूबाअी } डरपोक. भगोडा.

भांगेत तुळस } भंग के खेत में
भांगेमध्यें तुळस } तुलसी का पैदा होना. असभ्य माँबाप के घर सुलच्छनी बेटे का होना.

भाग्य—न. भाग्य१. प्रारब्ध१ दैव१. भागधेय१.

—अुदयास येणें } भाग खुलना.
—खुलणें } भाग जागना. सितारा चमकना.

भाग्यवंत } वि. भाग्यवान्
भाग्यशाली }

भाग्योदय—पु अच्छे दिन.

भाचा—पु. भाँजा. ननदका बेटा.

भाची—स्त्री. भाँजी.

भाचे जावअी—पु. भाँजी का पति.

भाचे सून—स्त्री. भाँजे की पत्नी.

भाजक–पु. भाजक (गणित).
भाजणी–स्त्री. सतनजा का भूनकर बनाया आटा. बुआओ के पहले भूमि जलाने का काम१
भाजणें क्रि. अ. दाझना जलना. –क्रि स –सेकना (रोटी) भूंजना. गरम करना कलाना. अकोरना. भूनना. सताना.
भांजणी–स्त्री. श्रेढी (गणित).
भाजलेली तंबाखू–स्त्री ककड१.
भाजलेलें–वि (न) भुना हुआ
भाजी–स्त्री. सब्जी. साग. सालन१ भाजी. तरकारी
–पाला–पु सागभाजी२.
–बाजार–पु. सब्जी मण्डी२.
–भाकर–स्त्री सागसत्तू१.
–वाला } वि. कुजडा. काछी
–विक्या }
भाट–पु भाट. चारण. स्तुतिगायक. बक्का. भाटे के समय समुद्र या नदी मे दोख पडनेवाला भोटा. ओख का खेत.
भाटवण–न. करेला१ (पौधा).
भाटी–स्त्री छिछला जल१. नदी, खाडी के किनारे अुपजाअू भूमि. कछार१. बिल्ली
भाड–स्त्री. व्यभिचार की दलाली. –न. भट्टी२ भाड२
–खाअू–वि. वेश्या का दलाल.
भांडकुदळ } वि. झगडालू.
भांडखोर }
भांडण–न. झगडा१. टंटा१. कलह१. बखेडा१. चकडवा१. फसाद१.
–अकरून काढणें–झगडा खडा करना
–अुभे राहणें–झगडा शुरू होना. गुलछिड लना.
भांडणें–क्रि अ झगडना झगडा करना
भांडवल–न पूंजी२ पुंजी२ सांठी२. सग्रह१ कूलवा१ मूलधन१. चलपूंजी२ (चालू पुंजी). लागत२.
–बाहेर पडणें–भंडाफोड होना.
–शाही–स्त्री पूंजीवाद१.
भाडळी मत –न मडदेव-पत्नी भाडली का बनाया फलित ज्योतिष१.
भाडाभाड } स्त्री झगडा१. लडाअी
भाडाभाडी } झगडा१. हगामा१. अुपद्रव१.
भाडीर–न. भाण्ट (झाडी).
भाडें–न किराया१ भाडा१. महसूल१. भाटक१ (सामान का = रेलवे का). अद्वहनी२ अुजरत२
–करी–पु. किरायेदार. भाडेका टट्टू. असामी
–चिट्ठी–स्त्री. } सरखत१.
–पट्टा–पु. }
–तोडें–न. किराया शिगाया१.
भाडोत्री–वि केवल पेट के लिअे बना (मजदूर) किराये का. भाडेपर काम करनेवाला.
भांडें–न. बरतन१. बर्तन१. पात्र१. भाण्डा१. तोप२. कछरा१ (मिट्टी का, चौडे मुंह का).

–डागणे–तोप दागना
–फुटणे–प्रतिष्ठा में कलंक लगना. बहुत खर्च होना
भांडीकुंडी–स्त्री भांडे बरतन१.
भांड्यास भांडे लागणे–आपस में मतभेद होना.
भाढ–स्त्री भाड (वनस्पति).
भात–न धान१. साल२. अनछिला चावल१.
–पु. पकाया चावल भात.
भातकण }–पु चावल में अनछिला
–गोटा }चावल.
–जमीन–स्त्री. }धान की खेती.
–शेत–न }
भातण }न. धान के डण्ठल१.
भात्याण}
भातवडा–पु. ज्वार के रवे को अुबाल कर बनायी तथा धूप में सुखायी पपडी (खाद्य)
भाता–पु. धौकनी२. खाल२. तरकस१. तूणीर१.
भातुकली–स्त्री बालिकाओं का घरेलू सम्मेलन१. अेक खेल१.
भादरणी–स्त्री. बाल काटने का काम (भैंस, भेड आदि के)
भादरणे–क्रि. स हजामत करना.
भादवड–स्त्री. भादों के दिन१.
भादवा–पु भादों भाद्रपद.
भादा }वि. बधिया.
भाद्या}
भाद्रपद–पु. हिंदुओं का छठवाँ महीना. भादों.

भान–न होश१. ध्यान१. स्मरण१. भान१ आभास१. ज्ञान१. सुधबुध२.
–विसरणे }भिल्ली बिल्ली भूलना.
–हरपणे }अपने आप को भूल जाना.
भानगड–स्त्री. चकरबा१. असमंजस१. मामला१. माजरा१. झमेला१.
–करणे–झीखना झिकझिक करना.
भानावर येणे–सँभालना होश आना-
भाबडा–वि भोला. सीधा सादा.
भाबावणे–क्रि अ गडबडाना. भ्रम में पडना भौचक्का रह जाना.
भामटा }पु. चरपट. अुचक्का.
भामट्या}बदमाश.
भार–पु. भार बोझ. वजन. तौल. दायित्व. आधार भारीपन. सभार. आठ सहस्र तोले का वजन.
–दस्त–वि. महत्वपूर्ण. गंभीर. प्रौढ.
भारंग–स्त्री. भारंगी. बरंगी. चिनियारी भारंगी.
भारजाभूळ–स्त्री. दादमारी.
भारभार–वि अुतनेही वजन का.
भार–भूत वि बोझल. भारी भारभूत. व्यर्थ
–वाहक–वि. बोझ ढोनेवाला. गधा. भारवाहक.
भारणें–क्रि. स. जादू करना. मोहनी डालना. मोह लेना.

भारत–न. अफगानिस्तान से चीन तक तथा हिमालय से सिंहल तक का देश (पुराने समय में). आर्यावर्त. हिंदुस्थान. महाभारत.
भारशिंग–न. साँभरसींग१.
भारा–पु. पूला. पुलिंदा.
भारावणें–क्रि. अ. सो जाना (पाँव). सुन्न होना. झन्ना अुठना.
भारी–स्त्री. छोटा मुठ्ठा१. लकडी का गठ्ठा१.
–वि–भारी. वजनदार. बहुत.
भारूड–न. लम्बा, तंग करनेवाला किस्से, कूटप्रश्न, पहेलियाँ, बुझौवल, रूपक आदि का संग्रह१.
भार्या–स्त्री. पत्नी. स्त्री.
भाल–न–माथा. मत्था. ललाट.
–स्त्री. भाले का फल. शपथ.
भालदार–पु. वेत्रधारी.
भाला–पु. साँगी. भाला. बरछा. औठी२. गौ के पिछले पैरों को बाँधने की रस्सी (दुहते समय).
भालू–स्त्री. रीछ१. भालू१.
भाव–पु अंकाव. निर्ख. दर२. दाम. भक्ति२. भावना२. स्वभाव.
भावजय–स्त्री. भौजाअी. भाभी. भावज.
भावंड–न. भाअीबंद१.
भावंडें–न. (बहुवचन). अेक ही माँबाप की संतानें.
भावना–स्त्री. कल्पना. श्रद्धा. पुट (रसायन में). भाव१. रोग के लच्छन. हस्ती.
भाविक–वि. श्रद्धालु. भावुक.
भावी–स्त्री. होनी. होनहार१.
भावीण–स्त्री. देवदासी.
भावोजी–पु. देवर. जेठ.
भाषण–न. भाषण१. वक्तृता२. बातचीत२.
भाषा–स्त्री. भाषा. लिपिबद्ध साहित्ययुक्त बोली. परिभाषा.
–करणें–बात करना
भाषातर–न. अनुवाद१. अुल्था१.
भाषांतरित–वि. अनूदित. अनुवादित. अुल्था किया हुआ.
भाष्य–न. सूत्रग्रंथ की टीका२. विवरण१. व्याख्या२.
भास–पु. अेक नीले रंग का पंछी. मन पर प्रभाव. सम्भावना२. झलक२. आभास.
–होणें–जान पडना. आभास होना.
भासणें–क्रि. अ भासना. आभास होना. प्रतीत होना.
भाळ–न. माथा१.
भाळणें–क्रि. अ. मोहित होना. मुग्ध होना.
भिकार–न. भिखारियों का झुण्ड१.
–वि. रद्दी. बेढंगा. दरिद्र.
–चाळा–पु. बुरी लत२.
–चोट–वि. कंजूस. रद्दी. नालायक. तुच्छ.
–डा–पु. भिखमंगा. क्षुद्र.
भिकारी–पु. भिखारी. भिखमंगा. कंगाल. खोंचिया.
भिंग–न. आअीना१. दर्पण१. शीशा१. कांच का टुकडा. अेक सफेद समुद्री मछली२.

भिंगरी–स्त्री. बिलनी(कीडा). भौंरी. भिंग. चकअी (खिलौना).तकली.
–असणें(पायावर)–पाँव में सनीचर होना. पांव में घनचक्कर होना.

भिजकट, भिजका, भिजट } वि. कुछ भीना. गीला-सा

भिजणें–क्रि. अ. भीगना. भीजना. गीला होना. सीझना. चकचकाना. सराबोर होना. सगबगाना.

भिजत घोंगडें–न खटाअी में पडा काम१.

भिज पाअूस–पु. धार बाँधकर शांति से पडनेवाली बारिश२.

भिजविणें–क्रि. स भिगोना. गीला करना. लथपथ करना.

भिडणें–क्रि. अ. सटना. भिडना. हिलगना. मुठभेडना. कुश्ती करना. झूझना.

भिडविणें–क्रि. स. सटाना. भिडाना. लडाना. मिलाना. हिरकाना.

भिडलेला–क्रि. वि. सटा हुआ. मिला हुआ.

भिंडी–स्त्री. गुलेल.

भिडू–पु. गुअियाँ. खेलाडी(अपनी पाली का).सहायक.
–वांटून घेणें–पाली बनाना. लडकों के जुट्टे से चुनना.

भिणें–क्रि. अ. डरना. चिहुँकना. भयभीत होना. सकाना. शंका करना. संकना. कदराना.

भित्यापाठीं ब्रह्मराक्षस–डरा सो मरा.

भिंत–स्त्री. दिवाल दीवार. भीत.

भिताड–न. टेढी मेढी दीवार.

भित्रा–वि. डरपोक. कायर. गादड-भीरु. कचदिला. हौलू.

भित्रेपणा–पु. कायरता. कायर पन१. कदराअी२.

भिनणें–क्रि. अ. अंदर फैल जाना. तर करना. व्याप्त करना. भिदना.

भिन्न–वि. विभाजित. दूसरा. अन्य. भिन्न. और. अलग. पृथक.

भिरकावणें, भिरकाविणें } क्रि. स. घुमाकर वेगसे फेंकना. झटकारना. चक्कर देना.

भिरकें–न. सगड१. लहडू१. रहडू१. छकडा१.

भिरभिर–क्रि. वि. गिरगिराकर (घूमना, लट्टू के समान).
–पाहणें–चकर मकर करना(आखें).
–हिंडणें–जूतियाँ चटकाते फिरना.

भिरभिरें–न. गिरगिरी२(खिलौना).

भिलधोत्रा–पु. भभोंदु. कुतिल. सिआल कांटा.

भिलावा–पु. भिलावाँ. भल्लातक. कनल.
–घालणें–रोडे अटकाना. मीनमेख निकालना. भिलावें का तेल लगाना.

भिल्ल–पु. भील.

भिल्लीण–स्त्री. भीलनी.

भिवअी–स्त्री. भौं. भ्रुकुटी. भ्रू. भौंह.

भिवया मोडणें–आँखें मटकाना.

भिवविणें–क्रि. स. डराना. घबराना. डाँटना.

भिस्त–स्त्री. अवलंब१. आधार१.

भिस्ती–पु. सक्का. भिश्ती. मशकी.

भिक्षा–स्त्री. भीख. भिक्षा. भिखिया. धार्मिकदान.

–पात्र–न. चमला१. भीख माँगनेका पात्र. कचकोल१ (नारियल का बना पात्र).

–वळ–स्त्री. अुपनयन में बटु को माता तथा अन्य सुहागिनो से दी गयी भेंट. अैसो भेंटो के साथ बटु का चलसमारोह१.

–वृत्ति–स्त्री भिक्षा से आजीविका. गदाअी. फकीरी.

भिक्षु–पु बौद्ध संन्यासी.

भिक्षुक–पु. अुपाध्याय. पुरोहित.

भिक्षुकी–स्त्री. धार्मिक कृत्य कराकर ही आजीविका. पुरोहिताअी.

भीक–स्त्री. भीख. दानपुण्य१. खोंची. कमी.

–घालणें–किसी चीजपर थूकना.

–न घालणें–जूती की नोकपर मारना

–लागणें (काय)–कौनसी बला पीछे लगना

भिकेची हंडी शिंक्यास चढत नाहीं–भीख की हँडिया सिकहर पर नही चढती.

भिकेचे डोहाळे लागणें–भिखमंगे की वासना के लच्छन होना.

भीकबाळी–स्त्री. पुरुषों के दाहिने कान में पहननेकी बाली.

भीड–न. बढअी का अेक औजार.

–स्त्री. सकोच१. आदर१. अनुरोध१. लिहाज१. प्रतिष्ठा. पूछ.

–खर्च करणें–अनुरोध करना.

–चेपणे–हिल जाना.

–धरणे–लिहाज करना.

–पडणे–प्रेमसे आग्रह होना.

–मोडणें–लिहाज न करना.

भिडेस घालणे–बहुत आग्रहसे किसी काम मे घसीटना.

भीडभाड–स्त्री. लिहाज१. संकोच१. मुरौवत परवाह.

–ठेवणे–लिहाज करना.

भीति–स्त्री भय१. डर१. हौल. आशका.

भीतीनें धडकी भरणें–हौल पैठना. हौल बैठना.

भीरु–वि कायर. डरपोक.

भीष्म प्रतिज्ञा–स्त्री. कठिन प्रण. वह प्रण जो कभी न टले.

भुअी–स्त्री भूमि. पृथिवी. भित्ति.

–आवळी–स्त्री. जर आँवला१. जरामला२ भद्र आँवला१. पताल आँवला१.

–अुबर–पु. तोटभिला. काटगुलर.

–काकडी–स्त्री गोरुम१.

–कोट–पु. मैदान में बना किला.

–कोहळा–पु. बिलाअी कंद. बिदारी कंद.

–घर–न. तहखाना१.

–घोळ–पु. छोटा नोनिया.

–चणे–पु. मुंगफली२.

–चांफा–पु. भूमिचंपा.
–छत्री–स्त्री. कनकुच१. कुकुरमुत्ता१.
–तरवड–स्त्री. सोनामखी.
–दोडी–स्त्री. विषडोडी. करेरुआ.
–नळा–पु. आतिषबाजी का अनार.
–निंब–पु. भू चिरायता.
–पाडळ }–स्त्री. भुभीपाडर.
–पाडळी } छिरेटा. हिभेर. अमटी की बेल. छिरहटा.
–पाथरी–स्त्री. गोभी. गोजिया.
–बळ–पु. बन–नियार.
–मूग–पु. चीनी बादाम मूंगफली२.
–रिंगणी–स्त्री. भटकटारी.
–मीठ–न. सफेद मिट्टी, नमक तथा पानी से बना लेप१.
–सरपट–क्रि. वि. भूमिसे लगकर.
–सर्पटी–स्त्री. चुका तिपाती.
भुकणी }
भुक्की }–स्त्री. बुकनी. चूर्ण१.
भुंकणे–क्रि. अ. भूंकना (कुत्तेका).
भुकेनें व्याकुळ होणे–अंतडी सूखना.
भुक्कड–वि. भुक्खड. बुभुक्षित. रद्दी.
भुके कंगाल }वि. कंगाल. द्ररिद्र.
–बगाल }
भुकेला–वि. भूखा
भुगा–पु. भौंरा. भ्रमर. भुनभुन२.
भुज–पु बाहु भुजा२. हाथ.
भुजंग–पु बडा साँप. नाग. भुजंग.
–प्रयात–न. अेक छद (चार चरण; प्रत्येक में बारह अक्षर; चार य गण)

भुंडा–वि. बिना सींग का. भुडा. मुडकर नीचे की ओर झुके सींगवाला.
भुणभुण–स्त्री. भुनभुन.
भुताटकी–स्त्री. पिशाच का ऊधम१. जादू१. अिन्द्रजाल१.
भुतावळ–स्त्री. भूतो का जमघट१ निकम्मे लोगोका गुट१.
भुदगा–पु. अघजला अन्न. चिथडा.
भूतेंखेतें–न. भूतपिशाच१.
भुत्या–पु. भवानी देवीका भक्त.
भुभु:कार–पु. हनुमान् की आवाज.
भुमका–स्त्री. अफ़वाह. सुगसुग.
भुयजांवुळ–न. वनजामुन१.
भूयबोर–न झरबर१
भुयार–न. सुरंग२. कदरा२.
भुरकणे–क्रि अ. सुडकना सुडगुडाना.
भुरका–पु. सुडका.
–वि. भूरे रंगका.
भुरकन्–क्रि. वि. फुरफुरी के साथ.
भुरकट–वि मटमैला सफेद (रंग).
भुरडी–स्त्री. अेक प्रकारका बगुला.
भुरदंड–पु. डाण्ड१. हानि की पूर्ति२ (अपनी मूर्खता के कारण).
भुरभुर }–क्रि वि. सहसा. पवन से
भुरुभुरु } उडनेवाले (बाल). धीरे धीरे.
भुरळ–स्त्री. मोह१. भ्रम१. जादू१.
भुरी–स्त्री. आँख में आनेवाली सफेद झिल्ली.
भुरूंडी–स्त्री. हाथिशूर. शिरियारी.
भुऱ्या रंगाचें–भूरे या बादामी रंग का. कपिश रंगका.

भुदंड–दे. भुरदंड.
भुर्र–क्रि. वि. फुर्रर. फुरहरी लेकर.
भुलणें–क्रि. अ. भूलना. भ्रमित होना. मोहित होना. भुराना. ठगना.
भुलथाप–स्त्री. भुलावा१. झूठी आशा
–देणें–झूठी आशा दिखाना. सब्ज़ बाग दिखाना.
भुलविणें–क्रि. स. मोहित करना. भुलावा देना. भुलाना.
भुलोबा–पु. बिजूका. बिजूखा.
भुवअी–दे. भंवअी.
भुसकट–न भूसा१. भुस१. भुरकुस१.
–काढणें } दम घोंटना. नाक में दम
–पाडणें } करना.
भुसभुशीत–वि. भुरभुरा कुडकीला. थोथा.
भुसार–न. किराना१.
भुसारी–पु. पसारी. किराने का व्यापारी.
भुस्सा–पु. भूसी२ भूसा. सरास. साटक. कूकस.
भुळकंडी } स्त्री. पेट जारी होना.
भुळकाडी } पतला रेच१. बोरे के छेद
भुळकुडी } से अनाज का बाहर निकलना.
भूतकेश–पु. श्रीबर. बेबिन (पौधा)
भूतकेशी–स्त्री. भुतकीस
भूवैकुंठ–न. पढरपुर क्षेत्र१.
भूशिर–न. अंतरीप१.
भूक–स्त्री भूख. कामना. तीव्र अिच्छा.
–मारणें–पेट की खबर न लेना. पेटपर पट्टी बाँधना.
–लाडू–पु. पाथेय. भत्ता.
–हरपणें–पेटकी खबर भूल जाना.
भूकंप–पु. भूचाल२ भूकंप.
भूगर्भ शास्त्र–न. भूतत्व विद्या२.
भूत–न. भूत१. पिशाच१ पंच–महाभूतोंसे प्रत्येक. पैदा हुअी हरअेक वस्तु२.
–वि. अतीत. होनेवाला.
भूत–दया–स्त्री. सार्वलौकिक परोकारिता. भूतदया. विश्वप्रेम
–बाधा–स्त्री. पिशाच बाधा.
–वैद्य–पु. ओझा
भूतपळ–पु. बक्र (वृक्ष)
भूमध्य रेषा–स्त्री. भूमध्यरेखा. निरक्ष१. विषुवत् रेखा.
भूमि–स्त्री. दे. भुअी.
भूमिका–स्त्री. नाटक में स्वाँग, अभिनय१. स्थान१. स्थिति. विचारधारा. स्थापन१. मूल हेतु१. निरूपण१.
भूयसी–स्त्री. भूरसी (दक्षिणा).
भूल–स्त्री. मूर्छा (औषधी सुंघाक मूर्छित करने की दवा. भ्रम१. भूल. गलती.
भूल भुलैया–स्त्री. भूलभुलैया१. भ्रममें डालनेवाली चक्करदार रचना.
भूषण–न. भूषण१. गहना. अलंका शोभा२.
भूषणावह–वि. शोभा देनेवाला. सराहनीय.
भूषविणें–क्रि. स. सजाना. सँवारन गौरव प्रदान करना.

भूस–न. दे. भुस्सा
भेकड–वि. डरपोक. कायर.
भेग–स्त्री. चीर. दरार.
भेट–स्त्री. भेंट. मिलन१. साक्षात्१. मुलाकात. सौगात. अुपहार१. सामना१. तोहफा१.
भेटणें–क्रि. अ. मिलना. भेंट देना. गले मिलना.
भेटविणें–कि. स. मिलाना.
भेटण्याची जागा–स्त्री. सहेट. मिलन स्थान. प्रतीक्षागृह१.
भेटीगांठी–स्त्री. मेल–मिलाप१. सांठ गांठ.
भेडसावणें } भेडसाविणें } क्रि. स. डराना. भय दिखाना. डांटना.
भेंडा–पु. कच्ची अींट२. घोडे के घुटनेपर होनेवाली गांठ२. पारस पीपल. गजदण्ड (झाडी). भिंडा रामतुरअी२. अेक कीडा.
भेंडी–स्त्री. भिंडी (तरकारी)
भेंडोळें–न. बेलन की तरह लपेटा गोलक१. गेंडुरी२.
भेद–पु. भिन्नत्व. अलगाव. अंतर. भेद. प्रकार. शत्रु को जीतने का अेक अुपाय. फूट२. रहस्य.
–भाव–पु. दुराव. अंतर. भेदभाव.
भेदक–वि. भिदनेवाला. अंतरतम में प्रवेश करनेवाला. भेदक.
भेदरट–वि. गादड. डरपोक. खपुआ. कायर. भीरु.
भेदरणें–क्रि. अ. डर जाना. घबराना. भयभीत होना.
भेदाभेद–पु. भिन्नभाव. अंतर. अच्छा-बुरापन. कमबेशी२.
भेरिया–पु. घौर. भिरं (वृक्ष)
भेलकंड } भेलकंडी } स्त्री. लडखडाहट. चक्कर१.
भेली–स्त्री. गुडकी बट्टी. भेली.
भेषज–न. औषध१. दवा२.
भेसळ–स्त्री. मिश्रण१. मिलावट.
भेसूर–वि. डरावना. भयंकर. बीभत्स.
भेळ–स्त्री. चबेना१. चबेनी१. बहुरी.
भैरोबा–पु. भैरव देव.
भोअी–पु. कहार (पालकी अुठानेवाला). धीवर.
भोक } भोंक } न. छेद१. सुराख१. संगरा१. (कुअें में दमकल लगाने का छेद).
–पु. कुत्तेका भूंकना.
–पाडणें–वसीले के बलपर प्रवेश पाना
भोकर } भोंकर } स्त्री. लिहसोडा१. निसोरे१. बहुवार१. बडा लखोटा१.
–बाळी–स्त्री. झूमक (गहना).
भोकाड–न. रोने के लिअे बिचकाया मुंह१.
–पसरणे } –वासणें } अेकाअेक जोरसे रो पडना (बच्चोंका).
भोक्तव्य–वि. जो भोगना पडता हो (सुख, दुख).
भोक्ता–वि. अुपभोग करनेवाला. रसिक. कनरसिया. अच्छी तरह भोजन करनेवाला.

भोक्तृत्व–न. प्रारब्ध१.
–अुभें राहणें–दुर्भाग्य जागना.
भोग–पु. सुख दुख का अनुभव. अुपभोग. भोग. प्रारब्ध. होनहार. संभोग.
–अुभा राहणें / –येणें } भाग फूटना. संचित का फल भोगना.
भोगवटा–पु. अुपभोग. कब्जा.
भोगविडा–पु. नौ पान, नौ सुपारियाँ आदि से बना तांबूल (मकर संक्राति के दिन नौ ब्राह्मणों या सुहागिनों को अैसे नौ तांबूल दान दिये जाते हैं.)
भोगविलास–पु. आमोद प्रमोद. सुख चैन. भोगविलास.
भोगी–स्त्री. मकर संक्रांति के पहले का दिन.
भोग्या–पु. थन्ना (व्यक्ति, पत्थर या खम्भे को बनाते हैं).
भोगणें–क्रि. स. भुगतना. अुपयोग करना.
भोंगळा–वि. शिथिल. ढीला. अस्तव्यस्त लपेटा हुआ. घामड. नंगा.
–जमाखर्च–पु. अंधेर खाता.
भोजन–न. भोजन१ खाना२. जीमना.
–दक्षिणा–स्त्री. ब्राह्मणों को भोजन देनेपर दी हुअी दक्षिणा.
–भाअू–पु. कामचोर किन्तु पेटू व्यक्ति. भोजनभट्ट.
भोट / –मामा } वि. बुद्दू. भोला.

भोंडला–पु. कुँवर महीने के प्रथम १५ दिन कुमारियोंका समारोह.
भोत–पु. गल्लेका बोरा. खाल में भूसी भरकर बनाया आकार. मशाल२.
भोंपळा–पु कद्दू. मीठा कद्दू. कडवा तुंबी२. कुम्हडा.
–फुटणें (भ्रमाचा)–कलअी खुलना
–येणें (हाती)–भिखारी बनना.
भोंपळी–स्त्री. कद्दू या कुम्हडे की बेल.
–मिरची–स्त्री. मोटी और कम तीता मिर्च.
भोपळ्या अेवढें पूज्य–प्राप्ति के नाम पर शून्य. कुछ भी नही.
–रोग–पु. मेद बढानेवाला रोग.
भोबा–पु. छोटा कच्चा कद्दू.
भोंबा–पु. हौआ.
भो भो–क्रि. वि. कुत्ते के भूंकने की आवाज.
भोरडी–स्त्री. करांकुल१ (पंछी). सोनेके तारसे गूंथीं मूंदरी.
भोरपी–पु दे. बहुरूपी.
भोवणें– / भोंवणें– } क्रि अ. चक्कर आना. पीडा देना. ग्रसना.
भोंवताली / भोंवती } क्रि. वि. चारों ओर. अिर्द गिर्द. आसपास.
भोवरा / भोंवरा } पु. लट्टू अंड. भौंरा. घअी (पानी का भँवर). गोमर (घोडे के शरीर पर). भँवर. भ्रमर. निसोथ (वनस्पति)
–असणें (पायाला)–पाँव में सनिचर होना.

भोंवऱ्याचा खिळा–गूँज २ (लट्टू की कील).
भोंवऱ्यांत सांपडणें–चक्की में दबाया जाना. बडे संकट में फँसना.
भोवरी } स्त्री अेक बेल. अेडी में
भोंवरी } बनी गाँठ (काँटा चुभने से).
भोवळ } स्त्री. घुमटा १. चक्कर १
भोंवळ } (सिरका).
भोसकणें } क्रि. स. हूलना. भोंकना.
भोंसकणें } घुसेडना. घोंपना. गडाना.
भोसका भोसकी–स्त्री. छुरामारी.
भोंसकें–न. सुराख १. बडा छेद १.
भोसडी–स्त्री. चूत.
भोंसडणें–क्रि. अ फटकारना. दुतकारना.
भोसडपट्टी–स्त्री. फटकार.
–काढणें–आडे हाथों लेना. खूब फटकारना.
भोळसर–वि. सिलबिल गबरू.
भोळा–वि. भोला. भोलाभाला सीधासादा. अवढर.
–नंदी–पु. बछिया के ताअू.
–नाथ–पु. भोलानाथ.
–भाव–पु. श्रद्धा २. अंधभक्ति २.
– –सिद्धीस जाव–भूले बिसरे राम सहाअी.
भोळें–वि. (न). देखो भोळा.
भौतिक–वि. अैहिक. पंचभूतसंबंधी.
भौम–न. चोरीसे सोने में मिलावट (गहना बनाते समय सुनार करे) लोहकिट्ट १.
–पु. मंगल (तारा). मंगलग्रह.
–वासर–पु. मगलवार. भौमवार.
भौरसाल–पु. भौलन. बुदरू. बरथोआ.
भौरा–दे. भौवरा.
भ्याड–वि. डरपोक. कायर.
भ्रतार–पु. पति.
भ्रम–पु. भ्रम. चक्कर. मोह. अपसमझ. धोखा. मिथ्याज्ञान. भ्रान्ति २.
–रस–पु. मद्य. शराब. मोह.
भ्रमाचा भोपळा–पु. भरम की गठरी.
– –फुटणें–भ्रमपरिहार.
भ्रमण–न. } भ्रमण १. घूमने का
भ्रमंती–स्त्री. } काम १. भटका १. गश्त १. चकचाल १.
भ्रमिष्ट–वि. सनकी. पागल. भ्रांत.
भ्रष्टाकार–पु छूत २. छुआछूत से अुत्पन्न दोष.
भ्रष्टाचार–पु. अनाचार. दुराचार.
भ्राता–पु. भाअी. बंधु.
भ्रातिष्ट–वि. सनकी. झक्की.
भ्रातृव्य–पु. भतीजा.
भ्रूणहत्या–स्त्री गर्भ की हत्या. गर्भपात.

## म

मअू–वि. मृदु. नरम. मुलायम. चिकना. विनीत.
–करणें–गुलगुलाना (आम).
–पायांचा–वि. नपुंसक.
–रेशीम–वि. दीन. बहुत नरम.
–सांपडलें कीं लागले कोपराने खणायला–चिकना देख फिसल पडे.

मकर–न. छल१. ढोंग१. मगर१. मकरराशि२.
–कुंडल–न. मकराकृत कुंडल(बाली).
–ध्वज–पु कामदेव. मदन.
–वृत्त–न. क्रान्तिवृत्त१.
–संक्रांत–स्त्री. अुत्तरायण का प्रारंभ१. संक्रान्ति.
मकरंद–पु. पुष्परस. मधु. मकरंद. अेक मिठाअी२.
मकळी–स्त्री. अेक कीडा१ (खटमल चुगता है).
मका–पु. मकअी२. मक्का.
मकाण–न. मकान१. अड्डा१. मंज़िल२.
मकाणा–पु. मकअी का दाना. मकअी की धानी. कमलबीज. मखाना.
मकुड्याचा खिळा–पु. गुलमेख२. फुलिया२.
मक्ता–पु. ठेका. ठीका. अिजारा. स्वत्व.
मक्तेदार–पु. ठेकेदार. खेती का साझेदार.
मखमल } स्त्री. मखमल (रेशमी
मखमाल } वस्त्र). गुलजाफरी (अेक फूल-पौधा तथा अुसका फूल).
मखमाली–वि. मखमली.
–किडा–पु. चंद्रवधूटी२ बीरबहूटी२.
मखर–न. बाँस की जालीदार सजायी महराब (गणपति-अुत्सव में; विशेषतः विवाहित कन्या के पहले पहल रजस्वला होनेपर).
मखलाशी–स्त्री. लीपा पोती. टीका टिप्पणी.
मखान–न. मखान१ (कमलबीज)
मख्ख–वि. घाघ. पक्का. जिसके विचार का पता किसी को न लगे.
मग–क्रि. वि. फिर. के बाद. अनंतर. तो फिर.
मगज–पु. गूदा. सारभाग. गुद्दा. मज्जा (रस). तत्व. मस्तिष्क.
मगदूर–पु. क्षमता. सामर्थ्य२. शक्ति२. मूल्य.
मगर–पु. गाह. मगर. घडियाल. नक्र मगरमच्छ.
–मस्त–वि. गर्विल. अुन्मत्त. मस्त.
–मिठी–स्त्री. गहरी पकड. चंगुल.
मगरूर–वि. अुन्मत्त. घमण्डी. अुखडी (बातें).
मंगल–न. मंगल१. भाग्य१. कल्याण१. –वि. शुभ. मंगल मंगलकारी.
–कार्य–न. ब्याह, शादी आदि कार्य१.
–दायक–वि. शुभकारी. मंगलप्रद.
–वाद्य–न. मंगल कार्य के समय मंजुल बाजा१. शहनाअी२.
मंगलाष्टक–न. अुपनयन या ब्याह के ठीक मुहूर्तपर गाया जानेवाला श्लोक (जो शार्दूलविक्रीडित छंद में होता है).
मंगल्यागरु–न. मंगलागरु१.
मंगळ–पु. मंगल (ग्रह). अंगारक.
–मूर्ति–पु. गणेश देव.
–सूत्र–न. विवाह में कन्या के गले में पहनाया जानेवाला सोने का

सुहाग–चिन्ह (जो कांच के काले दानों में गुंथा जाता है).
मंगळागौर–स्त्री. विवाह से पाँच वर्षोंतक सावन के प्रत्येक मंगलवार को स्त्रियों का सामूहिक गौरीपूजन.
मंगुसवेल–स्त्री. सरहटी. नकुलकंद१. सर्पाक्षी.
मग्न–वि. मग्न. मगन. डूबा हुआ. निमग्न. विलीन.
मघां }क्रि. वि कुछ समय के
मघांशी }पहले. अभी अभी.
–च–क्रि. वि. कब का.
मंच }पु. पलँग. बडी चारपाओ२.
मचक }मांच. मचान.
मचमच–स्त्री. खाते समय मचक कर खाने से आवाज. व्यर्थ बकवाद१.
मचवा–पु. छोटा जहाज (पालवाला).
मचूळ–वि. कुछ खारा (पानी) अस्वादु.
मचोटी–स्त्री. केसरी (वनस्पति).
मच्छ–पु. मछली२. घाट का छोटा बुर्ज (कुल्हाडी के आकार का, पानी के जोर को रोकने के लिअे)
मच्छर–पु. अंगोरा. मच्छर. मस. डांस.
–दाणी–स्त्री. मसहरी
मजकूर–पु. समाचार. लेख (पत्र का) विषय.
मंजन–न. दाँत साफ करने का चूर्ण१. बुकनी२.
मजबूत–वि. दृढ. पक्का. टिकाअू. चलाअू. कडा. कठठा.
मंजरी–स्त्री. मजरी. बौर१ कोपल१. छोटी मजीरा.
मजल–स्त्री. पडाव१. मँजिल. चला हुआ अंतर१. हिम्मत.
मजला–पु. तला (मकान का, जहाज का)
मजा–स्त्री. आनद१. मजा१. गम्मत.
मजाल–स्त्री. मजाल बिसात. सामर्थ्य
मजिष्ठ–पु. मजिठ.
–मेह–पु. लाल पेशाब का राग.
मॅजिस्ट्रेट–पु. न्यायाध्यक्ष.
मजुरी–स्त्री. मजदूरी. पारिश्रमिक१. अुठौनी. भाडा१. कटाओ.
मजुरी–स्त्री. समोदन१. मान्यता. स्वीकृती.
मजुळ }–वि. मधुर (आवाज).
मंजुळवाणा }मंजुल. मंजु. कलकल.
मजूर–पु. मजदूर. श्रमिक. नौकर. श्रमी. कुली कबारी.
मंजूर–वि. मान्य. पसद स्वीकृत सहमत.
मजेदार–वि. मजेदार. सुदर. सलोना. मनोहर. चटकीला.
मज्जा–स्त्री. मज्जा. अस्थिसार१. गूदा१.
–तंतु–पु. ज्ञानतंतु. शिरा२.
मज्जाव–पु. मनाही२. निषेध. रोक२.

मटकन् }क्रि. वि. चट से. चुपकी से
मटदिशी }(घबराहट के कारण).
मटकी—स्त्री. मोठ. मठ. अेक दलहन.
मटन—न. माँस१ (बकरे का)
मटामट—क्रि. वि. लगातार(चुम्मी).
मटार—पु. मटर. मटरी२. केराव.
मटट्यास येणें—पाँव फूलना, (थकावट से).
मठ—पु. मोठ२. मठ२. संघाराम. कर्नाटकी संगीत में अेक ताल. शिकार के लिअे खोदा हुआ गढा१.मठ(साधुओं का), स्थान.
मठ्ठ—वि. निर्बुद्धि. बुद्धिहीन.
मठ्ठ—पु. बिना मक्खन निकाले दही की छाछ२. बघारी हुआी छाछ.
मंडअी—स्त्री. सब्जी मंडी.
मडकें—न. मटका. कुंडरा. कुंडा (चौडे मुंह का मटका). अमृतबान(रोगन किया हुआ).
मडक्यांचा तराफा—पु. घन्नअी२. घन्नाअी२. घटनअी२ घटनाअी२ घननैल
मंडण }न मंडन१. समर्थन१.
मंडन }
मंडप—पु. मंडप. मॅंडवा. चंदोवा.
मंडपी—स्त्री. मूर्तिपर टंगा हुआ बाँस का मकुट.
मडम—स्त्री. नखरैल स्त्री. औसाअी ढंग से रहनेवाली महिला.
मंडल }न. वृत्त१. घेरा१. परिधि२.
मंडळ }वलय१. प्रांत१ (चालीस योजन तक का). गोल रचना२. ४२ दिनों का समय१. गोष्टी२. मण्डल१. मंडली२. संस्था२.
मंडळी—स्त्री. प्रमण्डल१. संस्था. संघ१. कुटुंब१. पत्नी.
मंडित—वि. सुशोभित. अलंकृत. मण्डित.
मढें—न. प्रेत१. मुर्दा१. लाश२. शव१.
मढणें }क्रि. स. मढना. लपेटना.
मढविणें }मढवाना.
मढी—स्त्री. साधु—सदन१. कुटिया.
मण—पु. मन(तौल तथा माप). चालीस सेरो का नाप. छ. बीघे भूमि२.
मणका—पु. अेक मन का बटखरा. घांटी२. तावीज. मोहरा(पीठ की रीढ का). कशेरुक. मणि२. घिरनी२.
मणगट—न. कलाअी२. पहुँचा१. गट्टा१.
—धरणें—अपराध में पकडना.
मणगटात जोर असणे—अपने बलपर विश्वास होना.
मणगटावर केंस येणें—दुबला होना. असमर्थ होना.
—चुना घालणें—कोलाहल मचाना
मणगटी—स्त्री. छोटे बच्चों के पहुँचे में पहनाया अलंकार१. पहुँची.
मणि—पु. हीरा. रत्न. मणि२. गुटका. गुरिया(हार में). योनिलिंग१.
—कार—पु. जौहरी. रत्नकार.

—घोळणी—स्त्री. दाने बनाने का सुनार का औजार१.
—बंध—पु कलाओ२. अेक वर्णिक छंद (प्रत्येक चरण में नौ अक्षर; भ, म, स, गण).
—मंगळसूत्र—न. विवाहिता का सौभाग्य—चिन्ह—अलंकार.
मण्यार }पु. अेक सांप. जौहरी.
मणेर }मणियार. मनिहार. चूडिहार
मत—न. सम्मति२. राय२. मत१. सलाह२. पंथ१ (धर्म-मत).
—दार—पु मत दाता.
—देणें—मत देना. (चुनाव, सभा में)
—पत्रिका—स्त्री. मत-पत्र१.
मतांतर—न. भिन्न भिन्न विचार१.
मताभिमानी—वि. अपने पंथ या दल पर अटल विश्वास रखनेवाला.
मंतरणे—क्रि. स. मत्रित करना. आकर्षित करना.
मतलअी—स्त्री. अीशान दिशासे बहनेवाली वायु.
मतलब—पु. हेतु. मतलब. तात्पर्य.
मतलबी—वि. कपटी. स्वार्थी.
मति—स्त्री. बुद्धि. मति
—चालणे—बुद्धि काम देना.
—भ्रम }पु. अुन्माद. बुद्धिभ्रंश.
—विभ्रम }
—मंद—वि. अुजड्ड. अनाडी. अनजान. निर्बुद्धि.
मत्तर—पु. भूमि मापने का परिमाण.
मत्ता—स्त्री. सपत्ति. मता.
मत्र—पु मंत्र. वेद-ऋचा२. गुर. रहस्य. गुप्त सलाह२.
—जागर—पु. ब्राह्मणों का वेदपाठ.
—तंत्र—पु. जादू-टोना. जंतर—मंतर.
मंत्री—पु. मंत्री. सचिव.
मत्सर—पु. डाह. मत्सर. कीना.
मत्स्याक्षी—स्त्री. मछेली. मछेंद्री. जलपीपर. पनिसिगा. गंगातिरिया.
मथक—न. अड्डा१. महत्त्वपूर्ण स्थान. प्रधान कार्यालय१.
मथणें }क्रि. अ. मिल जाना. अेक
मंथणें }राय होना. मथना. बिलोना. छान बीन करना. मार डालना.
मंथन—न. मंथन१. अूहापोह१.
मथवणें }क्रि स. मोहित करना.
मथविणे }लुभाना. आकर्षित करना.
मथळा—पु. शीर्षक१.
मद—पु. नशा. मस्ती२. विषयेच्छा२. गर्व. हाथी के मस्तक का स्राव. अुन्माद.
मंद—पु. शनि ग्रह
—वि. कुंद. मंद. सुस्त. अलस. मूर्ख. धुंधला. हलकी (आवाज). धीमा.
—पणा—पु. सिठाअी. मंदता२.
—वार—पु. शनिवार.
मदत—स्त्री. सहायता. मदद. मदक२ (नशीली चीज).
—करणें—सहायता पहुँचाना. हाथ बढ़ाना.
—नीस—वि. सहायक.
मदन—न. अेक बार दौंरी किया हुआ गल्ला१. कामदेव१.

—फळ—न. मैनफल१. करहाट१. करहार१. शिफाकंद१.

मदनाचा पुतळा—पु. अत्यंत सुंदरी. कामदेव के समान रूपवान.

मदनाची छडी—स्त्री. अति सुंदर युवती.

मदांध—वि. मतवाला. मदांध.

—होणें—चरबी छाना (आंखों में).

मदार—स्त्री. भार. लक्ष्य१. आधार१. अूंट के पीठ का कूबड१.

मंदार—पु. सफेद आक. कल्पवृक्ष. अेक फूल पौधा.

—माला—अेक वर्णिक छंद.

मंदिर—न. मंदिर१. पूजास्थान १. घर१.

मंदील—पु. सिरबद. कामदार साफा.

मद्दड—वि. अनाडी. मंदबुद्धि.

मद्य—न.मदिरा२. शराब१.मद्य१.

—पी—वि. शराबपायी. मद्यपी. शराबी.

—सार—न. सुरासार१. अल्कोहोल.

मध—स्त्री. पु. मधु१. शहद१.

—पोळें—न. मधु छत्ता.१ मधु कोष१.

—माशी—स्त्री. शहद की मक्खी. मधुमक्षिका.

मधाचें बोट लावणें—ललचाना. आशा दिलाना.

मधला—वि बीच का. मध्यगत.

मधल्या मध्यें—क्रि. वि. बीच ही में अकारण. अनधिकार से.

—वाटेनें जाणें—कतराना. बीच का रास्ता लेना.

मधु—न. शहद१. पुष्परस१. मद्य१ —पु. चैत्र महीना१. बसंत रितु२ —वि. मीठा. मधुर.

—कर—पु. भौंरा. भ्रमर.

—करी—स्त्री. भौंरी. भ्रमरी. मधुकरी (किसी तप को करनेवाला, रोटी दाल की भिक्षा मांगता है वह),

—माधवी—स्त्री. मधुमाधवी.

—मालती—स्त्री. मालती लता. मधुमालती.

—मेह—पु. बहुमूत्ररोग. मधुमेह.

मधुर—पु. मधुर. मीठा. सुस्वादु. प्रिय.

मधुरा—पु. गलेके आसपास फुन्सियाँ निकलकर आनेवाला ज्वर.

मधील—वि. भीतर का. भीतरी.

मधून—क्रि. वि. बीच मे. बीच में से.

—मधून—क्रि. वि. कभी कभी.

—विस्तव जात नाही (दोघाच्या)—दोनों में आग पानी सा वैर है.

मधोमध—क्रि. वि. ठीक बीच में. बीचोबीच.

मध्य—पु. बीच का भाग. केंद्रभाग. कमर२.
—वि. बीच का, मध्यम.

—बिंदु—पु. केन्द्रीय बिन्दु.

—भाग—पु. मध्यविभाग.

—वर्ती—वि. केन्द्रीय.

— —सरकार—न. केन्द्रीय शासन१.

मध्यस्थ—पु. अगुआ (विवाह में). मध्यस्थ. बीच-बिचाव करनेवाला. तटस्थ.

मध्यस्थी—स्त्री. बिचवाअी. पंचायत.

